२८. क्या आपने उन्हें[1] नहीं देखा जिन्होंने अल्लाह के अनुग्रह को कुफ़्र से बदल दिया, और अपनी जाति को विनाश के घर में उतार दिया।

२९. (अर्थात) नरक में, जिस में वह झोंके जायेंगे। और वह रहने का बुरा स्थान है।

३०. और उन्हों ने अल्लाह के साझी बना लिये, ताकि उसकी राह (सत्धर्म) से कुपथ कर दें। आप कह दें कि तनिक आनन्द ले लो, फिर तुम्हें नरक की ओर ही जाना है।

३१. (हे नबी!) मेरे उन भक्तों से कह दो, जो ईमान लाये हैं, कि नमाज़ की स्थापना करें और उसमें से जो हम ने प्रदान किया है, छुपे और खुले तरीक़े से दान करें, उस दिन के आने से पहले जिस में न कोई क्रय-विक्रय होगा, और न कोई मैत्री।

३२. और अल्लाह वही है, जिसने तुम्हारे लिये आकाशों तथा धरती की उत्पत्ति की, और आकाश से जल बरसाया फिर उस से तुम्हारी जीविका के लिये अनेक प्रकार के फल निकाले। और नौका को तुम्हारे वश में किया, ताकि सागर में उस के आदेश से चले, और नदियों को तुम्हारे लिये वशवर्ती किया।

३३. तथा तुम्हारे लिये सूर्य और चाँद को काम में लगाया जो दोनों निरन्तर चल रहे हैं। और तुम्हारे लिये रात्रि और दिवस को वश में[2] कर दिया।

३४. और तुम्हें उस सब में से कुछ दिया, जो तुम ने माँगा।[3] और यदि तुम अल्लाह के पुरस्कारों की गणना करना चाहो, तो भी नहीं कर सकते। वास्तव में मनुष्य बड़ा अत्याचारी कृतघ्न (ना शुकरा) है।

३५. तथा (याद करो) जब इब्राहीम ने प्रार्थना की: हे मेरे पालनहार! इस नगर (मक्का) को शान्ति का नगर बना दे, और मुझे तथा मेरे पुत्रों को मूर्ति पूजा से बचा ले।

---

गवाही देता है। अर्थात अल्लाह के सिवा कोई सच्चा पूज्य नहीं और मुहम्मद सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम अल्लाह के रसूल हैं। इस के बारे में यह आयत है। (सहीह बुख़ारी : ४६९९)

[1] अर्थात: मक्का के मुश्रिक, जिन्हों ने आप का विरोध किया। (देखिये : सहीह बुख़ारी : ४७००)

[2] वश में करने का अर्थ यह है कि अल्लाह ने इन के ऐसे नियम बना दिये हैं, जिन के कारण यह मानव के लिये लाभदायक हो सकें।

[3] अर्थात तुम्हारी प्रत्येक प्राकृतिक माँग पूरी की, और तुम्हारे जीवन की आवश्यकता के सभी संसाधनों की व्यवस्था कर दी।

३६. मेरे पालनहार! इन मूर्तियों ने बहुत से लोगों को कुपथ किया है, अत: जो मेरा अनुयायी हो, वही मेरा है। और जो मेरी अवैज्ञा करे, तो वास्तव में तू अति क्षमाशील दयावान् है।

३७. हमारे पालनहार! मैं ने अपनी कुछ संतान मरुस्थल की एक वादी (उपत्यका) में तेरे सम्मानित घर (काबा) के पास बसा दी है, ताकि वह नमाज़ की स्थापना करे। अत: लोगों के दिलों को उन की ओर आकर्षित कर दे, और उन्हें जीविका प्रदान कर, ताकि वह कृतज्ञ हों।

३८. हमारे पालनहार! तू जानता है, जो हम छुपाते और जो व्यक्त करते हैं। और अल्लाह से कुछ छुपा नहीं रहता, धरती में और न आकाशों में।

३९. सब प्रशंसा उस अल्लाह के लिये है, जिस ने मुझे बुढ़ापे में (दो पुत्र) इस्माईल और इस्हाक़ प्रदान किये। वास्तव में मेरा पालनहार प्रार्थना अवश्य सुनने वाला है।

४०. मेरे पालनहार! मुझे नमाज़ की स्थापना करने वाला बना दे, तथा मेरी संतान को। हे मेरे पालनहार! और मेरी प्रार्थना स्वीकार कर।

४१. हे हमारे पालनहार! मुझे क्षमा कर दे, तथा मेरे माता–पिता और ईमान वालों को, जिस दिन हिसाब लिया जायेगा।

४२. और तुम कदापि अल्लाह को उससे अचेत न समझो जो अत्याचारी कर रहे हैं। वह तो उन्हें उस[१] दिन के लिये टाल रहा है, जिस दिन आँखें खुली रह जायेंगी।

४३. वह दौड़ते हुये अपने सिर ऊपर किये हुये होंगे, उन की आँखें उन की ओर नहीं फिरेंगी, और उन के दिल गिरे[२] हुये होंगे।

४४. (हे नबी!) आप लोगों को उस दिन से डरा दें, जब उन पर यातना आ जायेगी। तो अत्याचारी कहेंगे: हमारे पालनहार! हमें कुछ समय तक अवसर दे, हम तेरी बात (आमंत्रण) स्वीकार कर लेंगे, और रसूलों का अनुसरण करेंगे, क्या तुम वही नहीं हो जो इस से पहले शपथ ले रहे थे कि हमारा पतन होना ही नहीं है?

---

[१] अर्थात प्रलय के दिन के लिये।

[२] यहाँ अर्बी भाषा का शब्द ''हवाअ'' प्रयुक्त हुआ है। जिस का एक अर्थ शून्य (क़ाली), अर्थात भय के कारण उसे अपनी सुध न होगी।

४५. जब कि तुम उन्हीं की बस्तियों में बसे हो, जिन्हों ने अपने ऊपर अत्याचार किया, और तुम्हारे लिये उजागर हो गया है कि हमने उन के साथ क्या किया? और हम ने तुम्हें बहुत से उदाहरण भी दिये हैं।

४६. और उन्हों ने अपना षड्यंत्र रच लिया तथा उन का षड्यंत्र अल्लाह के पास[1]। और उन का षड्यंत्र ऐसा नहीं था कि उस से पर्वत टल जाये।

४७. अत: कदापि यह न समझें कि अल्लाह अपने रसूलों से किया वचन भंग करने वाला है, वास्तवम में अल्लाह प्रभुत्वशाली बदला लेने वाला है।

४८. जिस दिन यह धरती दूसरी धरती से, तथा आकाश बदल दिये जायेंगे, और सब अल्लाह के समक्ष[2] उपस्थित होंगे, जो अकेला प्रभुत्वशाली है।

४९. और आप उस दिन अपराधियों को ज़ंजीरों में जकड़े हुये देखेंगे।

५०. उनके वस्त्र तारकोल के होंगे, और उन के मुखों पर अग्नि छायी होगी।

५१. ताकि अल्लाह प्रत्येक प्राणी को उसके किये का बदला दे। नि:संदेह अल्लाह शीघ्र हिसाब लेने वाला है।

५२. यह मुनष्यों के लिये एक संदेश है, और ताकि इस के द्वारा उन को सावधान किया जाये। और ताकि वे जान लें कि वही एक सत्य पूज्य है और ताकि मतिमान लोग शिक्षा ग्रहण करें।

*****

[1] अर्थात अल्लाह उस के निष्फल करना जानता है।

[2] अर्थात अपनी क़ब्रों (समाधियों) से निकल कर।



# सूरह हिज्र – १५



## सूरह हिज्र के संक्षिप्त विषय

**यह सूरह मक्की है, इस में ९९ आयतें है।**

- इस सूरह की आयत नं. ८०–८७ में हिज्र के वासी: (समूद जाति) के अपने रसूलों के झुठलाने के कारण विनाश की चर्चा की गई है। इसलिये इस का नाम (सूरह हिज्र) है।
- इस की आयत १ में कुरआन की विशेषता का वर्णन है। तथा २–१५ में रिसालत के विरोधियों के संदेहों को दूर किया गया है। फिर आयत १६ से २५ तक में उन निशानियों की ओर संकेत किया गया है जिन पर विचार करने से वह्यी तथा रिसालत और हश्र से संबंधित संदेहों का निवारण हो जाता है।
- आयत २६–४४ में इब्लीस के कुपथ हो जाने का वर्णन है जो मनुष्य को कुपथ करने के लिये वह्यी तथा रिसालत के बारे में संदेह पैदा कर के उसे सत्य से दूर रखना चाहता है जिस का परिणाम नरक है। तथा आयत ४५ से ४८ तक उन के अच्छे परिणाम को बताया गया है जो उस की बात में नहीं आये और अल्लाह से डरते तथा शिर्कऔर उस की अवैज्ञा से बचते रहे।
- आयत ४९–८४ में नबियों के इतिहास से यह बताया गया है कि अल्लाह के सदाचारी भक्तों पर उस की दया होती है और दूराचारियों पर यातना के कोड़े बरसते हैं।
- आयत ८५–९९ में नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) तथा सदाचारियों के लिये दिलासा का सामान भी है और यह निर्देश भी है कि जो माया मोह में मगन हैं उन के आर्थिक धन की ओर लालसा से न देखें बल्कि उस बड़े धन का आदर करें जो कुरआन के रूप में उन्हें प्रदान किया गया है।

*****

## अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।

१. अलिफ़, लाम, रा। वह इस पुस्तक, तथा खुले कुरआन की आयतें है।

२. (एक समय आयेगा), जब काफ़िर यह कामना करेंगे कि क्या ही अच्छा होता यदि वे मुसलमान[1] होते?

३. (हे नबी!) आप उन्हें छोड़ दें, वह खाते, तथा आनन्द लेते रहें, और उन्हें आशा निश्चेत किये रहे, फिर शीघ्र ही वह जान लेंगे।[2]

४. और हम ने जिस बस्ती को भी ध्वस्त किया उस के लिये एक निश्चित अवधि अंत थी।

५. कोई जाति न अपनी निश्चित् अवधि से आगे जा सकती है, और न पीछे रह सकती।

६. तथा उन (काफ़िरों) ने कहा: हे वह व्यक्ति जिस पर यह शिक्षा (कुरआन) उतारा गया है! वास्तव में तू पागल है।

७. क्यों हमारे पास फ़रिश्तों को नहीं लाता यदि तू सचों में से है?

८. जब कि हम फ़रिश्तों को सत्य (निर्णय) के साथ ही[3] उतारते है, और उन्हें उस समय कोई अवसर नहीं दिया जाता।

९. वास्तव में हम ने ही यह शिक्षा (कुरआन) उतारी है, और हम ही उस के रक्षक[4] हैं।

---

[1] ऐसा उस समय होगा जब फ़रिश्ते उन की आत्मा निकालने आयेंगे, और उन को उन का नरक का स्थान दिखा देंगे। और कयामत के दिन तो ऐसी दूर्दशा होगी कि धूल हो जाने की कामना करेंगे।

[2] अपने दुष्परिणाम का।

[3] अर्थात यातनाओं के निर्णय के साथ।

[4] यह इतिहासिक सत्य है। इस विश्व के धर्म ग्रंथों में कुरआन ही एक ऐसा धर्म ग्रंथ है जिस में उस के अवतरित होने के समय से अब तक एक अक्षर तो क्या एक मात्रा का भी परिवर्तन नहीं हुआ। और न हो सकता है। यह विशेषता इस विश्व के किसी भी धर्म ग्रंथ को प्राप्त नहीं है। तौरात हो अथवा इंजील या इस विश्व के अन्य धर्म शास्त्र हो, सब में इतने परिवर्तन किये गये हैं कि सत्य मूल धर्म की पहचान असम्भव हो गयी है।

इसी प्रकार इस (कुरआन) की व्याख्या जिसे हदीस कहा जाता है वह भी सुरक्षित है। और उस का पालन किये बिना किसी का जीवन इस्लामी नहीं हों सकता। क्योंकि कुरआन का आदेश है कि रसूल (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) तुम्हें जो दें उस को ले लो। और जिस से रोक दें उस के रुक जाओ। (देखिये : सूरह हश्र आयत नं. : ७)

१०. और हम ने आप से पहले भी प्राचीन (विगत) जातियों में रसूल भेजे।
११. और उन के पास जो भी रसूल आया, परन्तु वह उस के साथ परिहास करते रहे।
१२. इसी प्रकार हम इसे[1] अपराधियों के दिलों में पुरो देते है।
१३. वे उस पर ईमान नहीं लाते, और प्रथम जातियों से यही रीति चली आ रही है।
१४. और यदि हम उन पर आकाश का कोई द्वार खोल देते, फिर वह उस में चढ़ने लगते।
१५. तब भी वह यही कहते कि हमारी आँखे धोखा खा रही हैं, बल्कि हम पर जादू कर दिया गया है।
१६. हम ने आकाश में राशि चक्र बनाये हैं, और उसे देखने वालों के लिये सुसिज्ज्ञत किया है।
१७. और उसे प्रत्येक धिक्कारे हुये शैतान से सुरक्षित किया है।
१८. परन्तु जो (शैतान) चोरी से सुनना चाहे, तो एक खुली ज्वाला उस का पीछा करती[2] है।
१९. और हम ने धरती को फैलाया और उस में पर्वत बना दिये, और उस में हम ने प्रत्येक उचित चीज़े उगायीं।
२०. और हम ने उस में तुम्हारे लिये जीवन के संसाधन बना दिये, तथा उन के लिये जिन के जीविका दाता तुम नहीं हो।
२१. और कोई चीज़ ऐसी नहीं है, जिस के कोष हमारे पास न हों, और हम उसे एक निश्चित मात्रा ही में उतारते हैं।
२२. और हम ने जलभरी वायुओं को भेजा, फिर आकाश से जल बरसाया, और उसे तुम्हें पिलाया, तथा तुम उस के कोषाधिकारी नहीं हो।

---

कुरआन कहता है कि हे नबी! अल्लाह ने आप पर कुरआन इस लिये उतारा है कि आप लोगों के लिये उस की व्याख्या कर दें। (सूरह नह्ल, आयत नं. : ४४) जिस व्याख्या से नमाज़, व्रत आदि □लामी अनिवार्य कर्तव्यों की विधि का ज्ञान होता है। इसी लिये उस को सुरक्षित किया गया है। और हम हदीस के एक–एक रावी के जन्म और मौत का समय और उस की पूरी दशा को जानते है। और यह भी जानते हैं कि वह विश्वासनीय है या नहीं। इस प्रकार ह मयह कह सकते हैं कि इस संसार में इस्लाम के सिवा कोईधर्म ऐसा नहीं है जिस की मूल पुस्तकें तथा उस के नबी की सारी बातें सुरक्षित हों।

[1] अर्थात् रसूलों के साथ परिहास को, अर्तात उसे इस का दण्ड देंगे।

[2] शैतान चोरी से फ़रिश्तों की बात सुनने का प्रयास करते हैं। तो ज्वलंत उल्का उन्हें मारता है। अधिक विवरण के लिये देखिये: (सूरह मुल्क, आयत नं. : ५)

२३. तथा हम ही जीवन देते, तथा मारते हैं, और हम ही सब के उत्तराधिकारी हैं।
२४. तथा तुम में से विगत लोगों को जानते हैं और भविष्य के लोगों को भी जानते हैं।
२५. और वास्तव मे आप का पालनहार ही उन्हें एकत्र करेगा[1], निश्चय वह सब गुण और सब कुछ जानने वाला है।
२६. और हम ने मनुष्य को सड़े हुये कीचड़ के सूखे गारे से बनाया।
२७. और इस से पहले जिन्नों को हम ने अग्नि की ज्वाला से पैदा किया।
२८. और (याद करो) जब आप के पालनहार ने फ़रिश्तों से कहा: मैं एक मनुष्य उत्पन्न करने वाला हूँ, सड़े हुये कीचड़ के सूखे गारे से।
२९. तो जब मैं उसे पूरा बना दूँ, और उस में अपनी आत्मा फूँक दूँ, तो उस के लिये सज्दे में गिर जाना।[2]
३०. अत: उन सब फ़रिश्तों ने सज्दा किया।
३१. इब्लीस के सिवा। उस ने सज्दा करने वालों का साथ देने से इन्कार कर दिया।
३२. अल्लाह ने पूछा: हे इब्लीस! तुझे क्या हुआ कि सज्दा करने वालों का साथ नहीं दिया?
३३. उस ने कहा: मैं ऐसा नहीं हूँ कि एक मनुष्य को सज्दा करूँ, जिसे तू ने सड़े हुये कीचड़ के सूखे गारे से पैदा किया है।
३४. अल्लाह ने कहा: यहाँ से निकल जा, वास्तव में तू धिक्कारा हुआ है।
३५. और तुझ पर धिक्कार है प्रतिकार (प्रलय) के दिन तक।
३६. (इब्लीस) ने कहा[3]: मेरे पालनहार! तो फिर मुझे उस दिन तक अवसर दे, जब सभी पुन: जीवित किये जायेगे।
३७. अल्लाह ने कहा: तुझे अवसर दे दिया गया है।
३८. विध्दित समय के दिन तक के लिये।

---

[1] अर्थात् पअलय के दिन हिसाब के लिये।

[2] फरिश्तों के लिये आदम का सजदा अल्लाह के आदेश से उन की परीक्षा के लिये था किन्तु इस्लाम में मनुष्य के लिये किसी मनुष्य या वस्तु को सजदा करना शिर्क और अक्षम्य पाप है। (सूरह, हा,मीम, सज्दा: आयत नं. : ३७)

[3] अर्थात फ़रिश्ते परीक्षा में सफल हुये और इब्लीस असफल रहा। क्योंकि उस ने आदेश पा पालन न कर के अपनी मनमानी की। इसी प्रकार वही भी हैं जो अल्लाह की बात न मान कर मनमानी करते है।

३९. वह बोला: मेरे पालनहार! तेरे मुझ को कुपथ कर देने के कारण, मैं अवश्य उन के लिये धरती में (तेरी अवज्ञा को) मनोरम बना दूँगा, और उन सभी को कुपथ कर दूँगा।

४०. उन में से तेरे शुद्ध भक्तों के सिवा।

४१. अल्लाह ने कहा: यही मुझ तक (पहुँचने की) सीधी राह है।

४२. वस्तुत: मेरे भक्तों पर तेरा कोई अधिकार नहीं[1] चलेगा, सिवाये उस के जो कुपथों में से तेरा अनुसरण करे।

४३. और वास्तव में उन सब के लिये नरक का वचन है।

४४. उस (नरक) के सात द्वार हैं, और उन में से प्रत्येक द्वार के लिये एक विभाजित भाग[2] है।

४५. वास्तव में आज्ञाकारी लोग स्वर्गों तथा स्रोतों में होंगे।

४६. (उन से कहा जायेगा) इस में प्रवेश कर जाओ, शान्ति के साथ निर्भय हो कर।

४७. और हम निकाल देंगे उन के दिलों में जो कुछ बैर होगा। वे भाई भाई होकर एक दूसरे के सम्मुख तख़्तों के ऊपर रहेंगे।

४८. न उस में उन्हें कोई थकान होगी और न वहाँ से निकाले जायेंगे।

४९. (हे नबी!) आप मेरे भक्तों को सूचित कर दें कि वास्तव में, मैं बड़ा क्षमाशील दयावान्[3] हूँ।

५०. और मेरी यातना ही दु:खदायी यातना है।

५१. और आप उन्हें इब्राहीम के अतिथियों के बारे में सूचित कर दें।

५२. जब वह इब्राहीम के पास आये तो सलाम किया। उस ने कहा: वास्तव में हम तुम से डर रहे हैं।

५३. उन्होंने कहा: डरो नहीं, हम तुम्हें एक ज्ञानी बालक की शुभसूचना दे रहे है।

---

[1] अर्थात जो बन्दे कुरआन तथा हदीस (नबी का तरीक़ा) का ज्ञान रखेंगे उन पर शैतान का प्रभाव नहीं होगा। और जो इन दोनों के ज्ञान से जाहिल होंगे वही उस के झाँसे में आयेंगे। किन्तु जो तौबा कर लें तो उन को क्षमा कर दिया जायेगा।

[2] अर्थात् इब्लीस के अनुयायी अपने कुकर्मों के अनुसार नरक के द्वार में प्रवेश करेंगे।

[3] हदीस में है कि अल्लाह ने सौ दया पैदा की, निन्नावे अपने पास रख लीं। और एक को पूरे संसार के लिये भेज दिया। तो यदि काफ़िर उस की पूरी दया जान जाये तो स्वर्ग से निराश नहीं होगा। और ईमान वाला उस की पूरी यातना जान जाये तो नरक से निर्भर नहीं होगा। (सहीह बुख़ारी : ६४६९)

५४. उस ने कहा: क्या तुम ने मुझे इस बुढ़ापे में शुभसूचना दी है, तुम मुझे यह शुभसूचना कैसे दे रहे हो?

५५. उन्हों ने कहा: हम ने तुम्हें सत्य शुभ सूचना दी है, अत: तुम निराश न हो।

५६. (इब्राहीम) ने कहा: अपने पालनहार की दया से निराश केवल कुपथ लोग ही हुआ करते है।

५७. उस ने कहा: हे अल्लाह के भेजे हुये फ़रिश्तो! तुम्हारा अभियान क्या है?

५८. उन्हों ने उत्तर दिया कि हम एक अपराधी जाति के पास भेजे गये हैं।

५९. लूत के घराने के सिवा, उन सभी को हम बचाने वाले है।

६०. परन्तु लू की पत्नी के लिये हम ने निर्णय किया है कि वह पीछे रह जाने वालों में होगी।

६१. फिर जब लूत के घर भेजे हुये (फ़रिश्ते) आये।

६२. तो लूत ने कहा: तुम (मेरे लिये) अपरिचित हो।

६३. उन्हों ने कहा: डरो नहीं, बल्कि हम तुम्हारे पास वह (यातना) लाये हैं, जिस के बारे में वह संदेह कर रहे थे।

६४. हम तुम्हारे पास सत्य लाये हैं, और वास्तव में हम सत्यवादी है।

६५. अत: कुछ रात रह जाये तो अपने घराने को लेकर निकल जाओ, और तुम उन के पीछे रहो, और तुम में से कोई फिर कर न देखे। तथा चले जाओ, जहाँ आदेश दिया जा रहा है।

६६. और हम न लूत को निर्णय सुना दिया कि भोर होते ही इन का उन्मूलन कर दिया जायेगा।

६७. और नगरवासी प्रसन्न हो कर आ गये।[१]

६८. लूत ने कहा: यह मेरे अतिथी हैं, अत: मेरा अपमान न करो।

६९. तथा अल्लाह से डरो, और मेरा अनादर न करो।

७०. उन्हों ने कहा: क्या हम ने तुम्हे विश्व वासियों से नहीं रोका[२] था?

---

[१] अर्थात जब फ़रिश्तों को नवयुवकों के रूप में देखा तो लूत अलैहिस्सलाम के यहाँ आ गये ताकि उन के साथ अशलील कर्म करें।

[२] सब के समर्थक न बनो।

७१. लूत ने कहा: यह मेरी पुत्रियाँ हैं यदि तुम कुछ करने वाले[१] हो।
७२. हे नबी! आप की आयु की शपथ![२] वास्तव में वे अपने उन्माद में बहक रहे थे।
७३. अन्ततः सूर्योदय के समय उन्हें एक कड़ी ध्वनि ने पकड़ लिया।
७४. फिर हम ने उस बस्ती के ऊपरी भाग को नीचे कर दिया, और उन पर कंकरीले पत्थर बरसा दिये।
७५. वास्तव में इस में कई निशानियाँ हैं प्रतिभाशालियों[३] के लिये।
७६. और वह (बस्ती) साधारण[४] मार्ग पर स्थित है।
७७. निःसंदेह इस में बड़ी निशानी है, ईमान वालों के लिये।
७८. और वास्तव में (ऐय्का) के[५] वासी अत्याचारी थे।
७९. तो हम ने उन से बदला ले लिया, और वह दोनों[६] ही साधारण मार्ग पर है।
८०. और हिज्र के[७] लोगों ने रसूलों को झुठलाया।
८१. और उन्हें हम ने अपनी आयतें (निशानियाँ) दी, तो वह उन से विमुख ही रहे।
८२. वे शिलाकारी कर के पर्वतों से घर बनाते, और निर्भय होकर रहते थे।
८३. अन्ततः उन्हें कड़ी ध्वनि ने भोर के समय पकड़ लिया।
८४. और उन की कमाई उन के कुछ काम न आयी।
८५. और हम ने आकाशों तथा धरती को और जो कुछ उन दोनों के बीच है, सत्य के आधार पर ही उत्पन्न किया है, और निश्चय प्रलय आनी है। अतः (हे नबी!) आप (उन को) भली भाँति क्षमा कर दें।
८६. वास्तव में आप का पालनहार ही सब का स्रष्ट सर्वज्ञ है।
८७. तथा (हे नबी!) हम ने आप को सात ऐसी आयतें जो बार बार दुहराई जाती है, और महा कुरआन[१] प्रदान किया हैं।

---

[१] अर्तात इन से विवाह कर लो, और अपनी कामवासना पूरी करो, और कुकर्म न करो।

[२] अल्लाह के सिवा किसी मनुष्य के लिये उचित नहीं है कि वह अल्लाह के सिवा किसी और चीज़ की शपथ ले।

[३] अर्थात जो लक्षणों से तथ्य को समझ जाते हैं।

[४] अर्तात जो साधारण मार्ग हिज़ाज (मक्का) से शाम को जाता है। यह शिक्षाप्रद बस्ती उसी मार्ग में आती है, जिस से तुम गुज़रते हुये शाम जाते हो।

[५] इइ से अभिप्रेत शुऐब अलैहिस्सलाम की जाति है, ऐय्का का अर्थ वन तथा झाड़ी है।

[६] अर्थात मद्यन और ऐय्का का क्षेत्र भी हिज़ाज़ से फ़िलस्तीन और सीरिया जाते हुये, राह में पड़ता है।

[७] हिज्र समूद जाति की बस्ती थी जो सालेह (अलैहिस्तलाम) की जाति थी, यह बस्ती मदीना और तबूक के बीच स्थित थी।

८८. और आप उस की ओर न देखें, जो संसारिक लाभ का संसाधन हम ने उन में से विभिन्न प्रकार के लोगों को दे रखा है, और न उन पर शोक करे, और ईमान वालों के लिये सुशील रहे।
८९. और कह दें कि मैं प्रत्यक्ष (खुली) चेतावनी[२] देने वाला हूँ।
९०. जैसे हम ने खण्डन कारियों[३] पर (यातना) उतारी।
९१. जिन्होंने कुरआन को खण्ड–खण्ड कर दिया।[४]
९२. तो शपथ है आप के पालनहार की। हम उन से अवश्य पूछेंगे।
९३. तुम क्या करते रहे?
९४. अतः आप को जो आदेश दिया जा रहा है, उसे खोल कर सुना दें। और मुश्रिकों (मिश्रणवादियों) की चिन्ता न करें।
९५. हम आप के लिये परिहास करने वालों को काफ़ी है।
९६. जो अल्लाह के साथ दूसरे पूज्य बना लेते हैं, तो उन्हें शीघ्र ज्ञान हो जायेगा।
९७. और हम जानते हैं कि उन की बातों से आप का दिल संकुचित हो रहा है।
९८. अतः आप अपने पालनहार की प्रशंसा के साथ उस की पवित्रता का वर्णन करें, तता सज्दा करने वालों में रहे।
९९. और अपने पालनहार की इबादत (वंदना) करते रहे, यहाँ तक कि आप के पास विश्वास आ जाये।[५]



[१] अबु हुरैरा रज़ियल्लाहु अन्हु ने कहा कि रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम का कथ है कि उम्मुल कुरआन (सूरह फ़ातिहा) ही वह साथ आयतें हैं जो दुहराई जाती है, तथा महा कुरआन है। एक दूसरी हदीस में है कि नबी सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम ने फरमाया: ''अल्हम्दु लिल्लाहि रब्बिल आलमीन'' ही वह सात आयतें हैं जो बार बार दुहराई जाती है, और महा कुरआन है, जो मुझे प्रदान किया गया है। यही कारण है कि इस के पढ़े बिना नमाज़ नहीं होती। (देखिये: सहीह बुख़ारी, मुस्लिम)

[२] अर्थात अवैज्ञा पर यातना की

[३] खण्डन कारियों से अभिप्राय: यहूद और ईसाई हैं। जिन्हों ने अपनी पुस्तकों तौरात तथा इंजील को खण्ड खण्ड कर दिया। अर्थात् उन के कुछ भाग पर ईमान लाये और कुछ को नकार दिया। (सहीह बुख़ारी)

[४] इसी प्रकार इन्हों ने भी कुरआन केकुछ भाग को मान लिया और कुछ का अगलों की कहानियाँ बताकर इन्कार कर दिया। तो ऐसे सभी लोगों से प्रलय के दिन पूछ होगी कि मेरी पुस्तकों के साथ ऐसा व्यवहार क्यों किया?

[५] अर्थात मरने का समय।



# सूरह नह्ल – १६



## सूरह नह्ल के संक्षिप्त विषय

**यह सूरह मक्की हैं, इस में १२८ आयतें है।**

– नह्ल का अर्थ मधु मक्खी है। जिस में अल्लाह के पालनहार होने की निशाीन है। इस सूरह की आयत ६८ से यह नाम लिया गया है।
– इस में शिर्क का खण्डन तथा तौहीद के सत्य होने को प्रमाणित किया गया है। और नबी को न मनाने पर दुष्परिणाम की चेतावनी दी गई है।
– विरोधियों के संदेह दूर कर के अल्लाह के उपकारों की चर्चा की गई है और प्रलय के दिन मुश्रिकों तथा काफ़िरों की दुरदशा को बताया गया है।
– बंदों का अधिकार देने तथा बुराईयों से बचने और पवित्र जीवन व्यतीत करने की प्रेरणा दी गई है।
– शैतान के संशय से शरण माँगने का निर्देश दिया गया है और मक्का वासियों के लिये एक कृतघ्न बस्ती का उदाहरण देकर उन्हें कृतज्ञ होने का निर्देश दिया गया है।
– यह निर्देश दिया गया है कि शिर्क के कारण अल्लाह की वैध की हुई चीज़ों को वर्जित न करों और इब्राहीम (अलैहिस्सलाम) के बारे में बताया गया है कि वह एकेश्वरवादी और कृतज्ञ थे, और मुश्रिक नहीं थे।
– यह बताया गया है कि सब्त (शनिवार) मनाने का आदेश केवल यहूद को उन के विभेद करने के कारण दिया गया था।
– और अन्त में नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) तथा ईमान वालों को कुछ निर्देश दिये गये है।

*****

## अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।

१. अल्लाह का आदेश आ गया है। अत: (हे काफ़िरों!) उस के शीघ्र आने की माँग न करो। वह (अल्लाह) पवित्र तथा उस शिर्क (मिश्रणवाद) से ऊँचा है, जो वह कर रहे है।

२. वह फ़रिश्तों को वह्यी के साथ अपने आदेश से अपने जिस भक्त पर चाहता है उतारता है, कि (लोगों को) सावधान करो, कि मेरे सिवा कोई पूज्य नहीं है अत: मुझ से ही डरो।

३. उस ने आकाशों तथा धरती की उत्पत्ति सत्य के साथ की है, वह उन के शिर्क से बहुत ऊँचा है।

४. उस से मनुष्य की उत्पत्ति वीर्य से की फिर वह अकस्मात् खुला झगड़ालू बन गया।

५. तथा चौपायों की उत्पत्ति की, जिन में तुम्हारे लिये गमी[1] और बहुत से लाभ है, और उन में से कुछ को खाते हो।

६. तथा उन में तुम्हारे लिये एक शोभा है, जिस समय संध्या को चरा कर लाते हो और जब प्रात: चराने ले जाते हो।

७. और वह तुम्हारे बोझों को उन नगरों तक लाद कर ले जाते हैं, जिन तक तुम बिना कड़े परिश्रम के नहीं पहुँच सकते। वास्तव में तुम्हारा पालनहार अति करुणामय दयावान् है।

८. तथा घोड़े, और ख़च्चर तथा गधे पैदा किये, ताकि उन पर सवारी करो। और शोभा (बनें)। और ऐसी चीज़ों की उत्पत्ति करेगा, जिन्हें (अभी) तुम नहीं जानते हो।[2]

९. और अल्लाह पर, सीधी राह बताना है, और उन में से कुछ[3] टेढ़े हैं। तथा यदि अल्लाह चाहता तो तुम सभी को सीधी राह दिखा देता।

---

[1] अर्थात् उन की ऊन तथा खाल से गर्म वस्त्र बनाते हो।

[2] अर्थात् सवारी के साधन इत्यादि। और आम हम उन में से बहुत सी चीज़ों को अपनी आँखो से देख रहे हैं जिन की ओर अल्लाह ने आज से चौदह सौ वर्ष पहले इस आयत के अन्दर संकेत किया था। जैसे: कार, रेल और विमान आदि...।

[3] अर्थात जो इस्लाम के विरुद्ध है।

१०. वही है, जिस ने आकाश से जल बरसाया, जिस में से कुछ तुम पीते हो, तथा कुछ से वृक्ष उपजते हैं, जिस में तुम (पशुओं को) चराते हो।

११. और तुम्हारे लिये उस से खेती उपजाता है, और ज़ैतून तथा खजूर और अँगूर और प्रत्येक प्रकार के फल। वास्तव में इस में एक बड़ी निशानी है, उन लोगों के लिये जो सोच–विचार करते हैं।

१२. और उस ने तुम्हारे लिये रात्रि तथा दिवस को सेवा में लगा रखा है। तथा सूर्य और चाँद को, और सितारे उस के आदेश के आधीन हैं। वास्तव में इस में कई निशानियाँ (लक्षण) हैं, उन लोगों के लिये जो समझ–बूझ रखते हैं।

१३. तथा जो तुम्हारे लिये धरती में विभिन्न रंगों की चीज़ें उत्पन्न की हैं वास्तव में इस में एक बड़ी निशानी (लक्षण) है उन लोगों के लिये जो शिक्षा ग्रहण करते हैं।

१४. और वही है जिस ने सागर को वश में कर रखा है, ताकि तुम उस से ताज़ा[१] मांस खाओ, और उस से अलंकार[२] निकालों जिसे पहनते हो, तथा तुम नौकाओं को देखते हो कि सागर में (जल को) फाड़ती हुई चलती हैं, और इस लिये ताकि तुम उस (अल्ला) के अनुग्रह[३] की खोज करो, और ताकि कृतज्ञ बनो।

१५. और उस ने धरती में पर्वत गाड़ दिये, ताकि तुम को लेकर डोलने न लगे, तथा नदियाँ और राहें, ताकि तुम राह पाओ।

१६. तथा बहुत से चिन्ह (बना दिये) और वे सितारों से (भी) राह[४] पाते हैं।

१७. तो क्या जो उत्पत्ति करता है, उस के समान है, जो उत्पत्ति नहीं करता? क्या तुम शिक्षा ग्रहण नहीं करते[५]?

१८. और यदि तुम अल्लाह के पुरस्कारों की गणना करना चाहो तो कभी नहीं कर सकते। वास्तव में अल्लाह बड़ा क्षमा तथा दया करने वालो है।

१९. तथा अल्लाह जानता है, जो तुम छुपाते हो, और जो तुम व्यक्त करते हो।

---

[१] अर्तात मछलियाँ।

[२] अलंकार अर्थात् मोती और मूँगा निकालो।

[३] अर्थात सागरों मे व्यापारिक यात्रा कर के अपनी जीविका की खोज करो।

[४] अर्थात रात्रि में।

[५] और उस की उत्पत्ति को उस का साझी और पूज्य बनाते हो।

२०. और जिन्हें वे अल्लाह के सिवा पुकारते है, वे किसी चीज़ की उत्पत्ति नहीं कर सकते। जब कि वह स्वयं उत्पन्न किये जाते है।

२१. वे निर्जीव प्राणहीन है, और (यह भी) नहीं जानते कि कब पुन: जीवित किया जायेंगे।

२२. तुम्हारा पूज्य बस एक है, फिर जो लोग परलोक पर ईमान नहीं लाते उन के दिल निवर्ती (विरोधी) हैं, और वे अभिमानी हैं।

२३. जो कुछ वे छुपाते तथा व्यक्त करते हैं निश्चय अल्लाह उसे जानता है। वास्तव में वह अभिमानियों से प्रेम नहीं करता।

२४. और जब उन से पूछा जाये कि तुम्हारे पालनहार ने क्या उतारा है?[१] तो कहते हैं कि पूर्वजों की कल्पित कथायें हैं।

२५. ताकि वे अपने (पापों का) पूरा बोझ प्रलय के दिन उठायें, तथा कुछ उन लोगों का बोझ (भी) जिन्हें बिना ज्ञान के कुपथ कर रहे ते, सावधान! वे कितना बुरा बोझ उठायेंगे।

२६. इन से पहले के लोग भी षड्यंत्र रचते रहे, तो अल्लाह ने उन के षड्यंत्र के भवन का उन्मूलन कर दिया, फिर ऊपर से उन पर छत गिर पड़ी, और उन पर ऐसी दिशा से यातना आ गई, जिसे वे सोच भी नहीं रहे थे।

२७. फिर प्रलय के दिन उन्हें अपमानित करेगा, और कहेगा कि मेरे वह साझी कहाँ हैं, जिन के लिये तुम झगड़ रहे थे? वे कहेंगे: जिन्हें ज्ञान दिया गया है कि वास्तव में आज अपमान तथा बुराई (यातना) काफ़िरों के लिये है।

२८. जिन के प्राण फ़रिश्ते निकालते हैं, इस दशा में कि वे अपने ऊपर अत्याचार करने वाले हैं, तो वह आज्ञाकारी बन जाते हैं, (कहते हैं कि) हम कोई बुराई (शिर्क) नहीं कर रहे थे। क्यों नहीं? वास्तव में अल्लाह तुम्हारे कर्मों से भली भाँति अवगत हैं।

२९. तो नरक के द्वारों में प्रवेश कर जाओ, उस में सदावासी रहोंगे, अत: क्या ही बुरा है अभिमानियों का निवास स्थान!

---

[१] अर्थात मरण के समय अल्लाह को मान लेते है।

३०. और उन से पूछा गया जो अपने पालनहार से डरे कि तुम्हारे पालनहार ने क्या उतारा है? तो उन्होंने कहा: अच्छी चीज़ उतारी है। उन के लिये जिन्होंने इस लोक में सदाचार किये बड़ी भलाई है। और वास्तव में परलोक का घर (स्वर्ग) अति उत्तम है। और आज्ञाकारियों का आवास कितना अच्छा है!

३१. सदा रहने के स्वर्ग जिस में प्रवेश करेंगे, जिन में नहरें बहती होंगी, उन के लिये उस में जो चाहेंगे (मिलेगा)। इसी प्रकार अल्लाह आज्ञाकारियों को प्रतिफल (बदला) देता है।

३२. जिन के प्राण फ़रिश्ते इस दशा में निकालते हैं कि वे स्वच्छ–पवित्र हैं, तो कहते हैं: ''तुम पर शान्ति हो।'' तुम अपने सुकर्मो के बदले स्वर्ग में प्रवेश कर जाओ।

३३. क्या वे इस की प्रतीक्षा कर रहे हैं कि उन के पान फ़रिश्ते[१] आ जायें, अथवा आप के पालनहार का आदेश[२] आ पहुँचे? ऐसे ही उन से पूर्व के लोगो ने किया, और अल्लाह ने उन पर अत्याचार नहीं किया, परन्तु वह स्वयँ अपने ऊपर अत्याचार कर रहे थे।

३४. तो उन के कुकर्मो की बुराईयाँ[३] उन पर आ पड़ीं, और उन्हें उसी (यातना) ने घेर लिया जिस का वे परिहास कर रहे थे।

३५. और कहा जिन लोगों ने शिर्क (मिश्रणवाद) किया: यदि अल्लाह चाहता तो हम उस के सिवा किसी चीज़ की इबादत (वंदना) न करते न हम, और न हमारे बाप–दादा। और न उस के आदेश के बिना किसी चीज़ को हराम (वर्जित) करते। ऐसे ही इन से पूर्व वाले लोगों ने किया। तो रसूलों पर केवल खुले रूप से उपदेश पहुँचा देना है।

३६. और हम ने प्रत्येक समुदाय में एक रसूल भेजा कि अल्लाह की इबादत (वंदना) करो, और तागूत (असुर–अल्लाह के सिवा पूज्यों) से बचो, तो उन में से कुछ को अल्लाह ने सुपथ दिखा दिया और कुछ पर कुपथ सिद्ध हो गया। तो धरती में चलो–फिरो, फिर देखो कि झुठलाने वालों का अन्त कैसा रहा?

---

[१] अर्थात प्राण निकालने के लिये।

[२] अर्थात अल्लाह की यातना या प्रलय।

[३] अर्थात दुष्परिणाम।

३७. (हे नबी!) आप ऐसे लोगों को सुपथ दिखाने पर लोलुप हों, तो भी अल्लाह उसे सुपथ नहीं दिखायेगा जिसे कुपथ कर दे। और न उन का कोई सहायक होगा।

३८. और उन (काफ़िरों) ने अल्लाह की भरपूर शपथ ली कि अल्लाह उसे पुन: जीवित नहीं करेगा जो मर जाता है। क्यों नहीं? यह तो अल्लाह का अपने ऊपर सत्य वचन है, परन्तु अधिकतर लोग नहीं जानते।

३९. (ऐसा करना इस लिये आवश्यक है) ताकि अल्लाह उस तथ्य को उजागर कर दे जिस में[१] वे विभेद कर रहे ते, और ताकि काफ़िर जान लें कि वही झूठे थे।

४०. हमारा कथन, जब हम किसी चीज़ को अस्तित्व प्रदान करने का निश्चय करें, तो इस के सिवा कुछ नहीं होता कि उसे आदेश दें कि ''हो जा'', और वह हो जाती है।

४१. तथा जो लोग अल्लाह के लिये हिज्रत (प्रस्थान) कर गये अत्याचार सहने के पश्चात् तो हम उन्हे संसार में अच्छा निवास-स्थान देंगे, और परलोक का प्रतिफल तो बहुत बड़ा है, यदि वह[२] जानते।

४२. जिन लोगों ने धैर्य धारण किया, तथा अपने पालनहार पर ही वे भरोसा करते हैं।

४३. और (हे नबी!) हम ने आप से पहले जो भी रसूल भेजे, वे सभी मानव-पुरुष थे। जिन की ओर हम वह्यी (प्रकाशना) करते रहे। तो तुम ज्ञानियों से पूझ लो, यदि (स्वयं) नहीं[३] जानते।

४४. प्रत्यक्ष (खुले) प्रमाणों तथा पुस्तकों के साथ (उन्हें भेजा) और आप की ओर यह शिक्षा (कुरआन) अवतरित की, ताकि आप उसे सर्वमानव के लिये उजागर कर दें जो कुछ उन की ओर उतारा गया है ताकि वह सोच-विचार करें।

४५. तो क्या वे निर्भय हो गये हैं, जिन्होंने बुरे षड्यंत्र रचे हैं, कि अल्लाह उन्हे धरती में धंसा दे? अथवा उन पर यातना ऐसी दिशा से आ जाये जिसे वह सोचते भी न हों?

---

[१] अर्थात पुनरोज्जिन के समय में।

[२] इन से अभिप्रेत नबी सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम के वह अनुयायी हैं, जिन को मक्का के मुश्रिकों ने अत्याचार कर के निकाल दिया। और हब्शा और फिर मदीने हिज्रत कर गये।

[३] मक्का के मुश्रिकों ने कहा कि यदि अल्लाह को कोई रसूल भेजना होता तो किसी फ़रिश्ते को भेजता। उसी पर यह आयत उतरी। ज्ञानियों से अभिप्राय वह अपले किताब हैं जिन्हें आकाशीय पुस्तकों का ज्ञान हो।

४६. या उन्हें चलते–फिरते पकड़ ले, तो वह (अल्लाह को) विवश करने वाले नहीं हैं।

४७. अथवा उन्हें भय की दशा में पकड़[1] ले? निश्चय तुम्हारा पालनहार अति करुणामय दयावान् है।

४८. क्या अल्लाह की उत्पन्न की हुयी किसी चीज़ को उन्होंने नहीं देखा? जिस की छाया दायें तथा बायें झुकती है, अल्लाह को सज्दा करते हुये? और वे सर्व विनयशील हैं।

४९. तथा अल्लाह ही को सज्दा करते हैं जो आकाशों में तथा धरतीं में चर (जीव) तथा फ़रिश्ते हैं, और वह अहंकार नहीं करते।

५०. वे[2] अपने पानलहार से डरते हैं जो उन के ऊपर है, और वही करते हैं जो आदेश दिये जाते हैं।

५१. और अल्लाह ने कहा: दो पूज्य न बनाओ, वही अकेला पूज्य है। अत: तुम मुझी से डरो।

५२. और उसी का है, जो कुछ आकाशों तथा धरती में है, और उसी की वंदना स्थायी है, तो क्या तुम अल्लाह के सिवा दूसरे से डरते हो?

५३. तुम्हें जो भी सुख–सुविधा प्राप्त है वह अल्लाह ही की ओर से है। फिर जब तुम्हें दु:ख पहुँचता है, तो उसी को पुकारते हो।

५४. फिर जब तुम से दु:ख दूर कर देता है तो तुम्हारा एक समुदाय अपने पालनहार का साझी बनाने लगता है।

५५. ताकि हम ने उन्हें जो कुछ प्रदान किया है, उस के प्रति कृतघ्न हों तो आनन्द ले लो, तुम्हें शीघ्र ही ज्ञान हो जायेगा।

५६. और वे जिन को जानते[3] तक नहीं उन का एक भाग उस में से बनाते हैं जो जीविका हम ने उन्हें दी है। तो अल्लाह की शपथ! तुम से अवश्य पूछा जायेगा उस के विषय में जो तुम झूठी बातें बना रहे थे?

---

[1] अर्थात जब कि पहले से उन्हें आपदा का भय हो।

[2] अर्थात फ़रिश्ते।

[3] अर्थात अपने देवी देवताओं की वास्तविकता को नहीं जानते।

५७. और वह अल्लाह के लिये पुत्रियाँ बनाते[१] है, वह पवित्र है! और उन के लिये वह[२] है, जो वे स्वयं चाहते हों?

५८. और जब उन में से किसी को पुत्री (के जन्म) की शुभसूचना दी जाये, तो उस का मुख काला हो जाता है, और वह शोक पूर्ण हो जाता है।

५९. और लोगों से छुपा फिरता है उस बुरी सूचना के कारण जो उसे दी गयी हैं। (सोचता है कि) क्या[३] उसे अपमान के साथ रोक ले, अथवा भूमि में गाड़ दे? देखो! वह कितना बुरा निर्णय करते हैं।

६०. उन्हीं के लिये जो आख़िरत (परलोक) पर ईमान नहीं रखते अवगुण हैं, और अल्लाह के लिये सद्‌गुण हैं। तथा वह प्रभुत्वशाली तत्वदर्शी है।

६१. और यदि अल्लाह, लोगों को उन के अत्याचार[४] पर (तत्क्षण) धरने लगे, तो धरती में किसी जीव को न छोड़े। परन्तु वह एक निर्धारित अवधि तक निलम्बित करता[५] है, और जब उन की अवधि आ जायेगी, तो एक क्षण न पीछे होंगे न पहले।

६२. वह अल्लाह के लिये उसे[६] बनाते हैं, जिसे स्वयं अप्रिय समझते हैं। तथा उन की जुबानें झूठ बोलती हैं कि उन्हीं के लिये भलाई है। निश्चय उन्हीं के लिये नरक है, और वही सब से पहले (नरक में) झोंक जायेंगे।

६३. अल्लाह की शपथ! (हे नबी!) आप से पहले हम ने बहुत से समुदायों की ओर रसूल भेजे। तो उन के लिये शैतान ने उन के कुकर्मो को सुसिज्जत बना दिया। अत: वही आज उन का सहायक है, और उन्हीं के लिये दु:खदायी यातना है।

६४. और हम ने आप पर यह पुस्तक (कुरआन) इसी लिये उतारी है ताकि आप उन के लिये उसे उजागर कर दें जिस में वह विभेद कर रहे हैं, तथा मार्गदर्शन और दया है उन लोगों के लिये जो ईमान (विश्वास) रखते हैं।

---

[१] अरब के मुश्रिकों के पूज्यों में देवताओं से अधिक देवियाँ थीं। जिन के संबन्ध में उन का विचार था कि ये अल्लाह की पुत्रियाँ हैं। इसी प्रकार फ़रिश्तों को भी वे अल्लाह की पुत्रियाँ कहते थे, जिस का यहाँ खण्डन किया गया है।

[२] अर्थात पुत्र।

[३] अर्थात जीवित रहने दे। इस्लाम से पूर्व अरब समाज के कुछ क़बीलों में पुत्रियों के जन्म को लज्ज़ा की चीज़ समझा जाता था। जिस का चित्रण इस आयत में किया गया है।

[४] अर्थात् शिर्क और पापाचारों पर।

[५] अर्थात अवसर देता है।

[६] अर्थात पुत्रियाँ।

६५. और अल्लाह ने ही आकाश से जल बरसाया, फिर उस ने निर्जीव धरती को जीवित कर दिया। निश्चय इस में उन लोगों के लिये एक निशानी है जो सुनते है।

६६. तथा वास्तव में तुम्हारे लिये पशुओं में एक शिक्षा है। हम तुम्हें उस से जो उस के भीतर है गोबर तथा रक्त के बीच से शुद्ध दूध पिलाते हैं। जो पीने वालों के लिये रुचिकर होता है।

६७. तथा खजूरों और अँगूरों के फलों से जिस से तुम मदिरा बना लेते हो तथा उत्तम जीविका भी, वास्तव में इस में एक निशानी (लक्षण) है उन लोगों के लिये जो समझ–बूझ रखते हैं।

६८. और हम ने मधुमक्खी को प्रेरणा दी कि पर्वतों में घर (छत्ते) बना तथा वृक्षों में, और लोगों की बनायी छतों में।

६९. फिर प्रत्येक फलों का रस चूस, और अपने पालनहार की रसल राहों पर चलती रह। उस के भीतर से एक पेय निकलता है, जो विभिन्न रंगों का होता है, जिस में लोगों के लिये आरोग्य है। वास्तव में इस में एक निशानी (लक्षण) है उन लोगों के लिये जो सोच–विचार करते हैं।

७०. और अल्लाह ही ने तुम्हारी उत्पत्ति की है, फिर तुम्हें मौत देता है। और तुम में से कुछ को अबोध आयु तक पहुँचा दिया जाता है, ताकि जानने के पश्चात् कुछ न जाने। वास्तव में अल्लाह सर्वज्ञ सर्व सामर्थ्यवान[1] है।

७१. और अल्लाह ने तुम में से कुछ को कुछ पर जीविका में प्रधानता दी है, तो जिन्हें प्रधानता दी गयी है वे अपनी जीविका अपने दासों की ओर पेरने वाले नहीं कि वह उस में बराबर हो जायें तो क्या वह अल्लाह के उपकारों को नहीं मानते हैं?[2]

७२. और अल्लाह ने तुम्हारे लिये तुम्हीं में से पत्नियाँ बनायीं। और तुम्हारे लिये तुम्हारी पत्नियों से पुत्र तथा पौत्र बनाये। और तुम्हें स्वच्छ चीज़ों से जीविका प्रदान की। तो क्या वे असत्य पर विश्वास रखते हैं, और अल्लाह के पुरस्कारों के प्रति अविश्वास रखते हैं?

---

[1] अर्थात वह पुन: जीवित भी कर सकता है।

[2] आयत का भावार्थ यह है जब वह स्वयं अपने दासों को अपने बराबर करने के लिये तय्यार नहीं हैं तो फिर अल्लाह की उत्पत्ति और उस के दासों को कैसे पूजा–अर्चना में उस के बराबर करते हैं? क्या यह अल्लाह के उपकारों का इन्कार नहीं है?

७३. और अल्लाह के सिवा उन की वंदना करते हैं। जो उन के लिये आकाशों तथा धरती से कुछ भी जीविका देने का अधिकार नहीं रखते, और न इस का सामर्थ्य रखते हैं।

७४. और अल्लाह के लिये उदाहरण न दो। वास्तव में अल्लाह जानता है, और तुम नहीं जानते।[१]

७५. अल्लाह ने एक उदाहरण[२] दिया है: एक पराधीन दास है, जो किसी चीज़ का अधिकार नहीं रखता, और दूसरा (स्वाधीन) व्यक्ति है, जिसे हम ने अपनी ओर से उत्तम जीविका प्रदान की है। और वह उस में से छुपे और खुले व्यय करता है। क्या वह दोनों समान हो जायेंगे? सब प्रशंसा अल्लाह[३] के लिये है। बल्कि अधिकतर लोग (यह बात) नहीं जानते।

७६. तथा अल्लाह ने दो व्यक्तियों का उदाहरण दिया है। दोनों में से एक गूँगा है। वह किसी चीज़ का अधिकार नहीं रखता। वह अपने स्वामी पर बोझ है। वह उसे जहाँ भेजता है कोई भलाई नहीं लाता। तो क्या वह, और जो न्याय का आदेश देता हो, और स्वयं सीधी[४] राह पर हो बराबर हो जायेंगे??

७७. और अल्लाह ही को आकाशों तथा धरती के परोक्ष[५] का ज्ञान है। और प्रलय (कयामत) का विषय तो बस पलक झपकने जैसा[६] होगा, अथवा उस से भी अधिक शीघ्र। वास्तव में अल्लाह जो चाहे कर सकता है।

७८. और अल्लाह ही ने तुम्हें तुम्हारी माताओं के गर्भों से निकाला, इस दशा में कि तुम कुछ नहीं जानते थे। और तुम्हारे कान और आँख तथा दिल बनाये, ताकि तुम(उस का) उपकार मानो।

---

[१] क्यों कि उस के समान कोई नहीं

[२] आयत का भावार्थ यह है कि जैसे पराधीन दास और धनी स्वतंत्र व्यक्ति को तुम बराबर नहीं समझते, ऐसे मुझे और इन मुर्तियों को कैसे बराबर समझ रहे हो जो मक्खी भी पैदा नहीं कर सकतीं। और यदि मक्खी उन का चढ़ावा ले भागे तो वह छीन भी नहीं सकतीं।? इस से बड़ा अत्याचार क्या हो सकता है?

[३] अर्थात अल्लाह के सिवा तुम्हारे पूज्यों में से कोई प्रशंसा के योग्य नहीं।

[४] यह दूसरा उदाहरण है जे मुर्तियों का दिया है। जो गूँगी–बहरी होती हैं।

[५] अर्थात गुप्त तथ्यों का।

[६] अर्थात पलभर में आयेगी।

७९. क्या वे पक्षियों को नहीं देखते कि वह अन्तरिक्ष में कैसे वशीभूत हैं? उन्हें अल्लाह ही थामता[1] है। वास्तव में इस में बहुत सी निशानियाँ हैं उन लोगों के लिये जो ईमान लाते हैं।

८०. और अल्लाह ही ने तुम्हारे घरों को निवास स्थान बनाया। और पशुओं की खालों से तुम्हारे लिये ऐसे घर[2] बनाये जिन्हें तुम अपनी यात्रा तथा अपने विराम के दिन हल्का (अल्पभार) पाते हो। और उन की ऊन और रोम तथा बालों से उपक्रण और लाभ के समान जीवन की निश्चित अवधि तक के लिये (बनाये)।

८१. और अल्लाह ही ने तुम्हारे लिये उस चीज़ में से जो उत्पन्न की है छाया बनायी है। और तुम्हारे लिये पर्वतों में गुफाएं बनायी हैं। और तुम्हारे लिये ऐसे वस्त्र बनाये हैं जो तुम्हें धूप से बचायें। और ऐसे वस्त्र जो तुम्हें तुम्हारे आक्रमण से बचायें।[3] इसी प्रकार वह तुम पर अपने उपकार पूरा करता है ताकि तुम आज्ञाकारी बनो।

८२. फिर यदि वे विमुख हों तो आप पर बस प्रत्यक्ष (खुला) उपदेश पहुँचा देना है।

८३. वे अल्लाह के उपकारों को पहचानते हैं फिर उस का इन्कार करते हैं। और उन मे अधिकतर कृतघ्न हैं।

८४. और जिस[4] दिन हम प्रत्येक समुदाय से एक साक्षी (गवाह) खड़ा[5] करेंगे, फिर काफ़िरों को बात करने की अनुमति नहीं दी जायेगी और न उन से क्षमा याचना की माँग की जायेगी।

८५. और जब अत्याचाी यातना देखेंगे, उन की यातना कुछ कम नहीं की जायेगी, और न उन्हें अवकाश दिया[6] जायेगा।

८६. और जब मुश्रिक अपने (बनाये हुये) साझियों को देखेंगे तो कहेंगे: हे हमारे पालनहार! यही हमारे साझी हैं जिन को हम तुझे चोड़कर पुकार रहे थे। तो वह (पूज्य) बोलेंगे कि निश्चय तुम सब मिथ्यावादी (झुठे) हो।

---

[1] अर्थात पक्षियों को यह क्षमता अल्लाह ही ने दी है।

[2] अर्थात चमड़ों के खेमे।

[3] अर्थात कवच आदि।

[4] अर्थात प्रलय के दिन।

[5] (देखिये : सूरह निसा, आयत : ४१)

[6] अर्थात तौबा करने का।

८७. उस दिन वे अल्लाह के आगे झुक जायेंगे, और उन से खो जायेगी जो मिथ्या बातें वह बनाते थे।

८८. जो लोग काफ़िर हो गये और (दूसरों को भी) अल्लाह की डगर (इस्लाम) से रोक दिय, उन्हें हम यातना पर यातना देंगे, उस उपद्रव के बदले जो वे कर रहे थे।

८९. और जिस दिन हम प्रत्येक समुदाय से एक साक्षी उन के विरुद्ध उन्हीं में से खड़ा कर देंगे। और (हे नबी!) हम आप को उन पर साक्षी (गवाह) बनायेंगे।[1] और हम ने आप पर यह पुस्तक (कुरआन) अवतरित की है जो प्रत्येक विषय का खुला विवरण है। तथा मार्गदर्शन और दया तथा शुभ सूचना है आज्ञाकारियों के लिये।

९०. वस्तुत: अल्लाह तुम्हें न्याय तथा उपकार और समीपवर्तियों को देने का आदेश दे रहा है। और निर्लज्ज़ा तथा बुराई और विद्रोह से रोक रहा है। और तुम्हें सिखा रहा है ताकि तुम शिक्षा ग्रहण करो।

९१. और जब अल्लाग से कोई वचन करो तो उसे पूरा करो। और अपनी शपथों को सुदृढ़ करने के पश्चात् भंग न करो, जब तुम ने अल्लाह को अपने ऊपर गवाह बनाया है। निश्चय अल्लाह जो कुछ तुम करते हो उसे जानता है।

९२. और तुम्हारी दशा उस स्त्री जैसी न हो जाये जिस ने अपना सूत कातने के पश्चात् उधेड़ दिया। तुम अपनी शपथों को आपस में विश्वासघात का साधन बनाते हो ताकि एक समुदाय दूसरे समुदाय से अधिक लाभ प्राप्त करे। अल्लाह इस[2] (वचन) के द्वारा तुम्हारी परीक्षा ले रहा है। और प्रलय के दिन तुम्हारे लिये अवश्य उसे उजागर कर देगा जिस में तुम विभेद कर रहे थे।

९३. और यदि अल्लाह चाहता तो तुम्हें एक समुदाय बना देता। परन्तु वह जिसे चाहता है कुपथ कर देता है, और जिसे चाहता है सुपथ दर्शा देता है। और तुम से उस के बारे में अवश्य पूछा जायेगा जो तुम कर रहे थे।

---

[1] (देखिये : सूरह बक़रा, आयत : १४३)

[2] अर्थात् किसी समुदाय से समझौता कर के विश्वासघात न किया जाये कि दूसरे समुदाय से अधिक लाभ मिलने पर समझौता तोड़ दिया जाये।

९४. और अपनी शपथों को आपस में विश्वासघात का साधन न बनाओ, ऐसा न हो कि कोई पग अपने स्थिर (दृढ़) होने के पश्चात् (ईमान से) फिसल[1] जाये और तुम उस के बदले बुरा परिणाम चखो कि तुम ने अल्लाह की राह से रोका है। और तुम्हारे लिये बड़ी यातना हो।

९५. और अल्लाह से किये हुये वचन को तनिक मूल्य के बदले न बेचो।[2] वास्तव में जो अल्लाह के पास है वही तुम्हारे लिये उत्तम है, यदि तुम जानो।

९६. जो तुम्हारे पास है वह व्यय (ख़र्च) हो जायेगा। और जो अल्लाह के पास है वह शेष रह जाने वाला है। और हम, जो धैर्य धारण करते हैं उन्हें अवश्य उन का पारिश्रमिक (बदला) उन के उत्तम कर्मों के अनुसार प्रदान करेंगे।

९७. जो भी सदाचार करेगा, वह नर हो अथवा नारी, और ईमान वाला हो तो हम उसे स्वच्छ जीवन व्यतीत करायेंगे। और उन्हें उन का पारिश्रमिक उन के उत्तम कर्मो के अनुसार अवश्य प्रदान करेंगे।

९८. तो (हे नबी!) जब आप कुरआन का अध्ययन करें तो धिक्कारे हुये शैतान से अल्लाह की शरण[3] माँग लिया करें।

९९. वस्तुत: उस का वश उन पर नहीं है जो ईमान लाये हैं, और अपने पालनहार ही पर भरोसा करते हैं।

१००.उस का वश तो केवल उन कर चलता है जो उसे अपना संरक्षक बनाते है। और जो मिश्रणवादी (मुश्रिक) है।

१०१.और जब हम किसी आयत (विधान) के स्थान पर कोई आयत बदल देते हैं, और अल्लाह ही अधिक जानता है उसे जिस को वह उतारता है, तो कहते हैं कि आप तो केवल घड़ लेते हैं, बल्कि उन में अधिकतर जानते ही नहीं।

---

[1] अर्थात ऐसा न हो कि कोई व्यक्ति इस्लाम की सत्यता को स्वीकार करने के पश्चात् केवल तुम्हारे दुराचार को देख कर इस्लाम से फिर जाये। और तुम्हारे समुदाय में सम्मिलित होने से रुक जाये। अन्यथा तुम्हारा व्यवहार भी दूसरों से कुछ भिन्न नहीं है।

[2] अर्थात् संसारिक लाभ के लिये वचन भंग न करो। (देखिये: सूरह, आराफ़, आयत : १७२)

[3] अर्थात (अऊजुबिल्लाहि मिनश्शैतानिर्रजीम) पढ़ लिया करें।

१०२.आप कह दें कि इसे (रूहुल कुदुस)[1] ने आप के पालनहार की ओर से सत्य के साथ क्रमश: उतारा है ताकि उन्हें सुदृढ़ कर दे जो ईमान लाये हैं। तथा मार्ग दर्शन और शुभ सूचना है आज्ञाकारियों के लिये।

१०३.तथा हम जानते हैं कि वे (काफ़िर) कहते हैं कि उसे (नबी को) कोई मनुष्य सिखा रहा[2] है। जब कि उस की भाषा जिस की ओर संकेत करते है विदेशी है और यह[3] स्पष्ट अर्बी भाषा है।

१०४.वास्तव में जो अल्लाह की आयतों पर ईमान नहीं लाते, उन्हें अल्लाह सुपथ नहीं दर्शाता। और उन्हीं के लिये दु:खदायी यातना है।

१०५.झूठ केवल वही घड़ते हैं जो अल्लाह की आयतों पर ईमान नहीं लाते, और वही मिथ्यावादी (झूठे) हैं।

१०६.जिस ने अल्लाह के साथ कुफ़्र किया अपने ईमान लाने के पश्चात्, परन्तु जो बाध्य कर दिया गया हो इस दशा में कि उस का दिल ईमान से संतुष्ट हो, (उस के लिये क्षमा है)। परन्तु जिस ने कुफ़्र के साथ सीना खोल दिया[4] हो, तो उन्हीं पर अल्लाह का प्रकोप है, और उन्हीं के लिये महा यातना है।

१०७.यह इसलिये कि उन्हों ने संसारिक जीवन को परलोक पर प्राथमिकता दी है। और वास्तव में अल्लाह, काफ़िरों को सुपथ नहीं दिखाता।

१०८.वही लोग हैं जिन के दिलों तथा कानों और आँखो पर अल्लाह ने मुहर लगा दी है। तथा यही लोग अचेत हैं।

१०९.निश्चय वही लोग परलोक में क्षतिग्रस्त होने वाले हैं।

११०.फिर वास्तव में आप का पालनहार उन लोगों[5] के लिये जिन्होंने हिज्रत (प्रस्थान) की, और उस के पश्चात् परीक्षा में डाले गये, फिर जिहाद किया, और

[1] इस का अर्थ: पवित्रात्मा है। जो जिब्रील अलैहिस्सलाम की उपाधि है। यही वह फ़रिश्ता है जो वह्यी लाता था।

[2] इस आयत में मक्का के मिश्रणवादियों के इस आरोप का खण्डन किया गया है कि कुरआन आप को एक विदेशी सिखा रहा है।

[3] अर्थात मक्के वाले जिसे कहते हैं कि वह मुहम्मद को कुरआन सिखाता है उस की भाषा तो अर्बी है ही नहीं तो वह आप को कुरआन कैसे सिखा सकता है जो बहुत उत्तम तथा श्रेष्ठ अर्बी भाषा में है। क्या वे इतना भी नहीं समझते?

[4] अर्थात स्वेच्छा कुफ़्र किया हो।

[5] इन से अभिप्रेत नबी सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम अलैहि व सल्लम के वह अनुयायी है जो मक्का से मदीना हिज्रत (प्रस्थान) कर गये।

सहन शील रहे, वास्तव में आप का पालनहार इस (परीक्षा) के पश्चात् बड़ा क्षमाशील दयावान् है।

१११.जिस दिन प्रत्येक प्राणी को अपने बचाव की चिन्ता होगी, और प्रत्येक प्राणी को उस के कर्मों का पूरा बदला दिया जायेगा, और उन पर अत्याचार नहीं किया जायेगा।

११२.अल्लाह ने एक बस्ती का उदाहरण दिया है, जो शान्त संतुष्ट थी, उस की जीविका प्रत्येक स्थान से प्राचुर्य के साथ पहुँच रही थी, तो उस ने अल्लाह के उपकारों के साथ कुफ़्र किया। तब अल्लाह ने उसे भूख और भय का वस्त्र चखा[१] दिया उस के बदले जो वह[२] कर रहे थे।

११३.और उन के पास एक[३] रसूल उन्हीं में से आया तो उन्होंने उसे झुठला दिया। अत: उन्हें यातना ने पकड़ लिया, और वह अत्याचारी थे।

११४.अत: उस में से खाओ जो अल्लाह ने तुम्हें हलाल (वैध) स्वच्छ जीविका प्रदान की है। और अल्लाह का उपकार मानो यदि तुम उसी की इबादत (वंदना) करते हो।

११५.जो कुछ उसने तुम पर हराम (अवैध) किया है वह मुर्दार तथा रक्त और सूअर का मांस है, और जिस पर अल्लाह के सिवा दूसरे का नाम लिया गया[४] हो, फिर जो भूख से आतुर हो जाये, इस दशा में कि वह नियम न तोड़ रहा[५] हो, और न आवश्यकता से अधिक खाये, तो वास्तव में अल्लाह अति क्षमाशील दयावान् है।

११६.और मत कहो – उस झूठ के कारण जो तुम्हारी जुबानों पर आ जाये – कि यह हलाल (वैध) है, और यह हराम (अवैध) है ताकि अल्लाह पर मिथ्यारोप[६] करो। वास्तव में जो लोग अल्लाह पर मिथ्यारोप करते है वह (कभी) सफल नहीं होते।

---

[१] अर्थात उन पर भूख और भय की आपदायें छा गईं।

[२] अर्थात उस बस्ती के निवासी। और इस बस्ती से अभिप्रेत मक्का है जिन पर उन के कुफ़्र के कारण अकाल पड़ा।

[३] अर्थात मुहम्मद सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम मक्का के क़ुरैशी वंश से ही थे फिर भी उन्हों ने आप की बात को नहीं माना।

[४] अर्थात अल्लाह के सिवा अन्य के नाम से बलि दिया गया पशु। हदीस में है कि जो अल्लाह के सिवा दूसरे के नाम से बलि दे उस पर अल्लाह की धिक्कार है। (सहीह बुख़ारी – १९७८)

[५] (देखिये : सूरह बक़रा, आयत – १७३, सूरह माइदा, आयत – ३, तथा सूरह अन्आम, आयत – १४५)

[६] क्योंकि हलाल और हराम करने का अधिकार केवल अल्लाह को है।

११७.(इस मिथ्यारोपण का ) लाभ तो थोड़ा है और उन्हीं के लिये (परलोक में) दु:खदायी यातना है।

११८.और उन पर जो यहूदी हो गये, हम ने उसे हराम (अवैध) कर दिया जिस का वर्णन हम ने इस[१] से पहले आप से कर दिया है। और हम ने उन पर अत्याचार नहीं किया, परन्तु वे स्वयं अपने ऊपर अत्याचार कर रहे थे।

११९.फिर वास्तव में आप का पालनहार उन्हें जो अज्ञानता के कारण बुराई कर बैठे, फिर उस के पश्चात् क्षमायाचना कर ली, और अपना सुधार कर लिया, वास्तव में आप का पालनहार इस के पश्चात् अति क्षमी दयावान् है।

१२०.वास्तव में इब्राहीम एक समुदाय[२] था, अल्लाह का आज्ञाकारी एकेश्वरवादी था। और मिश्रणवादियों (मुश्रिकों) में से नहीं था।

१२१.उस के उपकारों को मानता था, उस ने उसे चुन लिया, और उसे सीधी राह दिखा दी।

१२२.और हम ने उसे संसार में भलाई दी, और वास्तव में वह परलोक मेंसदाचारियों में से होगा।

१२३.फिर हम ने (हे नबी!) आप की ओर वह्यी की, कि एकेश्वरवादी इब्राहीम के धर्म का अनुसरण करो, और वह मिश्रणवादियों मे से नहीं था।

१२४.सब्त[३] (शनिवार का दिन) तो उन्हीं पर निर्धारित किया गया जिन्हों ने उस में विभेद किया। और वस्तुत: आप का पालनहार उन के बीच उस में निर्णय कर देगा जिस में वे विभेद कर रहे थे।

१२५.(हे नबी!) आप उन्हें अपने पालनहार की राह (इस्लाम) की ओर तत्वदर्शिता तथा सदुपदेश के साथ बुलाये। और उन से ऐसे अन्दाज़ में शास्त्रार्थ करें जो

---

[१] इस से संकेत सूरह अन्आम, आयत – २६ की ओर है।

[२] अर्थात वह अकेला सम्पूर्ण समुदाय था। क्योंकि उस के वंश से दो बड़ी उम्मतें बनीं; एक बनी इस्राईल, और दूसरी बनी इस्माईल जो बाद में अरब कहलाये। इस का एक दूसरा अर्थ मुख्या भी होता है।

[३] अर्थात सब्त का सम्मान जैसे इस्लाम में नहीं है इसी प्रकार इब्राहील अलैहिस्सलाम के धर्म में भी नहीं है। यह तो केवल उन के लिये निर्धारित किया गया जिन्हों ने विभेद कर के जुमुआ के दिन की जगह सब्त का दिन निर्धारित कर लिया। तो अल्लाह ने उन के लिये उसी का सम्मान अनिवार्य कर दिया कि इस में शिकार न करो। (देखिये : सूरह आराफ़, आयत : १६३)

उत्तम हो। वास्तव में अल्लाह उसे अधिक जानता है, जो उस की राह से विचलित हो गया, और वही सुपथों को भी अधिक जानता है।

१२६.और यदि तुम लोग बदला लो, तो उतना ही लो, जितना तुम्हें सताया गया हो। और यदि सहन कर जाओ तो सहनशीलों के लिये यही उत्तम है।

१२७.और (हे नबी!) आप सहन करें, और आप का सहन करना अल्लाह ही की सहायता से है। और उन के (दुर्व्यवहार) पर शोक न करें, और न उन के षड्यंत्र से तनिक भी संकुचित हों।

१२८.वास्तव में अल्लाह उन लोगों के साथ है, जो सदाचारी है, और जो उपकार करने वाले हैं।

*****

# सूरह बनी इस्राईल – १७

## सूरह बनी इस्राईल के संक्षिप्त विषय

**यह सूरह मक्की है, इस में १११ आयतें है।**

- इस की आयत (२–३) में बनी इस्राईल से संबंधित कुछ शिक्षाप्रद बातें सुनाकर सावधान किया गया है। इसलिये इस का नाम सूरह (बनी इस्राईल) रखा गया है। और इस की प्रथम आयत में इस्राअ (मेअराज) का वर्णन हुआ है इसलिये इस का दूसरा नाम सूरह (इस्राअ) भी है।
- आयत ९ से २२ तक कुरआन का आमंत्रण प्रस्तुत किया गया है। और आयत ३९ तक उन शिक्षाओं का वर्णन है जो मनुष्य के कर्मो को सजाती है और अल्लाह से उन का संबंध दृढ़ करती है। और आयत ४० से ६० तक विरोधियों के संदेहों को दूर किया गया है।
- आयत ६१ से ६५ तक में शैतान इब्लीस के आदम (अलैहिस्सलाम) के सज्दे से इन्कार, और मनुष्य से बैर और उस के कुपथ करने के प्रयास का वर्णन किया गया है, जो आज भी लोगों को कुरआन से रोक रहा है। और उस से सावधान किया गया है।
- आयत ६६ ते ७२ तक तौहीद (एकेश्ववर्वाद) तथा परलोक पर विश्वास की बातें प्रस्तुत करते हुये आयत ७७ तक नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) के विरोध की आँधियों में सत्य पर स्थित रहने के निर्देश दिये गये हैं।
- आयत ७८ से ८२ तक में नमाज़ की ताकीद, हिज्रत की ओर संकेत, तथा सत्य के प्रभुत्व की सूचना और अत्याचारयिों के लिये चेतावनी है।
- आयत ८३ से  १०० तक में मनुष्य के कुकर्म पर पकड़ की गई है। तथा विरोधियों की आपत्तियों के उत्तर दिये गये है। फिर आयत १०४ तक मूसा (अलैहिस्सलाम) के चमत्कारों की चर्चा और उस पर ईमान न लाने के कारण फ़िरऔन पर यातना के आ जाने का वर्णन है।

– आयत १०५ से १११ तक यह निर्देश दिये गये हैं कि अल्लाह को कैसे पुकारा जाये,तथा उस की महिमा का वर्णन कैसे किया जाये।

मेअ्राज की घटना :

– यह अन्तिम नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) की विशेषता है कि हिज्रत से एक वर्ष पहले अल्लाह ने एक रात आप को मस्जिदे हराम (काबा) से मस्जिदे अक़्सा तक, और फिर वहाँ से सातवें आकाश तक अपनी कुछ निशानियाँ दिखाने के लिये यात्रा कराई। फ़रिश्ते जिब्रील (अलैहिस्सलाम) ने आप (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) को ''बुराक़'' (एक जानवर का नाम, जिस पर बैठकर आप ने यह यात्रा की थी) पर सवार किया और पहले मस्जिदे अक़्सा (फ़िलस्तीन) ले गये वहाँ आप ने सब नबियों को नमाज़ पढ़ाई। फिर आकाश पर ले गये आप (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) प्रत्येक आकाश पर नबियों से मिलते हुये सातवें आकाश पर पहुँचे। स्वर्ग और नरक को देखा। इस के पश्चात् आप को (सिद्रतुल मुन्तहा) ले जाया गया। फिर (बैतुल मामूर) आप के सामने किया गया। उस के पश्चात् अल्लाह के समीप पहुँचाया गया। और अल्लाह ने आप को कुछ उपदेश दिये, और दिन–रात में पाँच समय की नमाज़ अनिवार्य की। (सहीह बुख़ारी – ३२०७, मुस्लिम : १६४) (और देखिये : सूरह नज्म)

– जब आप (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) ने सवेरे अपनी जाति को इस यात्रा की सूचना दी तो उन्होंने आप का उपहास किया और आप से कहा कि बैतुल मक़्दिस की स्थिति बताओ। इस पर अल्लाह ने उसे आप (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) के सामने कर दिया, और आप ने आँखों से देखकर उन को उस की सब निशानियाँ बता दीं। (देखिये : सहीह बुख़ारी – ३४३७, मुस्लिम : १७२)

– आप (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) ने जाते और आते हुये राह मे उन के एक क़ाफ़िले से मिलने की भी चर्चा की और उस के मक्का आने का समय और उस ऊँट का चिन्ह भी बता दिया जो सब से आगे था और यह सब वैसे ही हुआ जैसे आप (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) ने बताया था। (सीरत इब्ने हिशाम : १/४०२–४०३)

*****

## अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।

१. पवित्र है वह जिस ने रात्रि के कुछ क्षण में अपने भक्त[१] को मस्जिदे हराम (मक्का से मस्जिदे अक़्सा तक यात्रा कराई। जिस के चतुर्दिग हम ने सम्पन्नता रखी है, ताकि उसे अपनी कुछ निशानियों का दर्शन करायें। वास्तव में वह सब कुछ सुनने जानने वाला है।

२. और हम ने मूसा को पुस्तक प्रदान की और उसे बनी इस्राईल के लिये मार्गदर्शन का साधन बनाया कि मेरे सिवा किसी को कार्यसाधक[२] न बनाओ।

३. हे उन की संतति जिन को हम ने नूह के साथ (नौका में) सवार किया। वास्तव में वह अति कृतज्ञ[३] भक्त था।

४. और हम ने बनी इस्राईल को उन की पुस्तक में सूचित कर दिया था कि तुम इस[४] धरती में दो बार उपद्रव करोगे, और बड़ा अत्याचार करोगे।

५. तो जब प्रथम उपद्रव का समय आया तो हम ने तुम पर अपने प्रबल योद्धा भक्तों को भेज दिया, जो नगरों मे घुस गये, और इस वचन को पूरा होना[५] ही था।

६. फिर हम ने उन पर तुम्हें पुनः प्रभुत्व दिया, तथा धनों और पुत्रों द्वारा तुम्हारी सहायता की, और तुम्हारी संख्या बहुत अधिक कर दी।

७. यदि तुम भला करोगे तो अपने लिये, और यदि बुरा करोगे तो अपने लिये। फिर जब दूसरे उपद्रव का समय आया ताकि (शत्रु) तुम्हारे चेहरे बिगाड़ दें, और

---

[१] अर्थात् मुहम्मद सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम को। इस आयत में उस सुप्रसिद्ध सत्य की चर्चा की गई है जो नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) से संबन्धित है। जिसे परिभाषिक रूप से ''इस्राअ'' कहा जाता है जिस का अर्थ है: रात की यात्रा। इस का सविस्तार विवरण हदीसों में किया गया है।

भाष्यकारों के अनुसार हिज्रत के कुछ पहले अल्लाह ने आप को रात्रि के कुछ भाग में मक्का से मस्जिदे अक़्सा तक जो फ़िलस्तीन में है यात्रा कराई। आप सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम का कथन है कि जब मक्का के मिश्रणवादियों ने मुझे झुठलाया, तो मैं हिज्र में (जो काॅबा का एक भाग है।) खड़ा हो गया। और अल्लाह ने बैतुम मक़दिस को मेरे लिये खोल दिया। और मैं उन्हें उस की निशानियाँ देख कर बताने लगा। (सहीह बुख़ारी,:४७१०)

[२] जिस पर निर्भर रहा जाये।

[३] अत: हे सर्वमानव तुम भी अल्लाह के उपकार के आभारी बनो।

[४] अर्थात् बैतुल मक़्दिस में।

[५] इस से अभिप्रेत बाबिल के राजा बुख़्तनस्सर का आक्रमण है जो लग भग छ: सौ वर्ष पूर्व मसीह हुआ। इस्राईलियों को बंदी बनाकर ईराक़ ले गया और बैतुल मुक़द्दस को तहस नहस कर दिया।

## अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।

१. काफ़, हा, या, ऐन, साद।

२. यह आप के पालनहार की दया की चर्चा है, अपने भक्त ज़करिय्या पर।

३. जब कि उस ने अपने पालनहार से विनय की, गुप्त विनय।

४. उस ने कहा: मेरे पालनहार। मेरी अस्थियाँ निर्बल हो गयीं और सिर बुढ़ापे से सफ़ेद[1] हो गया है, तथा मेरे पालनहार! कभी ऐसा नहीं हुआ कि तुझ से प्रार्थना कर के निष्फल हुआ हूँ।

५. और मुझे अपने भाई बंदों से भय[2] है, अपने (मरण) के पश्चात्, तथा मेरी पत्नी बाँझ है, अत: मुझे अपनी ओर से एक उत्तराधिकारी प्रदान कर दे।

६. वह मेरा उत्तराधिकारी हो, तथा याकूब के वंश का उत्तराधिकारी[3] हो और हे पालनहार! उसे प्रिय बना दे।

७. हे ज़करिय्या! हम तुझे एक बालक की शुभ सूचना दे रहे हैं, जिस का नाम यह्या होगा। हम ने नहीं बनाया है इस से पहले उस का कोई सम्नाम।

८. उस ने (आश्चर्य से) कहा: मेरे पालनहार! कहाँ से मेरे यहाँ कोई बालक होगा, जब कि मेरी पत्नी बाँझ है, और मैं बुढ़ापे की चरम सीमा को जा पहुँचा हूँ।

९. उस ने कहा: ऐसा ही होगा, तेरे पालनहार ने कहा है, यह मेरे लिये सरल है, इस से पहले मैं ने तेरी उत्पत्ति की है, जब कि तू कुछ नहीं था।

१०. उस (ज़करिय्या) ने कहा: मेरे पालनहार! मेरे लिये कोई लक्षण (चिन्ह) बना दे। उस ने कहाा: तेरे लक्षण यह है कि तू बोल नहीं सकेगा, लोगों से निरंतर तीन रातें।[4]

---

[1] अर्थात् पूरे बाल सफ़ेद हो गये।

[2] अर्थात् दुराचार और बुरे व्यवहार का।

[3] अर्थात् नबी हो। आदरणीय ज़करिय्या (अलैहिस्सलाम) याकूब (अलैहिस्सलाम) के वंश में थे।

[4] रात से अभिप्राय दिन तथा रात दोनों ही हैं। अर्थात जब बिना किसी रोग के लोगों से बात न कर सकोंगे तो यह शुभसूचना का लक्षण होगा।

११. फिर वह मेह्राब (चाप) से निकल कर अपनी जाति के पास आया। और उन्हें संकेत द्वारा आदेश दिया कि उस (अल्लाह) की पवित्रता का वर्णन करो, प्रात: तथा संध्या।

१२. हे यह्या![1] इस पुस्तक (तौरात) को थाम ले, और हम ने उसे बचपन ही में ज्ञान (प्रबोध) प्रदान किया।

१३. तथा अपनी ओर से प्रेम भाव तथा पवित्रता, और वह बड़ा संयमी (सदाचारी) था।

१४. तथा अपनी माता–पिता के साथ सुशील था, वह क्रूर तथा अवज्ञाकारी नहीं था।

१५. उस पर शान्ति है, जिस दिन उस ने जन्म लिया और जिस दिनमरेगा और जिस दिन पुन: जीवित किया जायेगा।

१६. तथा आप इस पुस्तक (कुरआन) में मर्यम[2] की चर्चा करें, जब वह अपने परिजनों से अलग हो कर एक पूर्वी स्थान की ओर आयी।

१७. फिर उन की ओर से पर्दा कर लिया, तो हम ने उस की ओर अपनी रूह (आत्मा)[3] को भेजा, तो उस ने उस के लिये एक पूरे मनुष्य का रूप धारण कर लिया।

१८. उस ने कहा: मैं शरण माँगती हूँ अत्यंत कृपाशील की तुझ से, यदि तुझे अल्लाह का कुछ भी भय हो।

१९. उस ने कहा: मैं तेरे पालनहार का भेजा हुआ हूँ, ताकि तुझे एक पुनीत बालक प्रदान कर दूँ।

२०. वह बोली: यह कैसे हो सकता है कि मेरे बालक हो, जब कि किसी पुरुष ने मुझे स्पर्श भी नहीं किया है, और न मैं व्यभिचारिणी हूँ?

२१. फ़रिश्ते ने कहा: ऐसा ही होगा, तेरे पालनहार का वचन है कि वह मेरे लिये अति सरल है, और ताकि हम उसे लोगों के लिये एक लक्षण (निशानी)[4] बनायें तथा अपनी विशेष दया से, और यह एक निश्चित बात है।

---

[1] अर्थात् जब यह्या का जन्म हो गया और कुछ बड़ा हुओ तो अल्लाह ने उसे तौरात का ज्ञान दिया।

[2] मर्यम अदरणीय इम्रान की पुत्री दावूद अलैहिस्सलाम के वंश से थी। उन के जन्म के विषय में सूरह आले इमरान देखिये।

[3] इस से अभिप्रेत फ़रिश्ते जिब्रील (अलैहिस्सलाम) हैं।

[4] अर्थात् अपने सामर्थ्य की निशानी कि हम नर–नारी के योग के बिना भी स्त्री के गर्भ से शिशु की उत्पत्ति कर सकते हैं।

२२. फिर वह गर्भवती हो गई, तथा उस (गर्भ को ले कर) दूर स्थान पर चली गई।
२३. फिर प्रसव पीड़ा उसे एक खजूर के तने तक लायी, कहने लगी: क्या ही अच्छा होता, मैं इस से पहले ही मर जाती, और भूली बिसरी हो जाती।
२४. तो उस के नीचे से पुकारा[१] कि उदासीन न हो, तेरी पालनहार ने तेरे नीचे[२] एक स्रोत बहा दिया है।
२५. और हिला दे अपनी ओर खजूर के तने को तुझ पर गिरायेगा वह ताजी पकी खजूरें।[३]
२६. अत: खा और पी तथा आँख ठण्डी कर। फिर यदि किसी पुरुष को देखे, तो कह दें: वास्तव में, मैं ने मनौती मान रखी है अत्यंत कृपाशील के लिये व्रत की। अत: मैं आज किसी मनुष्य से बात नहीं करुँगी।
२७. फिर उस (शिशु ईसा) को ले कर अपनी जाति में आयी, सब ने कहा: हे मर्यम! तू ने बहुत बुरा किया।
२८. हे हारून की बहन![४] तेरा पिता कोई बुरा व्यक्ति न था। और न तेरी माँ व्यभिचारिणी थी।
२९. मर्यम ने उस (शिशु) की ओर संकेत किया। लोगों ने कहा: हम कैसे उस से बात करें जो गोद में पड़ा हुआ एक शिशु है?
३०. वह (शिशु) बोल पड़ा: मैं अल्लाह का भक्त हूँ। उस ने मुझे पुस्तक (इंजील) प्रदान की है, तथा मुझे नबी बनाया है।[५]
३१. तथा मुझे शुभ बनाया है जहाँ रहूँ और मुझे आदेश दिया है, नमाज़ तथा ज़कात का जब तक जीवित रहूँ।
३२. तथा अपनी माँ का सेवक, और उस ने मुझे क्रूर तथा अभागा[६] नहीं बनाया है।

---

[१] अर्थात् जिब्रील फ़रिश्ते ने घाटी के नीचे से आवाज़ दी।

[२] अर्थात् मर्यम के चरणों के नीचे।

[३] अल्लाह ने अस्वभाविक रूप से आदरणीय मर्यम के लिये, खाने–पीने की व्यवस्था कर दी।

[४] अर्थात् हारून अलैहिस्सलाम के वंशज की पुत्री। अरबों के यहाँ किसी कबीले का भाई होने का अर्थ उस कबीले और वंशज का व्यक्ति लिया जाता था।

[५] अर्थात् मुझे पुस्तक प्रदान करने और नबी बनाने का निर्णय कर दिया है।

[६] इस में यह संकेत है कि माता–पिता के साथ दुर्व्यवहार करना क्रूरता तथा दुर्भाग्य है।

३३. तथा शान्ति है मुझ पर, जिस दिन मैं ने जन्म लिया तथा जिस दिन मरूँगा और जिन दिन पुन: जीवित किया जाऊँगा।

३४. यह है ईसा मर्यम का सुत, यही सत्य बात है, जिस के विषय में लोग संदेह कर रहे हैं।

३५. अल्लाह का यह काम नहीं कि अपने लिये कोई संतान बनाये, वह पवित्र है! जब वह किसी कार्य का निर्णय करता है, तो उस के सिवा कुछ नहीं होता कि उसे आदेश दे कि: ''हो जा'' और वह हो जाता है।

३६. और (ईसा ने कहा): वास्तव में अल्लाह मेरा पालनहार तथा तुम्हारा पालनहार है, अत: उसी की इबादत (वंदना) करो, यही सुपथ (सीधी राह) हैं।

३७. फिर सम्प्रदायो[1] ने आपस में विभेद किया, तो विनाश है उन के लिये जो काफ़िर हो गये एक बड़े दिन के आ जाने के कारण।

३८. वे भली भाँति सुनेंगे और देखोगे जिस दिन हमारे पास आयेंगे, परन्तु अत्याचारी आज खुले कुपथ में है।

३९. और (हे नबी!) आप उन्हें संताप के दिन से सावधान कर दें, जब निर्णय[2] कर दिया जायेगा जब कि वे अचेत हैं तथा ईमान नहीं ला रहे हैं।

४०. निश्चय हम ही उत्तराधिकारी होंगे धरती के तथा जो उस के ऊपर है और हमारी ही ओर सब प्रत्यागत किये जायेंगे।

४१. तथा आप चर्चा कर दें इस पुस्तक (कुरआन) में इब्राहीम की। वास्तव में वह एक सत्यावादी नबी था।

४२. जब उस ने कहा अपने पिता से: हे मेरे प्रिय पिता! क्यों आप उसे पूजते हैं, जो न सुनता है और न देखता है, और न आप के कुछ काम आता?

---

[1] अर्थात् अहले किताब के सम्प्रदायों ने ईसा अलैहिस्सलाम की वास्तविकता जानने के पश्चात उन के विषय में विभेद किया। यहूदियों ने उसे जादूगर तथा वर्णसंकर कहा। और ईसाइयों के एक सम्प्रदाय ने कहा कि वह स्वयं अल्लाह है। दूसरे ने कहा: वह अल्लाह का पुत्र है। और उन के तीसरे कैथुलिक सम्प्रदाय ने कहा कि वह तीन में का तीसरा है। बड़े दिन से अभिप्राय प्रलय का दिन है।

[2] अर्थात् प्रत्येक के कर्मानुसार उस के लिये नरक अथवा स्वर्ग का निर्णय कर दिया जायेगा। फिर मौत को एक भेड़ के रूप में बध कर दिया जायेगा। तथा घोषणा कर दी जायेगी कि हे स्वर्गीयो! तुम्हें सदा रहना है, और अब मौत नहीं है। और हे नारकियों! तुम्हें सदा नरक में रहना है,अब मौत नहीं है। (सहीह बुख़ारी: ४७३०)

४३. हे मेरे पिता! मेरे पास वह ज्ञान आ गया है जो आप के पास नहीं आया, अतः आप मेरा अनुसरण करें, मैं आप को सीधी राह दिख दूँगा।

४४. हे मेरे प्रिय पिता! शैतान की पूजा न करें, वास्तव में शैतान अत्यंत कृपाशील (अल्लाह) का अवैज्ञाकारी है।

४५. हे मेरे पिता! वास्तव में मुझे भय हो रहा है कि आप को अत्यंत कृपाशील की कोई यातना आ लगे तो आप शैतान के मित्र हो जायेंगे।[1]

४६. उस ने कहाः क्या तू हमारे पूज्यों से विमुख हो रहा है? है इब्राहीम! यदि तू (इस से) नहीं रुका तो मैं तुझे पत्थरों से मार दूँगा। और तू मुझ से विलग हो जा सदा के लिये।

४७. (इब्राहीम) ने कहाः सलाम[2] है आप को। मैं क्षमा की प्रार्थना करता रहूँगा आप के लिये अपने पालनहार से, मेरा पालनहार मेरे प्रति बड़ा करुणामय है।

४८. तथा मैं तुम सभी को छोड़ता हूँ और जिसे तुम पुकारते हो अल्लाह के सिवा। और प्रार्थना करता रहूँगा अपने पालनहार से। मुझे विश्वास है कि मैं अपने पालनहार से प्रार्थना कर के असफल नहीं हूँगा।

४९. फिर जब उन्हें छोड़ दिया तथा जिसे वह अल्लाह के सिवा पुकार रहे थे, तो हम ने उसे प्रदान कर दिया इस्हाक तथा याकूब, और हम ने प्रत्येक को नबी बना दिया।

५०. तथा हम ने प्रदान की उन सब को अपनी दया में से, और हम ने बना दी उन की शुभ चर्चा सर्वोच्च।

५१. और आप इस पुस्तक में मूसा की चर्चा करें। वास्तव में वह चुना हुआ तथा रसूल एवं नबी था।

५२. और हम ने उसे पुकारा तूर पर्वत के दायें किनारे से, तथा उसे समीप कर लिया रहस्य की बात करते हुये।

५३. और हम ने प्रदान किया उसे अपनी दया में से, उस के भाई हारून को नबी बना कर।

---

[1] अर्थात् अब मैं आप को संबोधित नहीं करूँगा।

[2] इस्हाक, इब्राहीम अलैहिस्सलाम के पुत्र तथा याकूब के पिता थे इन्हीं के वंश को बनी इस्राईल कहते है।

५४. तथा इस पुस्तक में इस्माईल[1] की चर्चा करो, वास्तव में वह वचन का पक्का, तथा रसूल – नबी था।

५५. और आदेश देता था अपने परिवार को नमाज़ तथा ज़कात का और अपने पालनहार के यहाँ प्रिय था।

५६. तथा इस पुस्तक में इद्रीस की चर्चा करो, वास्तव में वह सत्यवादी नबी था।

५७. तथा हम ने उसे उठाया उच्च स्थान पर।

५८. यही वह लोग हैं, जिन पर अल्लाह ने पुरस्कार किया नबियों में से आदम की संतति में से तथा उन में से जिन्हें हम ने (नाव पर) सवार किया नूह के साथ तथा इब्राहीम और इस्राईल के संतति में से, तथा उन में से जिन्हें हम ने मार्गदर्शन दिया और चुन लिया, जब इन के समक्ष पढ़ी जाती थीं अत्यंत कृपाशील की आयतें तो वे गिर जाया करते थे सज्दा करते हुये तथा रोते हुये।

५९. फिर इस के पश्चात् ऐसे कपूत पैदा हुये, जिन्हों ने गँवा दिया नमाज़ को तथा अनुसरण किया मनोकांक्षावों का, तो वह शीघ्र ही कुपथ (के परिणाम) का सामना करेंगे।

६०. परन्तु जिन्होंने क्षमा माँग ली, तथा ईमान लाये और सदाचार किये तो वही स्वर्ग में प्रवेश पायेंगे। और उन पर तनिक अत्याचार नहीं किया जायेगा।

६१. स्थायी बिन देखे स्वर्ग, जिन का परोक्षत: वचन अत्यंत कृपाशील ने अपने भक्तों को दिया है, वास्तव में उस का वचन पूरा हो कर रहेगा।

६२. वे नहीं सुनेंगे, उस में कोई बकवास, सलाम के सिवा, तथा उन के लिये उस में जीविका होगी प्रात: और संध्या।

६३. यही वह स्वर्ग है, जिस का हम उत्तराधिकारी बना देंगे, अपने भक्तों में से उसे जो आज्ञाकारी हो।

६४. और हम[1] नहीं उतरते परन्तु आप के पालनहार के आदेश से, उसी का है जो हमारे आगे तथा पीछे है और जो इस के बीच है, और आप का पालनहार भूलने वाला नहीं है।

---

[1] आप इब्राहीम अलैहिस्सलाम के बड़ेपुत्र थे, इन्हीं से अरबों को वंश चला और आप ही के वंश से अन्तिम नबी मुहम्मद (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) नबी बना कर भेजे गये है।

६५. आकाशों तथा धरती का पालनहार तथा जो उन दोनों के बीच है। अत: उसी की इबादत (वंदना) करें, तथा उस की इबादत पर स्थित रहें। क्या आप उस के समकक्ष किसी को जानते हैं?

६६. तथा मनुष्य कहता है कि क्या जब मैं मर जाऊँगा तो फिर निकाला जाऊँगा जीवित हो कर?

६७. क्या मनुष्य याद नहीं रखता कि हम ही ने उसे इस से पूर्व उत्पन्न किया है जब कि वह कुछ (भी) न था?

६८. तो आप के पालनहार की शपथ! हम उन्हें अवश्य एकत्र कर देंगे और शैतानों को, फिर उन्हें अवश्य उपस्थित कर देंगे, नरक के किनारे मुँह के बल गिरे हुये।

६९. फिर हम अलग कर लेंगे प्रत्येक समुदाय से उन में से जो अत्यंत कृपाशील का अधिक अवैज्ञाकारी था।

७०. फिर हम ही भली–भाँति जानते है कि कौन अधिक योग्य है उस में झोंक दिये जाने के।

७१. और नहीं है तुम में से कोई परन्तु वहाँ गुज़रने वाला[2] है, यह आप के पालनहार पर अनिवार्य है जो पूरा हो कर रहेगा।

७२. फिर हम उन्हें बचा लेंगे जो डरते रहे, तथा उस में छोड़ देंगे अत्याचारियों को मुँह के बल गिरे हुये।

७३. तथा जब उन के समक्ष हमारी खुली आयतें पढ़ी जाती हैं तो काफ़िर ईमान वालों से कहते हैं कि (बताओ) दोनों सम्प्रदायों में किस की दशा अच्छी है, और किस की मज्लिस (सभा) अधिक भव्य है?

७४. जब कि हम ध्वस्त कर चुके हैं इन से पहले बहुत सी जातियों को जो इन में उत्तम थीं संसाधन तथा मान सम्मान में।

७५. (हे नबी!) आप कह दें कि जो कुपथ में ग्रस्त होता है, अत्यंत कृपाशील उसे अधिक अवसर देता है। यहाँ तक कि जब उसे देख लें जिस का वचन दिये जाते

---

[1] हदीस के अनुसार एक बार नबी सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम ने (फ़रिश्ते) जिब्रील से कहा कि क्या चीज़ आप को रोक रही है कि आप मुझ से और अधिक मिला करें, इसी पर यह आयत अवतरित हुई। (सहीह बुख़ारी)

[2] अर्थात् नरक से जिस पर एक पुल बनाया जायेगा। उस पर से सभी ईमान वालों और काफ़िरों को अवश्य गुज़रना होगा। यह और बात है कि ईमान वालों को इस से कोई हानि न पहुँचे। इस की व्याख्या सहीह हदीसों में वर्णित है।

हैं, या तो यातना को अथवा प्रलय को, उस समय उन्हें ज्ञान हो जायेगा कि किस की दशा बुरी और किस का जत्था अधिक निर्बल है।

७६. और अल्लाह उन्हें जो सुपथ हों मार्गदर्शन में अधिक कर देता है। और शेष रह जाने वाले सदाचार ही उत्तम हैं आप के पालनहार के समीप कर्म–फल में, तथा उत्तम है परिणाम के फलस्वरूप।

७७. (हे नबी!) क्या आप ने उसे देखा जिस ने हमारी आयतों के साथ कुफ़्र (अविश्वास) किया तथा कहा: मैं अवश्य धन तथा संतान दिया जाऊँगा?

७८. क्या वह अवगत हो गया है परोक्ष से अथवा उस से अत्यंत दयाशील से कोई वचन ले रखा है?

७९. कदापि नहीं, हम लिख लेंगे जो वह कहता है, और हम अधिक करते जायेंगे उस की यातना को अत्यधिक।

८०. और हम ले लेंगे जिस की वह बात कर रहा है, और वह हमारे पास अकेला[१] आयेगा।

८१. तथा उन्हों ने बना लिये हैं अल्लाह के सिवा बहुत से पूज्य, ताकि वह उन के सहायक हों।

८२. ऐसा कदापि नहीं होगा, वे सब इन की पूजा (उपासना) का अस्वीकार कर[२] देंगे और उन के विरोधी हो जायेंगे।

८३. क्या आप ने नहीं देखा कि हम ने भेज दिया है शैतानों को काफ़िरों पर जो उन्हें बराबर उकसाते रहते हैं?

८४. अत: शीघ्रता न करें उन पर[३], हम तो केवल उन के दिन गिन रहे हैं।

---

[१] इन आयतों के अवतरित होने का कारण यह बताया गया है कि खब्बाब बिन अरत्त का आस बिन वायल (काफ़िर) पर कुछ श्रृण था। जिसे माँगने के लिये गये तो उस ने कहा: मैं तुझे उस समय तक नहीं दूँगा जब तक मुहम्मद (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) के साथ कुफ़्र नहीं करेगा। उन्हों ने कहा कि यह काम तो तू मर कर पुन: जीवित हो जाये, तब भी नहीं करूँगा। उस ने कहा: क्या मैं मरने के पश्चात् पुन: जीवित कर दिया जाऊँगा? खब्बाब ने कहा: हाँ। आस ने कहा: वहाँ मुझे धन और संतान मिलेगी तो तुम्हारा श्रृण चुका दूँगा।(सहीह बुख़ारी, हदीस नं. : ४७३२)

[२] अर्थात् प्रलय के दिन

[३] अर्थात् यातना के आने का। और इस के लिये केवल उन की आयु पूरी होने की देर हैं।

८५. जिस दिन हम एकत्रित कर देंगे आज्ञाकारियों को अत्यंत कृपाशील की ओर अतिथि बना कर।
८६. तथा हाँक देंगे पापियों को नरक की ओर प्यासे पशुओं के समान।
८७. वह (काफ़िर) अभिस्तावना का अधिकार नहीं रखेंगे, परन्तु जिस ने बना लिया हो अत्यंत कृपाशील के पास कोई वचन।[१]
८८. तथा उन्हों ने कहा कि बना लिया है अत्यंत कृपाशील ने अपने लिये एक पुत्र।[२]
८९. वास्तव में तुम एक भारी बात घड़ लाये हो।
९०. समीप है कि इस कथन के कारण आकाश फट पड़ें तथा धरती चिर जाये, और गिर जायें पर्वत कण–कण हो कर।
९१. कि वह सिद्ध करने लगे अत्यंत कृपाशील के लिये संतान।
९२. तथा नहीं योग्य है अत्यंत कृपाशील के लिये कि वह कोई संतान बनाये।
९३. प्रत्येक जो आकाशों तथा धरती में हैं आने वाले हैं अत्यंत कृपाशील की सेवा में दास बन कर।
९४. उस ने उन को नियंत्रण में ले रखा है, तथा उन को पूर्णत: गिन रखा है।
९५. और प्रत्येक उस के समक्ष आने वाला है प्रलय के दिन अकेला।[३]
९६. निश्चय जो ईमान लाये हैं तथा सदाचार किये हैं, शीघ्र बना देगा उन के लिये अत्यंत कृपाशील (दिलों में)[४] प्रेम।
९७. अत: (हे नबी!) हम ने सरल बना दिया है, इस (कुरआन) को आप की भाषा में ताकि आप इस के द्वारा शुभ सूचना दें संयमियों (आज्ञाकारियों) को, तथा सतर्क कर दें विरोधियों को।
९८. तथा हम ने ध्वस्त कर दिया है, इन से पहले बहुत सी जातियों को, तो क्या आप देखते हैं, उन में से किसी को? अथवा सुनते हैं, उन की कोई ध्वनि?

---

[१] अर्थात् अल्लाह की अनुमति से वही सिफ़ारिश करेगा जो ईमान लाया है।

[२] अर्थात् ईसाइयों ने – जैसा कि इस सूरह के आरंभ में आया है – ईसा अलैहिस्सलाम को अल्लाह का पुत्र बना लिया। और इस भ्रम में पड़ गये कि उन्होंने मनुष्य के पापों का प्रायश्चित चुका दिया। इस आयत में इसी कुपथ का खण्डन किया जा रहा है।

[३] अर्थात् उस दिन कोई किसी का सहायक न होगा। और न ही किसी को उस का धन–संतान लाभ देगा।

[४] अर्थात् उन के ईमान और सदाचार के कारण, लोग उस से प्रेम करने लगेंगे।

# सूरह ता–हा – २०

**सूरह ता–हा के संक्षिप्त विषय**

**यह सूरह मक्की है, इस में १३५ आयतें है।**

- इस सूरह के आरंभ में यह दोनों अक्षर आये हैं इस लिये इस का यह नाम रखा गया है।
- इस में वह्यी और रिसलात का उद्देश्य बताया गया है। और जो नहीं मानते उन्हें चेतावनी दी गई है, और मूसा (अलैहिस्सलाम) को रिसालत देने और उन के विरोधियों को दुष्परिणाम बताया गया है। साथ ही प्रलय की दशा का भी वर्णन किया गया है ताकि नबूवत के विरोधी सावधान हों।
- इस में आदम (अलैहिस्सलाम) की कथा का वर्णन करते हुये यह बताया गया है कि जब मनुष्य इस धरती पर आया तभी यह बात उजागर कर दी गई थी कि मनुष्य को सीधी राह दिखाने के लिये वह्यी तथा रिसालत का क्रम भी जारी किया जायेगा फिर जो सीधी राह अपनायेगा वही शैतान के कुपथ से सुरक्षित रहेगा।
- इस में अल्लाह की आयतों से विमुख होने का बुरा अन्त बताया गया है। तथा नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) और आप के माध्यम से ईमान वालों को सहन और दृढ़ रहने के निर्देश दिये गये हैं। और दिलासा दी गई है कि अन्तिम तथा अच्छा परिणाम उन्हीं के लिये है।
- और अन्त में विरोधियों की आपत्तियों का उत्तर दिया गया है।

*****

**अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।**

१. ता, हा।

२. हम ने नहीं अवतरित किया है आप पर क़ुरआन इस लिये कि आप दुःखी हों।[१]

३. परन्तु यह उस की शिक्षा के लिये है जो डरता[२] हो।

४. उतारा जाना उस की ओर से है, जिस ने उत्पत्ति की है धरती तथा उच्च आकाशों की।

५. जो अत्यंत कृपाशील अर्श पर स्थिर है।

६. उसी का[३] है, जो आकाशों तथा जो धरती में और जो दोनों के बीच तथा जो भूमि के नीचे है।

७. यदि तुम उच्च स्वर में बात करो, तो वास्तव में वह जानता है भेद को तथा अत्यधिक छुपे भेद को।

८. वही अल्लाह है, नहीं है कोई वंदनीय (पूज्य) परन्तु वही। उसी के उत्तम नाम है।

९. और (हे नबी!) क्या आप को मूसा की बात पहुँची?

१०. जब उस ने देखी एक अग्नि देखी है, सम्भव है कि मैं तुम्हारे पास उस का कोई अंगार लाऊँ, अथवा पा जाऊँ आग पर मार्ग की कोई सूचना।[४]

११. फिर जब वहाँ पहुँचा, तो पुकारा गया: हे मूसा।

१२. वास्तव में मैं ही तेरा पालनहार हूँ, तू उतार दे अपने दोनों जूते, क्योंकि तू पवित्रवादी (उपत्यका) ''तुवा'' में है।

१३. और मैं ने तुझ को चुन[५] लिया है। अत: ध्यान से सुन, जो वह्यी की जा रही है।

१४. नि:सन्देह मैं ही अल्लाह हूँ मेरे सिवा कोई पूज्य नहीं, तो मेरी ही इबादत (वंदना) कर तथा मेरे स्मरण (याद) के लिये नमाज़ की स्थापना[६] कर।

---

[१] अर्थात् विरोधियों के ईमान न लाने पर।

[२] अर्थात ईमान न लाने तथा कुकर्मों के दुष्परिणाम से।

[३] अर्थात् उसी के स्वामीत्व में तथा उस के आधीन है।

[४] यह उस समय की बात है, जब मूसा अपने परिवार के साथ मद्यन नगर से मिस्र आ रहे थे और मार्ग भूल गये थे।

[५] अर्थात् नबी बना दिया।

[६] इबादत में नमाज़ सम्मिलित है, फिर भी उस का महत्व दिखाने के लिये उस का विशेष आदेश दिया गया है।

१५. निश्चय प्रलय आने वाली है, मैं उसे गुप्त रखना चाहता हूँ, ताकि प्रतिकार (बदला) दिया जाये, प्रत्येक प्राणी को उस के प्रयास के अनुसार।

१६. अतः तुम को न रोक दे, उस (के विश्वास) से, जो उस पर र्समान (विश्वास) नहीं रखता, और जिस ने अनुसरण किया हो अपनी इच्छा का। अन्यथा तेरा नाश हो जायेगा।

१७. और हे मूसा! यह तेरे दाहिने हाथ में क्या है?

१८. उत्तर दियाः यह मेरी लाठी है, मैं इस पर सहारा लेता हूँ तथा इस से अपनी बकरियों के लिये पत्ते झाड़ता हूँ तथा मेरी इस में दूसरी आवश्यकतायें (भी) हैं।

१९. कहाः उसे फेंकिये, हे मूसा!

२०. तो उस ने उसे फेंक दिया, और सहसा वह एक सर्प था, जो दौड़ रहा था।

२१. कहाः पकड़ ले इस को, और डर नहीं, हम उसे फेर देंगे उस की प्रथम स्थिति की ओर।

२२. और अपना हाथ लगा दे अपनी काँख (बग़ल) की ओर, वह निकालेगा चमकता हुआ बिना किसी रोग के, यह दूसरा चमत्कार है।

२३. ताकि हम तुझे दिखायें, अपनी बड़ी निशानियाँ।

२४. तुम फ़िरऔन के पास जाओ, वह विद्रोही हो गया है।

२५. मूसा ने प्रार्थना कीः हे मेरे पालनहार! खोल दे, मेरे लिये मेरा सीना।

२६. तथा रसल कर दे, मेरे लिये मेरा काम।

२७. और कोल दे, मेरी जुबान की गाँठ।

२८. ताकि लोग मेरी बात समझें।

२९. तथा बना दे, मेरा एक सहायक मेरे परिवार में से।

३०. मेरे भाई हारून को।

३१. उस के द्वारा दृढ़ कर दे मेरी शक्ति को।

३२. और साझी बना दे, उसे मेरे काम में।

३३. ताकि हम दोनों तेरी पवित्रता का गान अधिक करें।

३४. तथा तुझे अधिक स्मरण (याद) करें।

३५. निःसन्देह तू हमें भली प्रकार देखने भालने वाला है।

३६. अल्लाह ने कहा: हे मूसा! तेरी सब माँग पूरी कर दी गयी।

३७. और हम उपकार कर चुके हैं तुम पर एक बार और[१] (भी)।

३८. जब हम ने उतार दिया तेरी माँ के दिल में जिस की वह्यी (प्रकाशना) की जा रही है।

३९. कि इसे रख दे ताबूत (सन्दूक) में, फिर उसे नदी में डाल दे, फिर नदी उसे किनारे लगा देगी, जिसे उठा लेगा मेरा शत्रु तथा उस का शत्रु[२] और मैं ने डाल दिया तुझ पर अपनी ओर से विशेष[३] प्रेम ताकि तेरा पालन–पोषण मेरी रक्षा में हो।

४०. जब चल रही थी तेरी बहन[४], फिर कह रही थी: क्या मैं तुम्हें उसे बता दूँ, जो इस इस का लालन–पालन करे? फिर हम ने पुन: तुम्हें पहुँचा दिया तुम्हारी माँ के पास, ताकि उस की आँख ठण्डीं हो, और उदासीन न हो। तथा हे मूसा! तू ने मार दिया एक व्यक्ति को, तो हम ने तुझे मुक्त करदिया चिन्ता[५] से। और हम ने तेरी भली–भाँति करीक्षा ली। फिर तू रह गया वर्षों मद्‌यन के लोगों में, फिर तू (मद्‌यन से) अपने निश्चित समय पर आ गया।

४१. और मैं ने बना लिया है तुझे विशेष अपने लिये।

४२. जा तू और तेरा भाई मेरा निशानियाँ ले कर, और दोनों आलस्य न करना मेरे स्मरण (याद) में।

४३. तुम दोनों फ़िरऔन के पास जाओ, वास्तव में वह उल्लंघन कर गया है।

४४. फिर उस से कोमल बोल बोलो, कदाचित वह शिक्षा ग्रहण करे अथवा डरे।

४५. दोनों ने कहा: हे हमारे पालनहार! हमें भय है कि वह हम पर अत्याचार अथवा अतिक्रमण कर दे।

४६. उस (अल्लाह) ने कहा: तुम भय न करो, मैं तुम दोनों के साथ हूँ, सुनता तथा देखता हूँ।

---

[१] यह उस समय की बात है जब मूसा का जन्म हुआ। उस समय फ़िरऔन का आदेश था कि बनी इस्राईल में जो भी शिशु जन्म ले, उसे बध कर दिया जाये।

[२] इस से तात्पर्य मिस्र का राजा फ़िरऔन है।

[३] अर्थात् तुम्हें सब का प्रिय अथवा फ़िरऔन का भी प्रिय बना दिया।

[४] अर्थातथ सन्दूक़ के पीछे नदी के किनारे।

[५] अर्थात् एक फ़िरऔनी को मारा और वह मर गया, तो तुम मद्‌यन चले गये, इस का वर्णन सूरह क़सस में आयेगा।

४७. तुम उस के पास जाओ, और कहो कि हम तेरे पालनहार के रसूल हैं। अत: हमारे साथ बनी इस्राईल को जाने दे, और उन्हें यातना न दे, हम तेरे पास तेरे पालनहार की निशानी लाये हैं, और शान्ति उस के लिये है, जो मार्गदर्शन का अनुसरण करे।

४८. वास्तव में हमारी ओर वह्यी (प्रकाशन) की गई है कि यातना उसी के लिये है, जो झुठलाये और मुख फेरे।

४९. उस ने कहा: हे मूसा! कौन है तुम दोनों का पालनहार?

५०. मूसा ने कहा: हमारा पालनहार वह है जिस ने प्रत्येक वस्तु को उस का विशेष रूप प्रदान किया है, फिर मार्गदर्शन[१] दिया।

५१. उस ने कहा: फिर उन की दशा क्या होनी है जो पूर्व के लोग हैं?

५२. मूसा ने कहा: उस का ज्ञान मेरे पालनहार के पास एक लेख्य में सुरक्षित है, मेरा पालनहार न तो चूकता है और न[२] भूलता है।

५३. जिस ने तुम्हारे लिये धरती को बिस्तर बनाया है और तुम्हारे चलने के लिये उस में मार्ग बनाये हैं, और तुम्हारे लिये आकाश से जल बरसाया, फिर उस के द्वारा विभिन्न प्रकार की उपज निकाली।

५४. तुम स्वयं खाओ तथा अपने पशुओं को चराओ, वस्तुत: इस में बहुत सी निशानियाँ हैं बुद्धिमानों के लिये।

५५. इसी (धरती) से हम ने तुम्हारी उत्पत्ति की है, और उसी में तुम्हें वापिस ले जायेंगे, और उसी से तुम सब को पुन:[३] निकालेंगे।

५६. और हम ने उसे दिखा दी अपनी सभी निशानियाँ, फिर भी उस ने झुठला दिया और नहीं माना।

५७. उस ने कहा: क्या तू हमारे पास इस लिये आया है कि हमें हमारी धरती (देश) से अपने जादू (के बल) से निकाल दे, हे मूसा?

---

[१] आयत का भावार्थ यह है कि अल्लाह ने प्रत्येक जीव जन्तु के योग्य उस का रूप बनाया है। और उस के जीवन की आवश्यकता के अनुसार उसे खाने पीने तथा निवास की विधि समझा दी है।

[२] अर्थात् उन्हों ने जैसा किया होगा, उनके आगे उन का परिणाम आयेगा।

[३] अर्थात् प्रलय के दिन पुन: जीवित निकालेंगे।

५८. फिर तो हम तेरे पास अवश्य इसी के समान जादू लायेंगे, अत: हमारे और अपने बीच एक समय निर्धारित कर ले, जिस के विरुद्ध न हम करेंगे और न तुम, एक खुले मैदान में।

५९. मूसा ने कहा: तुम्हारा निर्धारित समय शोभा (उत्सव) का दिन[१] है, तथा यह कि लोग दिन चढ़े एकत्रित हो जायें।

६०. फिर फ़िरऔन लोट गया[२], और अपने हथकण्डे एकत्र किये, और फिर आया।

६१. मूसा ने उन (जादूगरों) से कहा: तुम्हारा विनाश हो! अल्लाह पर मिथ्या आरोप न लगाओ कि वह तुम्हारा किसी यातना द्वारा सर्वनाश कर दे, और वह निष्फल ही रहा है जिस ने मिथ्यारोपण किया।

६२. फिर[३] उन के बीच विवाद हो गया, और वे चुपक–चुपके गुप्त मंत्रणा करने लगे।

६३. कुछ ने कहा: यह दोनों वास्तव में जादूगर हैं, दोनों चाहते हैं कि तुम्हें तुम्हारी धरती से अपने जादू द्वारा निकाल दें, और तुम्हारी आदर्श प्रणाली का अन्त कर दें।

६४. अत: अपने सब उपाय एकत्र कर लो, फिर एक पंक्ति में हो कर आ जाओ, और आज वही सफल हो गया जो ऊपर रहा।

६५. उन्हों ने कहा: हे मूसा! तू फेंकता हैं या पहले हम फेंके?

६६. मूसा ने कहा: बल्कि तुम्हीं फेंको। फिर उन की रस्सियाँ तथा लाठियाँ उसे लग रही थीं कि उन के जादू (के बल) से दौड़ रही हैं।

६७. इस से मूसा अपने मन में डर गया।[४]

६८. हम ने कहा: मत डर, तू ही ऊपर रहेगा।

६९. और फेंक दे जो तेरे दायें हाथ में है, वह निगल जायेगा जो कुछ उन्हों ने बनाया है। वह केवल जादू का स्वाँग बना कर लाये हैं। तथा जादूगर सफल नहीं होता जहाँ से आये।

---

[१] इस से अभिप्राय उन का कोई वार्षिक उत्सव (मेले) का दिन था।

[२] मूसा के सत्य को न मान कर, मुक़ाबले की तैयारी में व्यस्त हो गया।

[३] अर्थात् मूसा (अलैहिस्सलाम) की बात सुन कर उन में मतभेद हो गया। कुछ ने कहा कि यह नबी की बात लग रही है। और कुछ ने कहा कि यह जादूगर है।

[४] मूसा अलैहिस्सलाम को यह भय हुआ कि लोग जादूगरों के धोखे में न आ जायें।

७०. अन्ततः जादूगर सज्दे में गिर गये, उन्हों ने कहा कि हम ईमान लाये हारून तथा मूसा के पालनहार पर।

७१. फ़िरऔन बोलाः क्या तुम ने उस का विश्वास कर लिया इस से पूर्व कि मैं तुम्हें आज्ञा दूँ? वास्तव में वह तुम्हारा बड़ा(गुरू) है जिस ने तुम्हें जादू सिखाया है। तो मैं अवश्य कटवा दूँगा तुम्हारे हाथों तथा पावों को विपरीत दिशा[1] से, और तुम्हें सूली दे दूँगा खजूर के तनों पर, तथा तुम्हें अवश्य ज्ञान हो जायेगा कि हम मैं से किस की यातना अधिक कड़ी तथा स्थायी है।

७२. उन्हों ने कहाः हम तुझे कभी उन खुली निशानियों (तर्कों) पर प्रधानता नहीं देंगे जो हमारे पास आ गयी हैं, और न उस (अल्लाह) पर जिस ने हमें पैदा किया हैं, तू जो करना चाहे कर ले, तू बस इसी संसारिक जीवन में आदेश दे सकता है।

७३. हम तो अपने पालनहार पर ईमान लाये हैं, ताकि वह क्षमा कर दे हमारे लिये हमारे पापों को तथा जिस जादू पर तू ने हमें बाध्य किया, और अल्लाह सर्वोत्तम तथा अनन्त[2] है।

७४. वास्तव में जो जायेगा अपने पालनहार के पास पापी बन कर तो उसी के लिये नरक हैं, जिस में न वह मरेगा और न जीवित रहेगा।[3]

७५. तथा जो उस के पास ईमान ले कर आयेगा, तो उन्हीं के लिये उच्च श्रेणियाँ होंगी।

७६. स्थायी स्वर्ग जिन में नहरें बती होंगी, जिस में सदावासी होंगे, और यही उस का प्रतिफल है जो पवित्र हो गया।

७७. और हम ने मूसा की ओर वह्यी की, कि रातों–रात चल पड़ मेरे भक्तों को ले कर, और उन के लिये सागर में सूखा मार्ग बना ले, तुझे पा लिये जाने का कोई भय नहीं होगा और न डरेगा।

७८. फिर उन का पीछा किया फ़िरऔन ने अपनी सेना के साथ, तो उन पर सागर छा गया जैसा कुछ छा गया।

---

[1] अर्थात् दाहिना हाथ और बायाँ पैर अथवा बायाँ हात और दाहिना पैर।

[2] और तेरा राज्य तथा जीवन तो साम्यिक है।

[3] अर्थात् उसे जीवन का कोई सुख नहीं मिलेगा।

७९. और कुपथ कर दिया फ़िरऔन ने अपनी जाति को और सुपथ नहीं दिखाया।
८०. हे इस्राईल के पुत्रों! हम ने तुम्हें मुक्त कर दिया तुम्हारे शत्रु से, और वचन दिया तुम्हें तूर पर्वत से दाहिनी[१] ओर का, तथा तुम पर उतारा ''मन्न'' तथा ''सल्वा''।
८१. खाओ उन स्वच्छ चीज़ों में से जो जीविका हम ने तुम्हें दी है, तथा उल्लंघन न करो उस में, अन्यथा उतर जायेगा तुम पर मेरा प्रकोप। तथा जिस पर उतर जायेगा मेरा प्रकोप, तो निःसंदेह वह गिर गया।
८२. और मैं निश्चय बड़ा क्षमाशील हूँ उस के लिये जिस ने क्षमा याचना की, तथा ईमान लाया और सदाचार किया फिर सुपथ पर रहा।
८३. और हे मूसा! क्या चीज़ तुम्हें ले आई अपनी जाति से पहले?[२]
८४. उस ने कहा: वे मेरे पीछे आ ही रहे हैं, और मैं तेरी सेवा में शीघ्र आ गया, हे मेरे पालनहार! ताकि तू प्रसन्न हो जाये।
८५. अल्लाह ने कहा: हम ने परीक्षा में डाल दिया तेरी जाति को तेरे (आने के) पश्चात् और कुपथ कर दिया है उन को सामरी[३] ने।
८६. तो मूसा वापिस आया अपनी जाति की ओर अति क्रुद्ध–शोकातुर हो कर। उस ने कहा: हे मेरी जाति को लोगो! क्या तुम्हें वचन नहीं दिया था तुम्हारे पालनहार ने एक अच्छा वचन?[४] तो क्या तुम्हें बहुत दिन लग[५] गये? अथवा तुम ने चाहा कि उत जाये तुम पर कोई प्रकोप तुम्हारे पालनहार की ओर से? अतः तुम ने मेरे वचन[६] को भंग कर दिया।

[१] अर्थात् तुम पर तौरात उतारने के लिये।
[२] अर्थात् तुम पर्वत की दाहिनी ओर अपनी जाति से पहले क्यों आ गये और उन्हें पीछे क्यों छोड़ दिया?
[३] सामरी बनी इस्राईल के एक व्यक्ति का नाम है।
[४] अर्थात् धर्म–पुस्तक तौरात देने का वचन।
[५] अर्थात् वचन की अवधि दीर्घ प्रतीत होने लगी।
[६] अर्थात् मेरे वापिस आने तक, अल्लाह की इबादत पर स्थिर रहने की जो प्रतिज्ञा की ती।

८७. उन्हों ने उत्तर दिया कि हम ने नहीं भंग किया है तेरा वचन अपनी इच्छा से, परन्तु हम पर लाद दिया गया था जाति[१] के आभूषणों का बोझ, तो हम ने उसे फेंक[२] दिया, और ऐसे ही पेंक[३] दिया सामरी ने।

८८. फिर वह[४] निकाल लाया उन के लिये एक बछड़े की मूर्ति जिस की गाय जैसी ध्वनि (आवाज़) थी, तो सब ने कहा: यह है तुम्हारा पूज्य तथा मूसा का पूज्य, (परन्तु) मूसा इसे भूल गया है।

८९. तो क्या वे नहीं देखते कि वह न उन की किसी बात का उत्तर देता है, और न अधिकार रखता है उन के लिये किसी हानि का न किसी लाभ का?[५]

९०. और कह दिया था हारून ने इस से पहले ही कि हे मेरी जाति के लोगो! तुम्हारी परीक्षा की गई है इस के द्वारा, और वास्तव में तुम्हारा पालनहार अत्यंत कृपाशील है। अत: मेरा अनुसरण करो तथा मेरे आदेश का पालन करो।

९१. उन्हों ने कहा: हम सब उसी के पुजारी रहेंगे जब तक (तूर से) हमारे पास मूसा वापिस न आ जाये।

९२. मूसा ने कहा: हे हारून! किस बात ने तुझे रोक दिया जब तू ने उन्हें देखा कि कुपथ हो गये?

९३. कि मेरा अनुसरण न करे? क्या तू ने अवैज्ञा कर दी मेरे आदेश की?

९४. उस ने कहा: मेरे माँ जाये भाई! मेरी दाढ़ी न पकड़ और न मेरा सिर। वास्तव में मुझे भय हुओ कि आप कहेंगे कि तू ने विभेद उत्पन्न कर दिया बनी इस्राईल में, और प्रतीक्षा नहीं की मेरी बात (आदेश) की।

९५. (मूसा ने) पूछा: तेरा समाचार क्या है, हे सामरी?

९६. उस ने कहा: मैं ने वह चीज़ देखी जिसे उन्हों ने नहीं देखा, तो मैं ने ले ली एक मुट्ठी रसूल के पद्चिन्ह से, फिर उसे फेंक दिया, और इसी प्रकार सुझा दिया मुझे[१] मेरे मन मन ने।

---

[१] जाति से अभिप्रेत फ़िरऔन की जाति है, जिन के आभूषण उन्हों ने उदार ले रखे थे।

[२] अर्थात् अपने पास रखना नहीं चाहा, और एक अग्नि कुण्ड में फेंक दिया।

[३] अर्थात् जो कुछ उस के पास था

[४] अर्थात् सामरी ने आभुषणों को पिघला कर बछड़ा बना लिया।

[५] फिर वह पूज्य कैसे हो सकता है?

९७. मूसा ने कहा: जा तेरे लिये जीवन में यह होना है कि तू कहता रहे: मुझे स्पर्श न करना।[२] तता तेरे लिये एक और[३] वचन है जिस के विरुद्ध कदापि न होगा, और अपने पूज्य को देख जिस का पुजारी बना रहा, हम अवश्य उसे जला देंगे, फिर उसे उड़ा देंगे नदी में चूर–चूर कर के।

९८. नि:संदेह तुम सभी का पूज्य बस अल्लाह है, कोई पूज्य नहीं है उस के सिवा। वह समोये हुये हैं प्रत्येक वस्तु को (अपने) ज्ञान में।

९९. इसी प्रकार (हे नबी!) हम आप के समक्ष विगत समाचारों में से कुछ का वर्णन कर रहे हैं, और हम ने आप को प्रदान कर दी है अपने पास से एक शिक्षा (कुरआन)।

१००. जो उस से मुँह फेरेगा तो वह निश्चय प्रलय के दिन लादे हुये होगा भारी[४] बोझ।

१०१. वे सदा रहने वाले होंगे उस में, और प्रलय के दिन उन के लिये बुरा बोझ होगा।

१०२. जिस दिन फूंक दिया जायेगा सूर[५] (नरसिंघा) में, और हम एकत्र कर देंगे पापियों को उस दिन इस दशा में कि उन की आँखें (भय से) नीली होंगी।

१०३. वे आपस में चुपके–चुपके कहेंगे कि तुम (संसार में) बस दस दिन रहे हो।

१०४. हम भली–भाँति जानते हैं, जो कुछ वह कहेंगे, जिस समय कहेगा उन में से सब से चतुर कि तुम केवल एक ही दिन रहे[६] हो।

१०५. वे आप से प्रश्न कर रहे हैं पर्वतों के संबन्ध में? आप कह दें कि उड़ा देगा उन्हें मेरा पालनहार चूर–चूर कर के।

---

[१] अधिकांश भाष्यकारां ने रसूल से अभिप्राय जिब्रील (फ़रिश्ता) लिया है। और अर्थ यह है कि सामरी ने यह बात बनाई कि जब उस ने फ़िरऔन और उस की सेना के डूबने के समय जिब्रील (अलैहिस्सलाम) को घोड़ें पर सवार वहाँ देखा तो उन के घोड़े के पद्चिन्ह की मिट्टी रख ली। और जब सोने का बछड़ा बना कर उस धूल को उस पर फेंक दिया तो उस के प्रभाव से उस में से एक प्रकार की आवाज़ निकलने लगी जो उन के कुपथ होने का कारण बनी।

[२] अर्थात् मेरे समीप न आना और न मुझे छूना, मैं अछूत हूँ।

[३] अर्थात् परलोक की यातना का

[४] अर्थात् पापों का बोझ।

[५] ''सूर'' का अर्थ नरसिंघा है, जिस में अल्लाह के आदेश से एक फ़रिश्ता इस्राफ़ील अलैहिस्सलाम फूकेगा, और प्रलय आ जायेगी। (मुस्नद अहमद: २१९१) और पुन: फूकेगा तो सब जीवित हो कर हश्र के मैदान में आ जायेंगे।

[६] अर्थात् उन्हें संसारिक जीवन क्षण दो क्षण प्रतीत होगा।

१०६. फिर धरती को छोड़ देगा सम्तल मैदान बना कर।

१०७. तुम नहीं देखोगे उस में कोई टेढ़ापन और न नीच–ऊँच।

१०८. उस दिन लोग पीछे चलेंगे पुकारने वाले के, कोई उस से कतरायेगा नहीं, और धीमी हो जायेंगी आवाजें अत्यंत कृपाशील के लिये, फिर तुम नहीं सुनोंगे कानाफूँसी की आवाज़ के सिवा।

१०९. उस दिन लाभ नहीं देगी सिफ़ारिश परन्तु जिसे आज्ञा दे अत्यंत कृपाशील और प्रसन्न हो उस के[१] लिये बात करने से।

११०. वह जानता है जो कुछ उन के आगे तथा पीछे है, और वे उस का पूरा ज्ञान नहीं रखते।

१११. तथा सभी के सिर झुक जायेंगे जीवित नित्य स्थायी (अल्लाह) के लिये। और निश्चय वह निष्फल हो गया जिस ने अत्याचार लाद[२] लिया।

११२. तथा जो सदाचार करेगा और वह ईमान वाला भी हो, तो वह नहीं डरेगा अत्याचार से न अधिकार हनन से।

११३. और इसी प्रकार हम ने इस अर्बी कुरआन को अवतरित किया है तथा विभिन्न प्रकार से वर्णन कर दिया है उस में चेतावनी का, ताकि लोग आज्ञाकारी हो जायें अथवा वह उन के लिये उत्पन्न कर दे एक शिक्षा।

११४. अत: उच्च है अल्लाह वास्तविक स्वामी। और (हे नबी!) आप शीघ्रता[३] न करें कुरआन के साथ इस से पूर्व कि पूरी कर दी जाये आप की ओर इस की वह्यी (प्रकाशना)। तथा प्रार्थना करें कि हे मेरे पालनहार! मुझे अधिक ज्ञान प्रदान कर।

११५. और हम ने आदेश दिया आदम को इस से पहले, तो वह भूल गया, और हम ने नहीं पाया उस में कोई दृढ़ संकल्प।[४]

---

[१] अर्थात् जिस के लिये सिफ़ारिश कर रहा है।

[२] संसार में किसी पर अत्याचार, तथा अल्लाह के साथ शिर्क किया हो।

[३] जब जिब्रील अलैहिस्सलाम नबी सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम के पास वह्यी (प्रकाशना) लाते, तो आप इस भय से कि कुछ भूल न जाये, उन के साथ साथ ही पढ़ने लगते। अल्लाह ने आप को ऐसा करने से रोक दिया। इस का वर्णन सूरह क़ियामा, आयत: ७५ में आ रहा है।

[४] अर्थात् वह भूल से शैतान की बात में आ गया, उस ने जानबूझ कर हमारे आदेश का उल्लंघन नहीं किया।

११६. तथा जब हम ने कहा फ़रिश्तों से कि सज्दा करो आदम को, तो सब ने सज्दा किया इब्लीस के सिवा, उस ने इन्कार कर दिया।
११७. तब हम ने कहा: हे आदम! वास्तव में यह शत्रु है तेरा तथा तेरी पत्नी का, तो ऐसा न हो कि तुम दोनों को निकलवा दे स्वर्ग से और तू आपदा में पड़ जाये।
११८. यहाँ तुझे यह सुविधा है कि न भूखा रहता है और न नग्न रहता है।
११९. और न प्यासा होता है और न तुझे धूप सताती है।
१२०. तो फुसलाया उसे शैतान ने, कहा: हे आदम! क्या मैं तुझे न बताऊँ शाश्वत जीवन का वृक्ष तथा ऐसा राज्य जो पतनशील न हो?
१२१. तो दोनों ने उस (वृक्ष) से का लिया, फिर उन के गुप्तांग उन दोनों के लिये खुले गये। और दोनों चिपकाने लगे अपने ऊपर स्वर्ग के पत्ते। और आदम अवज्ञा कर गया अपने पालनहार की और कुपथ हो गया।
१२२. फिर उस (अल्लाह) ने उसे चुन लिया और उसे क्षमा कर दिया और सुपथ दिखा दिया।
१२३. कहा: तुम दोनों (आदम तथा शैतान) यहाँ से उतर जाओ, तुम एक दूसरे के शत्रु हो। अब यदि आये तुम्हारे पास मेरी ओर से मार्गदर्शन तो जो अनुपालन करेगा मेरे मार्गदर्शन का, वह कुपथ नहीं होगा और न दुर्भाग्य ग्रस्त होगा।
१२४. तथा जो मुख फेर लेगा मेरे स्मरण से, तो उसी का संसारिक जीवन संकीर्ण (तंग)[1] होगा, तथा हम उसे उठायेंगे प्रलय के दिन अन्धा कर के।
१२५. वह कहेगा: मेरे पालनहार! मुझे अन्धा क्यों उठाया, मैं तो (संसार में) आँखों वाला था?
१२६. अल्लाह कहेगा : इसी प्रकार तेरे पास हमारी आयतें आयीं तो तू ने उन्हें भुला दिया। अत: इसी प्रकार आज तू भुला दिया जायेगा।
१२७. तथा इसी प्रकार हम बदला देते हैं उसे जो सीमा का उल्लंघन करे, और ईमान न लाये अपने पालनहार की आयतों पर। और निश्चय आख़िरत की यातना अति कड़ी तथा अधिक स्थायी है।

[1] अर्थात् वह संसार में धनी हो तब भी उसे संतोष नहीं होगा। और सदा चिन्तित और व्याकुल रहेगा।

१२८. तो क्या उन्हें मार्गदर्शन नहीं दिया इस बात ने कि हम ने ध्वस्त कर दिया इन से पहले बहुत सी जातियों को, जो चल फिर–रही थीं अपनी बस्तियों में, नि:संदेह इस में निशानियाँ हैं बुद्धिमानों के लिये।

१२९. और यदि एक बात पहले से निश्चित न होती आप के पालनहार की ओर से, तो यातना आ चुकी होती, और एक निर्धारित समय न होता।[१]

१३०. अत: आप सहन करें उन की बातों को तथा अपने पालनहार की पवित्रता का वर्णन उस की प्रशंसा के साथ करते रहें सूर्योदय से पहले[२] तथा सूर्यास्त से[३] पहले, तथा रात्रि के क्षणशषं[४] में और दिन के किनारों[५] में, ताकि आप प्रसन्न हो जायें।

१३१. और कदापि न देखिये आप उस आनन्द की ओर जो हम ने उन[६] में से विभिन्न प्रकार के लोगों को दे रखा है, वह संसारिक जीवन की शोभा है, ताकि हम उन की परीक्षा लें, और आप के पालनहार का प्रदान[७] ही उत्तम तथा अति स्थायी है।

१३२. और आप अपने परिवार को नमाज़ का आदेश दें, और स्वयं भी उस पर स्थित रहें, हम आप से कोई जीविका नहीं माँगते, हम ही आप को जीविका प्रदान करते हैं। और अच्छा परिणाम आज्ञाकारियों के लिये है।

१३३. तथा उन्होंने कहा: क्यों वह हमारे पास कोई निशानी अपने पालनहार की ओर से नहीं लाता? क्या उन के पास उस का प्रत्यक्ष प्रमाण (कुरआन) नहीं आ गया जिस में अगली पुस्तकों की (शिक्षायें) हैं?

---

[१] आयत का भावार्थ यह है कि अल्ला का यह निर्णय है कि वह किसी जाती का उसके विरुद्ध तर्क तथा उसकी निश्चित अवधि पूरी होने पर ही विनाश करता है, यदि यह बात न होती तो मक्का के मुश्रिकों पर यातना आ चुकी होती।

[२] अर्थात् फ़ज्र की नमाज़ में।

[३] अर्थात् अस्र की नमाज़ में।

[४] अर्थात् इशा की नमाज़ में।

[५] अर्थात् जुहर तथा मग़्रीब की नमाज़ में।

[६] अर्थात् मिश्रणवादियों में से।

[७] अर्थात् परलोक का प्रतिफल।

१३४. और यदि हम ध्वस्त कर देते उन्हें किसी यातना से इस से[1] पहले, तो वे अवश्य कहते कि हे हमारे पालनहार! तू ने हमारी ओर कोई रसूल क्यों नहीं भेजा कि हम तेरी आयतों का अनुपालन करते इस से पहले कि हम अपमानित और हीन होते।

१३५. आप कह दें कि प्रत्येक, (परिणाम की) प्रतीक्षा में है। अतः तुम भी प्रतीक्षा करो, शीघ्र ही तुम्हें ज्ञान हो जायेगा कि कौन सीधी राह वाले हैं, और किस ने सीधी राह पाई है।

*****

[1] अर्थात् नबी सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम और कुरआन के आने से पहले।

# सूरह अम्बिया – २१

## सूरह अम्बिया के संक्षिप्त विषय

**यह सूरह मक्की है, इस में ११२ आयतें है।**

इस सूरह में अनेक नबियों की चर्चा के कारण इस का नाम ''अम्बिया'' है।

- इस में बताया गया है कि सभी नबियों ने अपनी जातियों को बराबर यह शिक्षा दी कि उन्हें अल्लाह के लिये अपने कर्मो का उत्तर देना है फिर भी वह संभलने के बजाये विरोध ही करते रहे और अल्लाह की सहायता सदा नबियों के साथ रही।
- यह भी बताया गया है कि अल्लाह ने संसार को खेल के लिये नहीं बनाया है बल्कि सत्य और असत्य के बीच संघर्ष के लिये बनाया है।
- इस में तौहीद का वर्णन है जो सभी नबियों का संदेश था। और रिसालत से संबंधित संदेहों का जवाब किया गया है तथा रसूलों का उपहास करे वालों को चेतावनी दी गई है।
- नबियों की शिक्षाओं और उन पर अल्लाह के अनुग्रह और दया को दिखाया गया है।
- अन्त में विरोधियों को यातना की धमकी तथा ईमान वालों को शुभसूचना दी गई है। और यह बताया गया है कि नबियों को भेजना संसार वासियों के लिये सर्वथा दया है, और उन का अपमान करना स्वयं अपने ही लिये हानिकारक है।

*****

**अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।**

१. समीप आ गया है लोगों के हिसाब[१] का समय, जब कि वे अचेतना में मुँह फेरे हुये हैं।

२. नहीं आती उन के पास उन के पालनहार की ओर से कोई नई शिक्षा[२], परन्तु उसे सुनते हैं और खेलते रह जाते हैं।

३. निश्चेत हैं उन के दिल, और उन्हों ने चुपके–चुपके आपस में बातें कीं जो अत्याचारी हो गये: यह (नबी) तो बस एक पुरुष हैं तुम्हारे समान, तो क्या तुम जादू के पास जाते हो जब कि तुम देखते हो?[३]

४. आप कह दें कि मेरा पालनहार जानता है प्रत्येक बात को जो आकाश तथा धरती में है। और वह सब सुनने जानने वाला है।

५. बल्कि उन्हों ने कह दिया कि यह[४] बिखरे स्वप्न हैं। बल्कि उस (नबी) ने इसे स्वयं बना लिया है, बल्कि उस (नबी) ने इसे स्वयं बना लिया है, बल्कि वह कवि है। अन्यथा उसे चाहिये कि हमारे पास कोई निशानी ला दे जैसे पूर्व के रसूल (निशानियों के साथ) भेजे गये।

६. नहीं ईमान[५] लायी इन से पहले कोई बस्ती जिस का हम ने विनाश किया, तो क्या यह ईमान लायेंगे?

७. और (हे नबी!) हम ने आप से पहले मनुष्य पुरुषों को ही रसूल बना कर भेजा, जिन की ओर वह्यी भेजते रहे। फिर तुम ज्ञानियों[६] से पूछ लो, यदि तुम (स्वयं) नहीं[७] जानते हो।

८. तथा नहीं बनाये हम ने उन के ऐसे शरीर[८] जो भोजन न करते हों। तथा न वे सदावासी थे।

---

[१] अर्थात प्रलय का समय, फिर भी लोग उस से अचेत माया मोह में लिप्त हैं।

[२] अर्थात कुरआन की कोई आयत अवतरित होती है तो उस में चिन्तन और विचार नहीं करते।

[३] अर्थात् यह कि वह तुम्हारे जैसा मनुष्य है, अत: इस का जो भी प्रभाव है वह जादू के कारण है।

[४] अर्थात् कुरआन की आयतें।

[५] अर्थात् निशानियाँ देख कर भी ईमान नहीं लायी।

[६] अर्थात् आदि आकाशीय पुस्तकों के ज्ञानियों से।

[७] देखिये: सूरह नह्ल, आयत: ४३।

[८] अर्थात् उन में मनुष्य की ही सब विशेषताऐं थीं।

९. फिर हम ने पूरे कर दिये उन से किये हुये वचन, और हम ने बचा लिया उन्हें, और जिसे हम ने चाहा। और विनाश कर दिया उल्लंघनकारियों का।

१०. नि:संदेह हम ने उतार दी है तुम्हारी ओर एक पुस्तक (कुरआन) जिस में तुम्हारे लिये शिक्षा है। तो क्या तुम समझते नहीं हो?

११. और हम ने तोड़ कर रख दिया बहुत सी बस्तियों को जो अत्याचारी थीं, और हम ने पैदा कर दिया उन के पश्चात् दूसरी जाति को।

१२. फिर जब उन्हें संवेदन हो गया हमारे प्रकोप का, तो अकस्मात् वहाँ से भागने लगे।

१३. (कहा गया) भागो नहीं। तथा तुम वापिस जाओ जिस सुख–सुविधा में थे, तथा अपने घरों की ओर, ताकि तुम से पूछा[1] जाये।

१४. उन्हों ने कहा: हाय हमारा विनाश! वास्तव में हम अत्याचारी थे।

१५. और फिर बराबर यही उन की पुकार रही यहाँ तक कि हम ने बना दिया उन्हें कटी खेती के समान बुझे हुये।

१६. और हम ने नहीं पैदा किया है आकाश और धरती को तथा जो कुछ दोनों के बीच है खेल के लिये।

१७. यदि हम कोई केल बनाना चाहते तो उसे अपने पास ही से बना[2] लेते, यदि हमें यह करना होता।

१८. बल्कि हम मारते हैं सत्य से असत्य पर, तो वह उस का सिर कुचल देता है, और वह अकस्मात समाप्त हो जाता है, और तुम्हारे लिये विनाश है उन बातों के कारण जो तुम बनाते हो।

१९. और उसी को है जो आकाशों तथा धरती में है, और जो फ़रिश्ते उस के पास हैं वे उस की इबादत (वंदना) से अभिमान नहीं करते, और न थकते हैं।

२०. वे रात और दिन उस की पवित्रता का गान करते हैं, तथा आलस्य नहीं करते।

---

[1] अर्थात् यह कि यातना आने पर तुम्हारी क्या दशा हुयी?

[2] अर्थात् इस विशाल विश्व के बनाने की आवश्यकता न थी। इस आयत में यह बताया जा रहा है कि इस विश्व को खेल नहीं बनाया गया है। यहाँ एक साधारण नियम काम कर रहा है। और वह सत्य और असत्य के बीच संघर्ष का नियम है। अर्थात् यहाँ जो कुछ होता है वह सत्य की विचय और असत्य की पराजय के लिये होता है। और सत्य के आगे असत्य समाप्त हो कर रह जाता है।

२१. क्या इस के बनाये हुये पार्थिव पूज्य ऐसे हैं जो (निर्जीव) को जीवित कर देते है?
२२. यदि होते उन दोनों[१] में अन्य पूज्य अल्लाह के सिवा तो निश्चय दोनों की व्यवस्था बिगड़[२] जाती। अत: पवित्र है अल्लाह अर्श (सिंहासन) का स्वामी उन बातों से जो वे बता रहे हैं।
२३. वह उत्तर दायी नहीं है अपने कार्य का और सभी (उस के समक्ष) उत्तर दायी हैं।
२४. क्या उन्होंने बना लिये हैं उस के सिवा अनेक पूज्य? (हे नबी!) आप कहें कि अपना प्रमाण लाओ। यह (क़ुरआन) उन के लिये शिक्षा है जो मेरे साथ हैं और यह मुझ से पूर्व के लोगों की शिक्षा[३] है, बल्कि उन में से अधिकतर सत्य का ज्ञान नहीं रखते। इसी कारण वह विमुख हैं।
२५. और नहीं भेजा हम ने आप से पहले कोई भी रसूल परन्तु उस की ओर यही वह्यी (प्रकाशना) करते रहे कि मेरे सिवा कोई पूज्य नहीं है। अत: मेरी ही इबादत (वंदना) करो।
२६. और उन (मुश्रिकों) ने कहा कि बना लिया है अत्यंत कृपाशील ने संतति। वह पवित्र है! बल्कि वे (फ़रिश्ते)[४] आदरणीय भक्त हैं।
२७. वे उस के समक्ष बढ़ कर नहीं बोलते और उस के आदेशानुसार काम करते हैं।
२८. वह जानता है जो उन के सामने हैं और जो उन से ओझल है। वह किसी की सिफ़ारिश नहीं करेंगे उस के सिवा जिस से वह (अल्लाह) प्रसन्न[५] हो, तथा वह उस के भय से समहे रहते हैं।
२९. और जो कह दे उन में से कि मैं पूज्य हूँ अल्लाह के सिवा तो वही है जिसे हम दण्ड देंगे नरक का, इसी प्रकार हम दण्ड दिया करते हैं अत्याचारियों को।

---

[१] आकाश तथा धरती में।

[२] क्योंकि दोनों अपनी अपनी शक्ति का प्रयोग करते और उन के आपस के संघर्ष के कारण इस विश्व की व्यवस्था छिन्न–भिन्न हो जाती। अत: इस विश्व की व्यवस्था स्वयं बता रही है कि इस का स्वामी एक ही है। और वही अकेला पूज्य है।

[३] आयत का भावार्थ यह है कि यह क़ुरआन है और यह तौरात तथा इंजील हैं। इस में कोई प्रमाण दिखा दो कि अल्लाह के अन्य साझी और पूज्य हैं। बल्कि यह मिश्रणवादी निर्मूल बातें कर रहें हैं।

[४] अर्थात् अरब के मिश्रणवादी जिन फ़रिश्तों को अल्लाह की पुत्रियाँ कहते हैं, वास्तव में वह उस के भक्त तथा दास हैं।

[५] अर्थात् जो एकेश्वरवादी होंगे।

३०. और क्या उन्हों ने विचार नहीं किया जो काफ़िर हो गये कि आकाश तथा धरती दोनों मिले हुये[1] थे, तो हम ने दोनों को अलग–अलग किया। तथा हम ने बनाया पानी से प्रत्येक जीवित चीज़ को? फिर क्या वह (इस बात पर) विश्वास नहीं करते?

३१. और हम ने बना दिये धरती में पर्वत ताकि झुक न[2] जाये उन के साथ, और बना दिये उन (पर्वतों) में चोड़े रास्ते ताकि लोग राह पायें।

३२. और हम ने बना दिया आकाश को सुरक्षित छत, फिर भी वह उस के प्रतीकों (निशानियों) से मुँह फेरे हुये हैं।

३३. तथा वही है जिस ने उत्पत्ति की है रात्रि तथा दिवस की और सूर्य तथा चाँद की, प्रत्येक एक मण्डल में तैर रहे[3] है।

३४. और (हे नबी!) हम ने नहीं बनायी है किसी मनुष्य के लिये आप से पहले नित्यता। तो यदि आप मर[4] जायें, तो क्या वह नित्य जीवी हैं?

३५. प्रत्येक जीव को मरण का स्वाद चखना है, और हम तुम्हारी परीक्षा कर रहे हैं अच्छी तथा बुरी परिस्थितियों से, तथा तुम्हें हमारी ही ओर फिर आना है।

३६. तथा जब देखते हैं आप को जो काफ़िर हो गये तो बना लेते हैं आप को उपहास, (वे कहते हैं) क्या यही है जो तुम्हारे पूज्यों की चर्चा किया करता है? जब कि वे स्वयं रहमान (अत्यंत कृपाशील) के स्मरण के निवर्ती है।

३७. मनुष्य जन्मजात व्यग्र (अधीर) है, मैं शीघ्र तुम्हें अपनी निशानियाँ दिखा दूँगा। अत: तुम जल्दी न करो।

३८. तथा वह कहते हैं कि कब पूरी होगी यह[5] धमकी, यदि तुम लोग सच्चे हो?

---

[1] अर्थात् अपनी उत्पत्ति के आरंभ में।

[2] अर्थात् यह पर्वत न होते तो धरती सदा हिलती रहती।

[3] कुरआन अपनी शिक्षा में विश्व की व्यवस्था से एक के पूज्य होने का प्रमाण प्रस्तुत करता है। यहाँ भी आयत: ३० से ३३ तक एक अल्लाह के पूज्य होने का प्रमाण प्रस्तुत किया गया है।

[4] जब मनुष्य किसी का विरोधी बन जाता है तो उस के मरण की कामना करता है। यही दश मक्का के काफ़िरों की भी थी। वह आप सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम के मरण की कामना कर रहे थे। फिर यह कहा गया है कि संसार के प्रत्येक जीव को मरना है। यह कोई बड़ी बात नहीं, बड़ी बात तो यह है कि अल्लाह इस संसार में सब के कर्मो की परीक्षा कर रहा है। और फिर सब को अपने कर्मों का फल भी परलोक में मिलना है तो कौन इस परीक्षा में सफल होता है?

[5] अर्थात् हमारे न मानने पर यातना आने की धकमी।

३९. यदि जान लें जो काफ़िर हो गये हैं उस समय को जब वह नहीं बचा सकेंगे अपने मुखों को अग्नि से और न अपनी पीठों को, और न उन की कोई सहायता की जायेगी (तो ऐसी बातें नहीं करेंगे)।

४०. बल्कि वह समय उन पर आ जायेगा अचानक, और उन्हें आश्चर्य चकित कर देगा, जिसे वह फेर नहीं सकेंगे और न उन्हें समय दिया जायेगा।

४१. और उपहास किया गया बहुत से रसूलों का आप से पहले, तो घेर लिया उन को जिन्हों ने उपहास किया उन में से उस चीज़ ने जिस[१] का उपहास कर रहे थे।

४२. आप पूछिये कि कौन तुम्हारी रक्षा करेगा रात तथा दिन में अत्यंत कृपाशील[२] से? बल्कि वह अपने पालनहार की शिक्षा (कुरआन) से विमुख हैं।

४३. क्या उन के पूज्य हैं जो उन्हें बचायेंगे हम से? वह स्वयं अपनी सहायता नहीं कर सकेंगे और न हमारी ओर से उन का साथ दिया जायेगा।

४४. बल्कि हम ने जीवन का लाभ पहुँचाया है उन को तथा उन के पूर्वजों को यहाँ तक कि (सुखों में) उन की बड़ी आयु गुज़र[३] गई, तो क्या वह नहीं देखते कि हम धरती को कम करते आ रहे हैं उस के किनारों से, फिर क्या वह विजयी हो रहे हैं?

४५. (हे नबी!) आप कह दें कि मैं तो वह्यी ही के आधार पर तुम्हें सावधान कर रहा हूँ। (परन्तु) बहरे पुकार नहीं सुनते जब उन्हें सावधान किया जाता है।

४६. और यदि छू जाये उन को आप के पालनहार की तनिक भी यातना, तो अवश्य पुकारेंगे कि हाये, हमारा विनाश! निश्चय ही ह अत्याचारी[४] थे।

४७. और हम रख देंगे न्याय का तराजू[१] प्रलय के दिन, फिर नहीं अत्याचार किया जायेगा किसी पर कुछ भी, तथा यदि होगा राई के दाने के बराबर (किसी का कर्म) तो हम उसे सामने ला देंगे, और हम बस (काफ़ी) हैं हिसाब लेने वाले।

---

[१] अर्थात् यातना ने।

[२] अर्थात् उस की यातना से।

[३] अर्थ यह है कि वह मक्का के काफ़िर सुख–सुविधा मंद रहने के कारण अल्लाह से विमुख हो गये हैं, और सोचते हैं कि उन पर यातना नहीं आयेगी और वही विजयी होंगे। जब कि दशा यह है कि उन के अधिकार का क्षेत्र कम होता जा रहा है और इस्लाम बराबर फैलता जा रहा है। फिर भी वे इस भ्रम में हैं कि वे प्रभुत्व प्राप्त कर लेंगे।

[४] अर्थात् अपने पापों को स्वीकार कर लेंगे।

४८. और हम दे चुके हैं मूसातथा हारून को विवेक तथा प्रकाशऔर शिक्षाप्रद पुस्तक आज्ञाकारियों के लिये।

४९. जो डरते हों अपने पालनहार से बिन देखे, और वे प्रलय से भयभीत हों।

५०. और यह (कुरआन) एक शुभ शिक्षा है जिसे हम ने उतारा है, तो क्या तुम इस के इन्कारी हो?

५१. और हम ने प्रदान की थी इब्राहीम को उस की चेतना इस से पहले, और हम उसे भली भाँति अवगत थे।

५२. जब उस ने अपने बाप तथा अपनीजाति से कहा: यह प्रतिमायें (मुर्तियाँ) कैसी हैं जिन की पूजा में तुम लगे हुये हो?

५३. उन्हों ने कहा: हम ने पाया है अपने पूर्वजों को इन की पूजा करते हुये।

५४. उस (इब्राहीम) ने कहा: निश्चय तुम और तुम्हारे पूर्वज खुले कुपथ में हो।

५५. उन्हों ने कहा: क्या तुम लाये हो हमारे पास सत्य या तुम उपहास कर रहे हो?

५६. उस ने कहा: बल्कि तुम्हारा पालनहार आकाशों तथा धरती का पालनहार है जिस ने उन्हें पैदा किया है, और मैं तो इसी का साक्षी हूँ।

५७. तथा अल्लाह की शपथ! मैं अवश्य चाल चलूँगा तुम्हारी मुर्तियों के साथ, इस के पश्चात् कि तुम चले जाओ।

५८. फिर उस ने कर दिया उन्हें खण्ड–खण्ड, उन के बड़े के सिवा, ताकि वह उस की ओर फिरें।

५९. उन्हों ने कहा: किस ने यह दशा कर दी है हमारे पूज्यों (देवताओं) की? वास्तव में वह कोई अत्याचारी होगा!

६०. लोगों ने कहा: हम ने सुना: हम ने सुना है एक नवयुवक को उन की चर्चा करते जिसे इब्राहीम कहा जाता है।

६१. लोगों ने कहा: उसे लाओ लोगों के सामने ताकि लोग देखें।

६२. उन्हों ने पूछा: क्या तू ने ही यह किया है हमारे पूज्यों के साथ, हे इब्राहीम?

---

[1] अर्थात् कर्मों को तौलने और हिसाब करने के लिये, ताकि प्रत्येक व्यक्ति को उस के कर्मानुसार बदला दिया जाये।

६३. उस ने कहा: बल्कि इसे इन के इस बड़े ने किया[१] है, तो उन्हीं से पूछ लो यदि वह बोलते हों?

६४. फिर अपने मन में वे सोच में पड़ गये। और (अपने मन में) कहा: वास्तव में तुम्ही अत्याचारी हो।

६५. फिर वह ओंधे कर दिये गये अपने सिरों के बल[२] (और बोले) : तू जानता है कि यह बोलते नहीं हैं।

६६. इब्राहीम ने कहा: तो क्या तुम इबादत (वंदना) अल्लाह के सिवा उस की करते हो जो न तुम्हें कुछ लाभ पहुँचा सकते हैं और न तुम्हें हानि पहुँचा सकते हैं?

६७. तुफ़ (थू) है तुम पर और उस पर जिस की तुम इबादत (वंदना) करते हो अल्लाह को छोड़ कर। तो क्या तुम समझ नहीं रखते हो?

६८. उन्हों ने कहा: इस को जला दो तथा सहायता करो अपने पूज्यों की, यदि तुम्हें कुछ करना है।

६९. हम ने कहा: हे अग्नि! तू शीतल तथा शान्ति बन जा इब्राहीम पर।

७०. और उन्हों ने उस के साथ बुराई चाही, तो हम ने उन्हीं को क्षतिग्रस्त कर दिया।

७१. और हम उस (इब्राहीम) को बचा कर ले गये तता लूत[३] को उस भूमि[४] की ओर जिस में हम ने सम्पन्नता रखी है विश्व वासियों के लिये।

७२. और हम ने उसे प्रदान किया (पुत्र) इस्हाक़ और (पौत्र) याकूब उस पर अधिक, और प्रत्येक को हम ने सत्कर्मी बनाया।

७३. और हम ने उन्हें अग्रणी (प्रमुख) बना दिया जो हमारे आदेशानुसार (लोगों को) सुपथ दर्शाते है। तथा हम ने वह्यी (प्रकाशना) की उन की ओरसत्कर्मो के करने तथा नमाज़ की स्थापना करने और ज़कात देने की, तथा वे हमारे ही उपासक थे।

---

[१] यह बात इब्राहील अलैहिस्सलाम ने उन्हें उन के पूज्यों की विवशता दिखाने के लिये कही।

[२] अर्थात् सत्य को स्वीकार कर के उस से फिर गये।

[३] लूत अलैहिस्सलाम इब्राहीम अलैहिस्सलाम के भतीजे थे।

[४] इस से अभिप्राय सीरिया देश है। और अर्थ यह है कि अल्लाह ने इब्राहीम अलैस्सिलाम की अग्नि से रक्षा करने के पश्चात् उन्हें सीरिया देश की ओर प्रस्थान कर जाने का आदेश दिया। और वह सीरिया चले गये।

जितना भाग लिया उतना पाप है और जिसने भार लिया उस के बड़े भाग[2] का तो उस के लिये बड़ी यातना है।

१२. क्यों जब उसे ईमान वाले पुरुषों तथा स्त्रियों ने सुना तो अपने आप में अच्छा विचार नहीं किया तथा कहा कि यह खुला आरोप है?

१३. वे क्यों नहीं लाये इस पर चार साक्षी? (जब साक्षी नहीं लाये) तो नि:संदेह अल्लाह के समीप वही झूठ हैं।

१४. और यदि तुम पर अल्लाह का अनुग्रह और दया न होती लोक तथा परलोक में, तो जिन बातों में तुम पड़ गये उन के बदले तुम पर कड़ी यातना आ जाती।

१५. जब कि (बिना सोचे) तुम अपनी जुबानों से इसे लेने लगे, और अपने मुखों से वह बात कहेने लगे जिस का तुम्हें कोई ज्ञान न था, तथा तुम इसे सरल समझ रहे ते, जब कि अल्लाह के समीप वह बहुत बड़ी बात थी।

१६. और क्यों नहीं जब तुम ने इसे सुना, तो कह दिया कि हमारे लिये योग्य नहीं कि यह बात बोलें? हे अल्लाह! तू पवित्र है। यह तो बहुत बड़ा आरोप है।

१७. अल्लाह तुम्हें शिक्षा देते है कि पुन: कभी इस जैसी बात न कहना। यदि तुम ईमान वाले हो।

१८. और अल्लाह उजजागर कर रहा है तुम्हारे लिये आयतों (आदेशों) को। तथा अल्लाह सर्वज्ञ तत्वज्ञ है।

---

समय नबी सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम ने एक स्थान पर पड़ाव किया। अभी कुछ रात रह गयी थी कि यात्रा की तय्यारी होने लगी। उस समय आइशा (रज़ियल्लाहु अन्हा) उस स्थान से दूर शौच के लिये गईं, और उन का हार टूट कर गिर गया। वह उस की खोज में रह गयीं। सेवकों ने उन की पालकी को सवारी पर यह समझ कर लाद दिया कि वह उस में होंगी। वह आईं तो वहीं लेट गयीं कि कोई अवश्य खोजने आयेगा। थोड़ी देर में सफ़वान पुत्र मोअत्तल (रज़ियल्लाहु अन्हु) जो यात्रियों के पीछे उन की गिरी–पड़ी चीज़ों को संभालने का काम करते थे वहाँ आ गये। और इन्ना लिल्लाह पढ़ी, जिस से आप जाग गयीं। और उन को पहचान लिया। क्योंकि उन्होंने पर्दे का आदेश आने से पहले उन्हें देखा था। उन्होंने आप को अपने ऊँट पर सवार किया और स्वयं पैदल चल कर यात्रियों से जा मिले। द्विधावादियों ने इस अवसर को उचित जाना,और उन के मुखिया अब्दुल्लाह बिन उबय्य ने कहा कि यह एकांत अकारण नहीं था। और आइशा (रज़ियल्लाहु अन्हा) को सफ़वान के साथ कलंकित कर दिया। और उस के षड्यंत्र में कुछ सच्चे मुसलमान भी आ गये। इस का पूरा विवरण हदीस में मिलेगा। (देखिये: सहीह बुख़ारी ४७५०)

[1] अर्थ यह है कि इस दु:ख पर तुम्हें प्रतिफल मिलेगा।

[2] इस से तात्पर्य अब्दुल्लाह बि उबय्य द्विधावादियों का मुखिया हैं

१९. जो लोग चाहते हैं कि उन में अशलीलता[1] फैले जो ईमान लाये हैं, तो उन के लिये दु:खदायी यातना है लोक तथा परलोक में, तथा अल्लाह जानता[2] है और तुम नहीं जानते।

२०. और यदि तुम पर अल्लाह का अनुग्रह तथा उस की दया न होती (तो तुम पर यातना आ जाती)। और वास्तव में अल्लाह अति करुणामय दयावान् है।

२१. हे ईमान वालो! शैतान के पद्चिन्हों पर न चलो, और जो उस के पद्चिन्हों पर चलेगा, तो वह अशलील कार्य तथा बुराई का ही आदेश देगा और यदि तुम पर अल्लाह का अनुग्रह और उस की दया न होती, तो तुम में से कोई पवित्र कभी नहीं होता। परन्तु अल्लाह पवित्र करता है जिसे चाहे, और अल्लाह सब कुछ सुनने जानने वाला है।

२२. और न शपथ लें[3] तुम में से धनी और सुखी कि नहीं होंगे समीपवर्तियों तथा निर्धनों को और जो हिज्रत कर गये अल्लाह की राह में, और चाहिये कि क्षमा कर दें तथा जाने दें, क्या तुम नहीं चाहते कि अल्लाह तुम्हें क्षमा कर दे, और अल्लाह अति क्षमी सहनशील हैं।

२३. जो लोग आरोप लगाते हैं सतवन्ती भोली–भाली ईमना वाली स्त्रियों को, वह धिक्कार दिये गये लोक तथा परलोक में और उन्हीं के लिये बड़ी यातना है।

२४. जिस दिन साक्ष्य (गवाही) देंगी उन की जीभें तथा उन के हाथ और उन के पैर उन के कर्मो की।

२५. उस दिन अल्लाह उन कों उन का पूरा न्यायपूर्वक बदला देगा, तथा वह जान लेंगे कि अल्लाह ही सत्य है, (सच्च को) उजागर करने वाला।

---

[1] अशलीलता, व्याभिचार और व्याभिचार के निर्मूल आरोप की चर्चा दोनों को कहा गया है।

[2] उन के मिथ्यारोपण को।

[3] आदरणीय मिस्तह पुत्र उसासा (रज़ियल्लाहु अन्हु) निर्धन, और आदरणीय अबूबक्र (रज़ियल्लाहु अन्हु) के समीपवर्ती थे। और वह उन की सहायता किया करते थे। वह भी आदरणीय आइशा (रज़ियल्लाहु अन्हा) के विरुद्ध आक्षेप में लिप्त हो गये थे । अत: आदरणीय आइशा के निर्दोष होने के बारे में आयते उतरने के पश्चात् आदरणीय अबूबक्र ने शपथ ली कि अब वह मिस्तह की कोई सहायता नहीं करेंगे। उसी पर यह आयत उतरी। और उन्हों ने कहा: निश्चय मैं चाहता हूँ कि अल्लाह मुझे क्षमा कर दे। और पुन: उन की सहायता करने लगे।(बुख़ारी)

२६. अपवित्र स्त्रीयाँ अपवित्र पुरुषों के लिये हैं, तथा अपवित्र पुरुष अपवित्र स्त्रियों के लिये, और पवित्र स्त्रियाँ पवित्र पुरुषों के लिये है तथा पवित्र पुरुष पवित्र स्त्रियों के[१] लिये। वही निर्दोष हैं उन बातों से जो वह कहते हैं। उन्हीं के लिये क्षमा तथा सम्मानित जीविका है।

२७. हे ईमान वालो![२] मत प्रवेश करो किसी घर में अपने घरों के सिवा यहाँ तक कि अनुमति ले लो, और उन के वासियों को सलाम कर[३] लो, यह तुम्हारे लिये उत्तम है, ताकि तुम याद रखो।

२८. और यदि उन में किसी को न पाओ तो उन में प्रवेश न करो, यहाँ तक कि तुम्हें अनुमति दे दी जाये, और यदि तुम से कहा जाये कि वापिस हो जाओ तो वापिस हो जाओ, यह तुम्हारे लिये अधिक पवित्र है, तथा अल्लाह जो कुछ तुम करते हो भली–भाँति जानने वाला है।

२९. तुम पर कोई दोष नहीं है कि प्रवेश करो निर्जन घरों में जिन में तुम्हारा सामान हो, और अल्लाह जानता है जो कुछ तुम बोलते हो और जो मन में रखते हो।

३०. (हे नबी!) आप ईमान वालों से कहें कि अपनी आँखें नीची रखें और अपने गुप्तांगों की रक्षा करें। यह उन के लिये अधिक पवित्र है, वास्तव में अल्लाह सूचित है उस से जो कुछ वह कर रहे है।

३१. और ईमान वालियों से कहें कि अपनी आँखें नीची रखें और अपने गुप्तांगों की रक्षा करें। और अपनी शोभाा[४] का प्रदर्शन न करें सिवाय उस के जो प्रकट हो जाये। तथा अपनी ओढ़नियाँ अपने वक्षस्थलों (सीनों) पर डाली रहें। और अपनी शोभा का प्रदर्शन न करें, परन्तु अपने पतियों के लिये अथवा अपने पिताओं अथवा अपने ससुरों के लिये अथवा अपना पुत्रों[५] अथवा अपने पति के पुत्रों के लिये तवा

---

[१] इस में यह संकेत है कि जिन पुरुषों तथा स्त्रियों ने आदरणीय आइशा (रज़ियल्लाहु अन्हा) पर आरोप लगाया वह मन के मलीन तथा अपवित्र है।

[२] सूरह के आरंभ में यह आदेश दिये गये थे कि समाज में कोई बुराई हो जाये तो उस का निवारण कैसे किया जाये? अब वह आदेश दिये जा रहे हैं जिन से समाज में बुराईयों को जन्म लेने ही से रोक दिया जाये।

[३] हदीस में इस का नियम यह बताया गया है कि (द्वार पर दायें या बायें खड़े हो कर) सलाम करो। फिर कहो कि क्या भीतर आ जाऊँ? ऐसे तीन बार करो, और अनुमति न मिलने पर वापिस हो जाओ। (बुख़ारी,मुस्लिम)

[४] शोभा से तात्पर्य वस्त्र तथा आभूषण हैं।

[५] पुत्रों में पौत्र तथा नाती परनाती सब सम्मिलित हैं, इस में सगे सौतीले का कोई अन्तर नहीं।

अपने भाईयों[1] अथवा भतीजों अथवा अपने भाँजों के[2] लिये अथवा अपनी स्त्रियों[3] अथवा अपने दास–दासियों अथवा ऐसे आधीन[4] पुरुषों के लिये जो किसी और प्रकार का प्रयोजन न रखते हों, अथवा उन बच्चों के लिये जो स्त्रियों की गुप्त बातें न जानते हों और अपने पैर (धरती पर) मारती हुयी न चलें कि उस का ज्ञान हो जाये जो शोभा उन्हों ने छुपा रखी है। और तुम सब मिल कर अल्लाह से क्षमा माँगो, हे ईमान वालो! ताकि तुम सफल हो जाओ।

३२. तथा तुम विवाह कर दो[5] अपनों में से अविवाहित पुरुषों तथा स्त्रियों का, और अपने सदाचारी दासों और अपनी दासियों का, यदि वह निर्धन होंगे तो अल्लाह उन्हें धनी बना देगा अपने अनुग्रह से, और अल्लाह उदार सर्वज्ञ है।

३३. और उन को पवित्र रहना चाहिये जो विवाह करने का सामर्थ्य नहीं रखते, यहाँ तक कि उन को धनी कर दे अल्लाह अपने अनुग्रह से। तथा जो स्वाधीनता लेख की माँग करें तुम्हारे दास–दासियों में से, तो तुम उन को लिख दो, यदि तुम उन में कुछ भलाई जानो[6], और उन्हें अल्लाह के उस माल में से दो जो उस ने तुम्हें प्रदान किया है, तथा बाध्य न करो अपनी दासियों को व्यभिचार पर जब वे पवित्र रहना चाहती है[7] ताकि तुम संसारिक जीवन का लाभ प्राप्त करो। और जो उन्हें

[1] भाइयों में सगे और सौतीले तथा माँ जाये सब भाई आते हैं।

[2] भतीजों और भांजों में उन के पुत्र तथा पौत्र और नाती सभी आते हैं

[3] अपनी स्त्रियों से अभिप्रेत मुस्लिम स्त्रियाँ है।

[4] अर्थात् जो आधीन होने के कारण घर की महिलाओं के साथ कोई अनुचित इच्छा का साहस न कर सकेंगे। कुछ ने इस का अर्थ नपुंसक लिया है।(इब्ने कसीर) इस में घर के भीतर उन पर शोभा के प्रदर्शन से रोका गया है जिन से विवाह हो सकता है।

[5] विवाह के विषय में नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) का कथन है: ''जो मेरी सुन्नत से विमुख होगा'' वह मुझ से नहीं है। (बुख़ारी ५०६३ तथा मुस्लिम, १०२०)

[6] इस्लाम ने दास–दासियों की स्वाधीनता के जो साधन बनाये हैं उन में यह भी है कि वह कुछ धनराशि देकर स्वाधीनता लेख की माँग करें, तो यदि उन में इस धनराशि को चुकाने की योग्यता हो तो आयत में बल दिया गया है कि उन को स्वाधीनता–लेख दे दो।

[7] अज्ञानकाल में स्वामी, धन अर्जित करने के लिये अपनी दासियों को व्यभिचार के लिये बाध्य करते थे। इस्लाम ने इस व्यवसाय को वर्जित कर दिया। हदीस में आया है कि रसूल सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम ने कुत्ते के मूल्य तथा वैश्या और ज्योतिषी की कमाई से रोक दिया। (बुख़ारी २२३७, मुस्लिम १५६७)

बाध्य करेगा, तो अल्लाह उन के बाध्य किये जाने के पश्चात्[1] अति क्षमी दयावान् है।

३४. तथा हम ने तुम्हारी ओर कुली आयतें उतारी हैं और उन का उदाहरण जो तुम से पहले गुज़र गये तथा आज्ञाकारियों के लिये शिक्षा।

३५. अल्लाह आकाशों तथा धरती का[2] प्रकाश है, उस के प्रकाश की उपमा ऐसी है जैसे एक ताखा हो जिस में दीप हो, दीप काँच के झाड़ में हो, झाड़ मोती जैसे चमकते तारे के समान हो, वह ऐसे शुभ ज़ैतून के वृक्ष के तेल से जलाया जाता हो जो न पूर्वी हो और न पश्चिमी, उस का तेल समीप (संभव) है कि स्वयं प्रकाश देने लगे, यद्यपि उसे आग न लगे। प्रकाश पर प्रकाश है, अल्लाह अपने प्रकाश का मार्ग दिखा देता है जिसे चाहे। और अल्लाह लोगों को उदाहरण दे रहा है और अल्लाह प्रत्येक वस्तु से भली–भाँति अवगत है।

३६. (यह प्रकाश) उन घरों[3] में है अल्लाह ने जिन्हें ऊँचा करने और उन में अपने नाम की चर्चा करने का ओदश दिया है, उस की महिमा का गान करते हैं जिन में प्रात: तथा संध्या।

३७. एषसे लोग जिन्हें अचेत नहीं करता व्यापार तथा सौदा अल्लाह के स्मरण तथा नमाज़ की स्थापना करने और ज़कात देने से। वह उस दिन[4] से डरते है जिस में में दिल तथा आँखें उलट जायेंगी।

३८. ताकि अल्लाह उन्हें बदला दे उन के सर्वोत्तम कर्मो का और उन्हें अधिक प्रदान करें अपने अनुग्रह से। और अल्लाह जिसे चाहे अनगिनत जीविका देता है।

३९. तथा जो काफ़िर[1] हो गये उन के कर्म उस चमकते सुराब[2] के समान हैं जो किसी किसी मैदान में हो, जिसे प्यासा पानी समझता हो। परन्तु जब उस के पास आये

---

[1] अर्थात् दासी से बल पूर्वक व्यभिचार कराने का पाप स्वामी पर होगा, दासी पर नहीं।

[2] अर्थात् आकाशों तथा धरती की व्यवस्था करता और उन के वासियों को संमार्ग दर्शाता है। और अल्लाह की पुस्तक और उस का मार्गदर्शन उस का प्रकाश है। यदि उस का प्रकाश न होता तो यह विश्व अन्धेरा होता। फिर कहा कि उस की ज्योति ईमान वालों के दिलों में ऐसेहै जैसे किसी ताखा में अति प्रकाशमान दीप रखा हो, जो आगामी वर्णित गुणों से युक्त हो। पूर्वी तथा पश्चिमी न होने का अर्थ यह है कि उस पर पूरे दिन धूप पड़ती हो जिस के कारण उस का तेल अति शुद्ध तथा साफ हो।

[3] इस से तात्पर्य मस्जिदें हैं।

[4] अर्थात् प्रलय के दिन।

तो कुछ न पाये, और वहाँ अल्लाह को पाये जो उसका पूरा हिसाब चुका दे, अल्लाह शीघ्र हिसाब लेने वाला है।

४०. अथवा उन अन्धकारों के समान है जो किसी गहरे सागर में हो और जिस पर तरंग, उस के ऊपर बादल हो, अन्धकार पर अन्धकार हो, जब अपना हाथ निकाले तो उसे भी न देख सके। और अल्लाह जिसे प्रकाश न दे उस के लिये कोई प्रकाश[3] नहीं।

४१. क्या आप ने नहीं देखा कि अल्लाह ही की पवित्रता का गान कर रहे हैं जो आकाशों तथा धरती में है तथा पँख फैलाये हुये पक्षी? प्रत्येक ने अपनी बंदगी तथा पवित्रता गान को जान लिया[4] है, और अल्लाह भली–भाँति जानने वाला है जो वे कर रहे हैं।

४२. अल्लाह ही के लियहे है आकाशों तथा धरती का राज्य। और अल्लाह ही की ओर फिर कर[5] जाना है।

४३. क्या आप ने नहीं देखा कि अल्लाह बादलों को चलाता है फिर उसे परस्पर मिला देता है, फिर उसे घंघोर मेघ बना देता है, फिर आप देखते हैं बूंद को उस के मध्य से निकलती हुयी, और वही पर्वतों जैसे बादल से ओले बरसाता है, फिर जिस पर चाहे आपदा उतारता है और जिस से चाहे फेर देता है। उस की बिजली की चमक संभव होता है कि आँखों को उचक ले।

४४. अल्लाह ही रात और दिन को बदलता[6] है। बेशक इस में बड़ी शिक्षा है समझ–बूझ वालों के लिये।

---

[1] आयत का अर्थ यह है कि काफ़िरों के कर्म, अल्लाह पर ईमान न होने के कारण अल्लाह के समक्ष व्यर्थ हो जायेंगे।

[2] कड़ी गर्मी के समय रेगिस्तान में जो चमकती हुई रेत पानी जैसी लगती है उसे सुराब कहते हैं।

[3] अर्तात् काफ़िर, अविश्वास और कुकर्मों के अन्धकार में घिरा रहता है। और यह अन्धकार उसे मार्ग दर्शन की ओर नहीं आने देते।

[4] अर्थात् तुम भी उस की पवित्रता का गान गाओ। और उस की आज्ञा का पालन करो।

[5] अर्तात प्रलय के दिन अपने कर्मो का पल भोगने के लिये।

[6] अर्थात् रात के पश्चात् दिन और दिन के पश्चात रात होती है। इसी प्रकार कभी दिन बड़ा रात छोटी, और कभी राज बड़ी दिन छोटा होता है

४५. अल्लाह ही ने प्रत्येक जीव धारी को पानी से पैदा किया है। तो उन में से कुछ अपने पेट के बल चलते हैं। और कुछ दो पैर पर, तथा कुछ चार पैर पर चलते हैं। अल्लाह जो चाहे पैदा करता है, वास्तव में वह जो चाहे कर सकता है।

४६. हम ने खुली आयतें (कुरआन) अवतरित कर दी है। और अल्लाह जिसे चाहता है सुपथ दिखा देता है।

४७. और[1] वे कहते हैं कि हम अल्लाह तथा रसूल पर ईमान लाये, और हम आज्ञाकाररी हो गये, फिर मुँह फेर लेता है उन में से एक गिरोह इस के पश्चात्। वास्तव में वे ईमान वाले हैं ही नहीं।

४८. और जब बुलाये जाते है अल्लाह तथा उस के रसूल की ओर, ताकि (रसूल) निर्णय कर दें उन के बीच (विवाद का), तो अकस्मात उन में से एक गिरोह मुँह फेर लेता हैं।

४९. और यदि उन्हीं को अधिकार पहुँचता हो, तो आप के पास सिर झुकाये चले आते हैं।

५०. क्या उन के दिलों में रोग है अथवा द्विधा में पड़े हुये हैं, अथवा डर रहे है कि अल्लाह अत्याचार कर देगा उन पर और उस के रसूल? बल्कि वही अत्याचारी हैं।

५१. ईमान वालों का कथन तो यह है कि जब अल्लाह और उस के रसूल की ओर बुलाये जायें ताकि आप उन के बीच निर्णय कर दें, तो कहें कि हम ने सुन लिया तथा मान लिया, और वही सफल होने वाले हैं।

५२. तथा जो अल्लाह और उस के रसूल की आज्ञा का पालन करें और अल्लाह का भय रखें, और उस की (यातना से) डरें, तो वही सफल होने वाले हैं।

५३. और इन (द्विधावादियों) ने बल पूर्वक शपथ ली कि यदि आप उन्हें आदेश दें तो अवश्य वह (घरों से) निकल पड़ेंगे। उन से कह दें: शपथ न लो। तुम्हारे आज्ञापालन की दशा जानी पहचानी है। वास्तव में अल्लाह तुम्हारे कर्मों से सूचित है।

---

[1] यहाँ से मुनाफ़िकों (द्विधावादियों) की दशा का वर्णन किया जा रहा है, तथा यह बताया जा रहा है कि ईमान के लिये अल्लाह के सभी आदेशों तथा नियमों का पालन आवश्यक है। और कुरआन तथा सुन्नत के निर्णय का पालन करना ही ईमान हैं।

५४. (हे नबी!) आप कह दें कि अल्लाह की आज्ञा का पालन करो तथा रसूल की आज्ञा का पालन करो, और यदि वह विमुख हों, तो आप का कर्तव्य केवल वही है जिस का भार आप पर रखा गया है, और तुम्हारा वह है जिस का भार तुम पर रखा गया है। और रसूल का दायित्व केवल खुला आदेश पहुँचा देना है।

५५. अल्लाह ने वचन[१] दिया है उन्हें जो तुम में से ईमान लाये तथा सुकर्म करें कि उन्हें अवश्य धरती में अधिकार प्रदान करेगा जैसे उन्हें अधिकार प्रदान किया जो इन से पहले थे, तथा अवश्य सुदृढ़ कर देगा उन के उस धर्म को जिसे उन के लिये पसंद किया है, तथा उन (की दशा) को उन के भय के पश्चात् शान्ति में बदल देगा, वह मेरी इबादत (वंदना) करते रहें और किसी चीज़ को मेरा साझी न बनायें। और जो कुफ़्र करें इस के पश्चात् तो वही उल्लंघनकारी है।

५६. तथा नमाज़ की स्थापना करो और ज़कात दो, तथा रसूल की आज्ञा का पालन करो, ताकि तुम पर दया की जाये।

५७. और (हे नबी!) कदापि आप न समझें कि जो काफ़िर हो गये, वे (अल्लाह को) धरती में विवश कर देने वाले हैं। और उन का स्थान नरक है और वह बुरा निवास स्थान है।

५८. हे ईमान वालो! तुम[२] से अनुमति लेना आवश्यक है तुम्हारे स्वामित्व के दान–दासियों को और जो तुम में से (अभी) युवा अवस्था को न पहुँचे हों तीन समय: फ़ज्र (भोर) की नमाज़ से हपले, और जिस समय तुम अपने वस्त्र उतारते हो दोपहर में, तथा इसा (रात्रि) की नमाज़ के पश्चात्। यह तीन (एकान्त) पर्दे के समय हैं तुम्हारे लिये। (फिर) तुम पर और उन पर कोई दोष नहीं है इन के पश्चात्, तुम अधिकतर आने–जाने वाले हो एक दूसरे के पास। अल्लाह तुम्हारे लिये आदेशों का वर्णन कर रहा है। और अल्लाह सर्वज्ञ निपुण हैं।

---

[१] इस आयत में अल्लाह ने जो वचन दिया है, वह उस समय पूरा हो गया जब नबी सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम और आप के अनुयायियों को जो काफ़िरों से डर रहे थे उन की धरती पर अधिकार दे दिया। और इस्लाम पूरे अरब का धर्म बन गया और यह वचन अब भी है, जो ईमान तथा सत्कर्म के साथ प्रतिबंधित है।

[२] आयत: २७ में आदेश दिया गया है कि जब किसी दूसरे के यहाँ जाओ तो अनुमति ले कर घर में प्रवेश करो। और यहाँ पर आदेश दिया जा रहा है कि स्वयं अपने घर में एक–दूसरे के पास जाने के लिये भी अनुमति लेता तीन समय में आवश्यक है।

५९. और जब तुम में से बच्चे युवा अवस्था को पहुँचें, तो वह भी वैसे ही अनुमति लें जैसे उन से पूर्व के (बड़े) अनुमति माँगते हैं, इसी प्रकार अल्लाह उजागर करता है तुम्हारे लिये अपनी आयतों को, तथा अल्लाह सर्वज्ञ तत्वज्ञ हैं।

६०. तथा जो बूढ़ी स्त्रियाँ विवाह की आशा न रखती हों, तो उन पर कोई दोष नहीं कि अपनी (पर्दे की) चादरें उतार कर रख दें, प्रतिबंध यह है कि अपनी शोभा का प्रदर्शन करने वाली न हों, और यदि सुरक्षित रहें[१] तो उन के लिये अच्छा है।

६१. अन्धे पर कोई दोष नहीं है और न लंगड़े पर कोई दोष[२] है, और न रोगी पर कोई दोष है और न स्वयं तुम पर कि खाओ अपने घरों[३] से अथवा अपने बापों के घरों से अथवा अपनी माँओं के घरों से अथवा अपनी माँओं के घरों से अथवा अपने भाईयों के घरों से अथवा अपी बहनों के घरों से अथवा अपने चचाओं के घरों से अथवा अपनी फूफियों के घरों से अथवा अपने मामाओं के घरों से अथवा अपनी मौसियों के घरों से अथवा जिस की चाबियों के तुम स्वामी[४] हो, अथवा अपने मित्रों के घरों से, तुम पर कोई दोष नहीं एक साथ खाओ या अलग अलग, फिर जब तुम प्रवेश करो घरों में[५] तो अपनों को सलाम किया करो, एक आशीर्वाद है अल्लाह की ओ से निर्धारित किया हुआ जो शुभ पवित्र है। इसी प्रकार अल्लाह तुम्हारे लिये आयतों का वर्णन करता हैं ताकि तुम समझ लो।

६२. वास्तव में ईमान वाले वह हैं जो अल्लाह और उस के रसूल पर ईमान लाये और जब आप के साथ किसी सामुहिक कार्य पर होते हैं तो जाते नहीं जब तक आप से अनुमति न लें, वास्तव में जो आप से अनुमति लेते हैं वही अल्लाह और उस के रसूल पर ईमान रखते हैं, तो जब वह आप से अपनेकिसी कार्य के लिये अनुमति माँगें, तो आप उन में से जिसे चाहें अनुमति दें। और उन के लिये अल्लाह से क्षमा की प्रार्थना करें। वास्तव में अल्लाह अति क्षमी दयावान् है।

---

[१] अर्थात् पर्दे की चादर न उतारें।

[२] इस्लाम से पहले विक्लांगों के साथ खाने पीने को दोष समझा जाता था जिस का निवारण इस आयत में किया गया है।

[३] अपने घरों से अभिप्राय अपने पुत्रों के घर हैं जो अपने ही होते हैं।

[४] अर्थात् जो अपनी अनुपस्थिति में तुम्हें रक्षा के लिये अपने घरों की चाबियाँ दे जायें।

[५] अर्थात वह साधारण भोजन जो सब के लिये पकाया गया हो। इस में वह भोजन सम्मिलित नहीं जो किसी विशेष व्यक्ति के लिये तैयार किया गया हो।

६३. और तुम मत बनाओ रसूल के पुकारने को परस्पर एक–दूसरे को पुकारने जैसा[१], अल्लाह तुम में से उन को जानता है जो सरक जाते हैं एक–दूसरे की आड़ ले कर। तो उन्हें सावधान रहना चाहिये जो आप के आदेश का विरोध करते हैं कि उन पर कोई आपदा आ पड़े अथवा उन पर कोई दुःखदायी यातना आ जाये।

६४. सावधान! अल्लाह ही का है जो आकाशों तथा धरती में है, वह जानता है जिस (दशा) पर तुम हो, और जिस दिन वे उस की ओर फेरे जायेंगे तो उन्हें बता[२] देगा जो उन्हों ने किया है। और अल्लाह प्रत्येक चीज़ का अति ज्ञानी है।

*****

[१] अर्थात् : ''हे मुहम्मद!'' कहो। बल्कि आप को हे अल्लाह के नबी! हे अल्लाह के रसूल! कह कर पुकारो। इस का यह अर्थ भी किया गया है कि नबी सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम की प्रार्थना को अपनी प्रार्थना के समान न समझो, क्यों कि आप की प्रार्थना स्वीकार कर ली जाती है।

[२] अर्थात् प्रलय के दिन तुम्हें तुम्हारे कर्मों का फल देगा।

# सूरह फ़ुर्क़ान – २५

**सूरह फ़ुर्क़ान के संक्षिप्त विषय**

**यह सूरह मक्की है, इस में ७७ आयतें है।**

- इस सूरह में उस का परिचय कराते हुए जिस ने फ़ुर्क़ान उतारा है शिर्क का खण्डन तथा वह्यी और रिसालत से सम्बन्धित संदेहों को चेतावनी की शैली में दूर किया गया है।
- अल्लाह के एक होने की निशानियों की ओर ध्यान आकर्षित कराया गया है।
- अल्लाह के भक्तों के गुण और मानव पर क़ुरआन की शिक्षा का प्रभाव बताया गया है।
- अन्त में उन्हें चेतावनी दी गयी है जो नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) तथा क़ुरआन के सावधान करने पर भी सत्य को नहीं मानते।

*****

**अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।**

१. शुभ है वह (अल्लाह) जिस ने फ़ुर्क़ान[1] अवतरित किया अपने भक्त[2] पर, ताकि पूरे संसार वासियों को सावधान करने वाला हो।

२. जिस के लिये आकाशों तथा धरती का राज्य है तथा उस ने अपने लिये कोई संतान नहीं बनायी। और न उस का कोई साझी है राज्य में, तथा उस ने प्रत्येक वस्तु की उत्पत्ति की फिर उस को एक निर्धारित रूप दिया।

३. और उन्हों ने उस के अतिरिक्त अनेक पूज्य बना लिये हैं जो किसी चीज़ की उत्पत्ति नहीं कर सकते, और वह स्वयं उत्पन्न किये जाते है, और न वह अधिकार रखते हैं अपने लिये किसी हानि का और न अधिकार रखते हैं किसी लाभ का, तथा न अधिकार रखते हैं मरण और न जीवन और न पुन:[3] जीवित करने का।

४. तथा काफ़िरों ने कहा: यह[4] तो बस एक मन घड़त बात है जिसे इस[5] ने स्वयं घड़ लिया है, और इस पर अन्य लोगों ने उस की सहायता की है। तो वास्तव में वह (काफ़िर) बड़ा अत्याचार और झूठ बना लाये हैं।

५. और कहा कि यह तो पूर्वजों की कल्पित कथायें हैं जिसे उस ने स्वयं लिख लिया है, और वह पढ़ी जाती हैं उस के समक्ष प्रात: और संध्या।

६. आप कह दें कि इसे उस ने अवतरित किया है जो आकाशों तथा दरती का भेद जानता है। वास्तव में वह[6] अति क्षमाशील दयावान् है।

७. तथा उन्हों ने कहा: यह कैसा रसूल है जो भोजन करता है तथा बाज़ारों में चलता है? क्यों नहीं उतार दिया गया उस की ओर कोई फ़रिश्ता, तो वह उस के साथ सावधान करने वाला होता?

---

[1] फ़ुर्क़ान का अर्थ वह पुस्तक है जिस के द्वारा सच्च और झूठ में विवेक किया जाये और इस से अभिप्राय क़ुरआन है।

[2] भक्त से अभिप्राय मुहम्मद सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम हैं, जो पूरे मानव संसार के लिये नबी बना कर भेजे गये हैं। हदीस में है कि आप सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम ने फ़रमाया कि मुझ से पहले नबी अपनी विशेष जाति के लिये भेजे जाते थे, और मुझे सर्व साधारण लोगों की ओर नबी बना कर भेजा गया है। (बुख़ारी ३३५, मुस्लिम)

[3] अर्थात् प्रलय के पश्चात्।

[4] अर्थात् क़ुरआन।

[5] अर्थात मुहम्मद सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम ने।

[6] इसी लिये क्षमा याचना का अवसर देता है।

८. अथवा उस की ओर कोई कोष उतार दिया जाता अथवा उस का कोई बाग़ होता जिस में से वह खाता? तथा अत्याचारियों ने कहा: तुम तो बस एक जादू किये हुये व्यक्ति का अनुसरण कर रहे हो।
९. देखो! आप के संबंध में यह कैसी कैसी बातें कर रहे है? अत: वह कुपथ हो गये हैं, वह सुपथ पा ही नहीं सकते।
१०. शुभकारी है वह (अल्लाह) जो यदि चाहे तो बना दे आप के लिये इस[1] से उत्तम बहुत से बाग़ जिन में नहरें प्रवाहित हों, और बना दे आप के लिये बहुत से भवन।
११. वास्तविक बात यह है कि उन्हों ने झुठला दिया है कयामत (प्रलय) को, और हम ने तय्यार किया है उस के लिये जो प्रलय को झुठलाये भड़कती हुई अग्नि।
१२. जब वह उन्हें दूर स्थान से देखेगी, तो सुन लेंगे उस के क्रोध तथा आवेग की ध्वनि को।
१३. और जब वह फेंक दिये जायेंगे उस के किसी संकीर्ण स्थान में बंधे हुये, (तो) वहाँ विनाश को पुकारेंगे।
१४. (उन से कहा जायेगा) : आज एक विनाश को मत पुकारो, बहुत से विनाश को पुकारो।[2]
१५. (हे नबी!) आप उन से कहिये कि क्या यह अच्छा है या स्थायी स्वर्ग जिस का वचन आज्ञाकारियों को दिया गया है, जो उन का प्रतिफल तथा आवास है?
१६. उन्हीं को उस में जो इच्छा वे करेंगे मिलेगा। वे सदावासी होंगे, आप के पालनहार पर (यह) वचन (पूरा करना) अनिवार्य है।
१७. तथा जिस दिन वह एकत्र करेगा उन को और जिस की वह इबादत (वंदना) करते थे अल्लाह के सिवाय, तो वह (अल्लाह) कहेगा: क्या तुम्ही ने मेरे इन भक्तों को कुपथ किया है अथवा वे स्वयं कुपथ हो गये?
१८. वे कहेंगे: तू पवित्र है! हमारे लिये यह योग्य नहीं था कि तेरे सिवा कोई संरक्षक[1] बनायें, परन्तु तू ने सुखी बना दिया उन को तथा उन के पूर्वजों को यहाँ तक कि वह शिक्षा को भूल गये, और वह थे ही विनाश के योग्य।

---

[1] अर्थात् उन के विचार से उत्तम।

[2] अर्थात् आज तुम्हारे लिये विनाश ही विनाश है।

१९. उन्हों[२] ने तो तुम्हें झुठला दिया तुम्हारी बातों में, तो तुम न यातना को फेर सकोगे और न अपनी सहायता कर सकोगे। और जो भी अत्याचार[३] करेगा तु में से हम उसे घोर यातना चखायेंगे।

२०. और नहीं भेजा हम ने आप से पूर्व किसी रसूल को, परन्तु वे भोजन करते और बाज़ारों में (भी) चलते[४] फिरते थे। तथा हम ने बिना दिया तु में से एक को दूसरे के लिये परीक्षा का साधन, तो क्या तुम धैर्य रखोगे? तथा आप का पानलनहार सब कुछ देखने[५] वाला है।

२१. तथा उन्हों ने कहा जो हम से मिलने की आशा नहीं रखते: हम पर फ़रिश्ते क्यों नहीं उतारे गये या हम अपने पालनहार को देख लेते? उन्हों ने अपने में बड़ी अवैज्ञा[६] की है।

२२. जिस दिन[७] वे फ़रिश्तों को देख लेंगे उस दिन कोई शुभ सूचना नहीं होगी अपराधियों के लिये। तथा वह कहेंगे:[८] वंचित वंचित हैं।

२३. और उनके कर्मों[९] को हम ले कर धूल के समान उड़ा देंगे।

२४. स्वर्ग के अधिकारी उस दिन अच्छे स्थान तथा सुखद शयनकक्ष में होंगे।

२५. जिस दिन चिर जायेगा आकाश बादल के साथ[१०] और फ़रिश्तें निरन्तर उतार दिये जायेंगे।

---

[१] अर्थात् जब हम स्वयं दूसरे को अपना संरक्षक नहीं समझे, तो फिर अपने विषय में यह कैसे कह सकते है कि हमें अपना रक्षक बना लो?

[२] यह अल्लाह का कथन है, जिसे वह मिश्रणवादियों से कहेगा कि तुम्हारे पूज्यों ने स्वयं अपने पूज्य होने को नकार दिया।

[३] अत्याचार से तात्पर्य शिर्क (मिश्रणवाद) है। (सूरह लुक़्मान, आयत : १३)

[४] अर्थात् वे मानव पुरुष थे।

[५] आयत का भावार्थ यह है कि अल्लाह चाहता तो पूरा ससार रसूलों का साथ देता। परन्तु वह लोगों की रसूलों द्वारा परीणा लेना चाहता है कि लोग ईमान लाते हैं या नहीं और रसूल धैर्य रखते हैं या नहीं।

[६] अर्थात ईमान लाने के लिये अपने समक्ष फ़रिश्तों के उतरने तथा अल्लाह को देखने की माँग कर के।

[७] अर्थात मरने के समय। (देखिये: अन्फ़ाल – १३) अथवा प्रलय के दिन।

[८] अर्थात वह कहेंगे कि मारे लिये सफलता तथा स्वर्ग निषेधित है।

[९] अर्तात ईमान न होने के कारण उनके पुण्य के कार्य व्यर्थ कर दिये जायेंगे।

[१०] अर्थात् आकाश चीरता हुआ बादल छा जायेगा और अल्लाह अपने फ़रिश्तों के साथ लोगों का हिसाब करने के लिये हश्र के मैदान में आ जायेगा। (देखिये सूरह, बक़रा, आयत : २१०)

२६. उस दिन वास्तविक राज्य अति दयावान् का होगा, और काफ़िरों पर एक कड़ा दिन होगा।

२७. उस दिन अत्याचारी अपने दोनों हात चबायेगा, वह कहेगा: क्या ही अच्छा होता कि मैं ने रसूल का साथ दिया होता।

२८. हाय मेरा दुर्भाग्य! काश मैं ने अमुक को मित्र न बनाया होता।

२९. उस ने मुझे कुपथ कर दिया शिक्षा (कुरआन) से इस के पश्चात् कि मेरे पास आयी, और शैतान मनुष्य को (समय) पर) धोखा देने वाला है।

३०. तथा रसूल[1] कहेगा: हे मेरे पालनहार! मेरी जाति ने इस कुरआन को त्याग[2] दिया। दिया।

३१. और इसी प्रकार हम ने बना दिया प्रत्येक का शत्रु कुछ अपराधियों को। और आप का पालनहार मार्गदर्शन देने तथा सहायता कर ने को बहुत है।

३२. तथा काफ़िरों ने कहा: क्यों नहीं उतार दिया गया आप पर कुरआन पूरा एक ही बार?[3] इसी प्रकार (इस लिये किया गया) ताकि हम आप के दिल को दृढ़ता प्रदान करें, और हम ने इस का क्रमश: प्रस्तुत किया है।

३३. (और इस लिये भी कि) वह आप के पास कोई उदाहरण लायें तो हम आप के पास सत्य ला दें और उत्तम व्याख्या।

३४. जो अपने मुखों के बल नरक की ओर एकत्र किये जायेंगे, उन्हीं का सब से बुरा स्थान है तथा सब से अधिक कुपथ है।

३५. तथा हम ने ही मूसा को पुस्तक (तौरात) प्रदान की और उस के साथ उस के भाई हारून को सहायक बनाया।

३६. फिर हम ने कहा: तुम दोनों उस जाति की ओर जाओ जिस ने हमारी आयतों (निशानियों) को झुठला दिया। अन्तत: हम ने उन को ध्वस्त निरस्त कर दिया।

---

[1] अर्थात मुहम्मद सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम। (इब्ने कसीर)

[2] अर्थात इसे मिश्रणवादियों ने नहीं सुना और न माना।

[3] अर्थात तौरात तथा संजील के समान एक ही बार क्यों नहीं उतारा गया, अगामी आयतों में उस का कारण बताया जा रहा रहा है कि कुरआन २३ वर्ष में क्रमश: आवश्यकतानुसार क्यों उतारा गया।

३७. और नूह की जाति ने जब रसूलों को झुठलाया तो हम ने उन को डुबो दिया और लोगों के लिये उन को शिक्षप्रद प्रतीक बना दिया तथा हम ने[१] तय्यार की है अत्याचारियों के लिये दुःखदायी यातना।

३८. तथा आद और समूद एवं कूवें वालों तथा बहुत से समुदायों को इस के बीच।

३९. और प्रत्येक को हम ने उदाहरण दिये, तथा प्रत्येक को पूर्णतः नाश कर[२] दिया।

४०. तता यह[३] लोग उस बस्ती[४] पर आये गये हैं जिन पर बुरी वर्षा की गई, तो क्या उन्हों ने उसे नहीं देखा? बल्कि यह लोग पुनः जीवित होने का विश्वास नहीं रखते।

४१. और (हे नबी!) जब वह आप को देखते हैं, तो आप को उपहास बना लेते हैं कि क्या यही है जिसे अल्लाह ने रसूल बनाकर भेजा है?

४२. इस ने तो हमें अपने पूज्यों से कुपथ कर दिया होता यदि हम उन पर अडिग न रहते। और वे शीघ्र ही जान लेंगे जिस समय यातना देखेंगे कि कौन अधिक कुपथ है?

४३. क्या आप ने उसे देखा जिस ने अपना पूज्य अपनी अभिलाषा को बना लिया है,तो क्या आप उस के संरक्षक[५] हो सकते हैं?

४४. क्या आप समझते हैं कि उन में से अधिकतर सुनते औहर समझते हैं? वे पशुओं के समान है बल्कि उन से भी अधिक कुपथ हैं।

४५. क्या आपने नहीं देखा कि आप के पालनहार ने कैसे छाया को फैला दिया और यदि वह चाहता तो उसे स्थिर[६] बना देता फिर हम ने सूर्य को उस पर प्रमाण[७] बना दिया।

४६. फिर हम उस (छाया को) समेट लेते हैं अपनी ओर धीरे-धीरे।

---

[१] अर्थात परलोक में नरक की यातना।

[२] सत्य को स्वीकार न करने पर।

[३] अर्थात मक्का के मुश्रिक।

[४] अर्थात लूत जाति की बस्ती पर जिस का नाम ''सदूम'' था जिस पर पत्थरों की वर्षा हुई। फिर भी शिक्षा ग्रहण नहीं की।

[५] अर्थात उसे सुपथ दर्शा सकते हैं?

[६] अर्थात सदाछाया ही रहती।

[७] अर्थात छाया सूर्य के साथ पैलनी तथा सिमटती है। और यह अल्लाह के सामर्थ्य सथा उस के एकमात्र पूज्य होने का प्रमाण है।

४७. और वही है जिस ने रात्रि को तुम्हारे लिये वस्त्र[१] बनाया, तथा निद्रा को शान्ति, तथा दिन को जागने का समय।

४८. तथा वही है जिस ने भेजा वायुओं को शुभसूचना बनाकर अपनी दया (वर्षा) से पूर्व, तथा हम ने आकाश से स्वच्छ जल बरसाया।

४९. ताकि जीवित कर दे उस के द्वारा निर्जीव नगर को तथा उसे पिलाये उन में से जिन्हें पैदा किया है बहुत से पशुओं तथा मानव को।

५०. तथा हम ने विभिन्न प्रकार से इसे वर्णन कर दिया है, ताकि वे शिक्षाग्रहण करें। परन्तु अधिकतर लोगों ने अस्वीकार करते हुये कुफ़्र ग्रहण कर लिया।

५१. और यदि हम चाहते तो भेज देते प्रत्येक बस्ती में एक सचेत करने[२] वाला।

५२. अतः आप काफ़िरों की बात न माने और इस (कुरआन के) द्वारा उन से भारी जिहाद (संघर्ष)[३] करें।

५३. वही है जिस ने मिला दिया दो सागरों को, यह मीठा रुचिकार है, और वह नमकीन खारा, और उस ने बना दिया दोनों के बीच एक पर्दा[४] एवं रोक।

५४. तथा वही है जिस ने पानी (वीर्य) से मनुष्य को उत्पन्न किया, फिर उस के वंश तथा ससुराल के संबन्ध बना दिये, आप का पालनहार अति सामर्थ्यवान है।

५५. और वे लोग इबादत (वंदना) करते हैं अल्लाह के सिवा उन की जो न उन को लाभ पहुँचा सकते और न हानि पहुँचा सकते हैं, और काफ़िर अपने पालनहार का विरोधी बन गया है।

५६. और हम ने आप को बस शुभसूचना देने, सावधान करने वाला बनाकर भेजा है।

५७. आप कह दें: मैं इस[५] पर तुम से कोई बदला नहीं माँगता, परन्तु यह कि जो चाहे अपने पालनहार की ओर मार्ग बना ले।

---

[१] अर्थात रात्रि का अंधेरा वस्त्र के समान सब को छुपा लेता है।

[२] अर्तात रसूल। इस में यह संकेत है कि मुहम्मद (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) पूरे मनुष्य विश्व के लिये एक अन्तिम रसूल हैं।

[३] अर्थात कुरआन के प्रचार–प्रसार के लिये भरपूर प्रयास करें।

[४] ताकि एक का पानी और स्वाद दूसरे में न मिले।

[५] अर्थात कुरआन पहुँचाने पर।

५८. तथा आप भरोसा कीजिये उस नित्य जीवी पर जो मरेगा नहीं, और उस की पवित्रता का गान कीजिये उसकी प्रशंसा के साथ, और आप का पालनहार पर्याप्त है अपने भक्तों के पापों से सूचित होने को।

५९. जिस ने उत्पन्न कर दिया आकाशों तथा धरती को और जो कुछ उनके बीच है छः दिनों में, फिर (सिंहासन) पर स्थिर हो गया अति दयावान्, उसकी महिमा किसी ज्ञानी से पूछो।

६०. और जब उन से कहा जाता है कि रहमान (अति दयावान्) को सज्दा करो, तो कहते हैं कि रहमान क्या है? क्या हम सज्दा करने लगें जिस आप आदेश दें? और इस (आमंत्रण) ने उन को और अधिक भड़का दिया।

६१. शुभ है वह जिसने आकाश में राशि चक्र बनाये तथा उस में सूर्य और प्रकाशित चाँद को बनाया।

६२. वही है जिस ने रात्रि तथा दिन को एक दूसरे के पीछे आत–जाते बनाया उस के लिये जो शिक्षा ग्रहण करना चाहे या कृतज्ञ होना चाहे।

६३. और अति दयावान् के भक्त वह है जो धरती पर नम्रता से चलते[१] है और अशिक्षित (अक्खड़) लोग उन से बात करते हैं तो सलाम करके अलग[२] हो जाते हैं।

६४. और जो रात्रि व्यतीत करते हैं अपने पालनहार के लिये सज्दा करते हुये तथा खड़े[३] हो कर।

६५. तथा जो प्रार्थना करते हैं कि हे हमारे पालनहार! फेर दे हम से नरक की यातना को, वास्तव में उस की यातना चिपक जाने वाली है।

६६. वास्तव में वह बुरा आवास और स्थान है।

६७. तथा जो व्यय (ख़र्च) करते समय अपव्यय नहीं करते और न कृपण (कंजूसी) करते हैं और वह इस के बीच संतुलित रहता है।

---

[१] अर्थात घमंड से अकड़ कर नहीं चलते।

[२] अर्थात उन से उलझते नहीं।

[३] अर्थात अल्लाह की इबादत करते हुये।

६८. और जो नहीं पुकारते है अल्लाह के साथ किसी दूसरे[1] पूज्य को और न बध करते हैं, उस प्राण को जिसे अल्लाह ने वर्जित किया है परन्तु उचित कारण से, और न व्यभिचार करते है। और जो ऐसा करेगा वह पाप का सामना करेगा।

६९. दुगनी की जायेगी उस के लिये यातना प्रलय के दिन, तथा सदा उस में अपमानित[2] हो कर रहेगा।

७०. उस के सिवा जिस ने क्षमा याचना कर ली, और ईमान लालया तथा कर्म किया अच्छा कर्म, तो वही है बदल देगा अल्लाह जिन के पापों को पुण्य से। तथा अल्लाह अति क्षमी दयावान् है।

७१. और जिस ने क्षमा याचना कर ली और सदाचार किये तो वास्तव में वही अल्लाह की ओर झुक जाता है।

७२. तथा जो मिथ्या साक्ष्य नहीं देते, और जब व्यर्थ के पास से गुज़रते हैं तो सज्ज्न बन कर गुज़र जाते हैं।

७३. और जब उन्हें शिक्षा दी जाये उनके पालनहार की आयतों द्वारा उन पर नहीं गिरते अन्धे तथा बहरे हो[3] कर।

७४. तथा जो प्रार्थना करते हैं कि हे हमारे पालनहार! हमें हमारी पत्नियों तथा संतानों से आँखों की ठण्डक प्रदान कर और हमें आज्ञाकारियों का अग्रणी बना दे।

७५. यही लोग उच्च भवन अपने धैर्य के बदले में पायेंगे, और स्वागत किये जायेंगे उस में आशीर्वाद तथा सलाम के साथ।

७६. वे उस में सदावासी होंगे, वह अच्छा निवास तथा स्थान है।

---

[1] अब्दुल्लाह बिन मस्ऊद कहते है कि मैं ने नबी सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम से प्रश्न कि कौन सा पाप सब से बड़ा है? फ़रमाया: यह कि तुम अल्लाह का साझी बनाओ जब कि उस ने तुम को पैदा किया है। मैं ने कहा: फिर कौन सा? फ़रमाया: अपनी संतान को इस भय से मार दो कि वह तुम्हारे साथ खायेगी। मैं ने कहा: फिर कौन सा? फ़रमाया: अपने पड़ोसी की पत्नी से व्यभिचार करना। यह आयत इसी पर उतरी। (देखिये बुख़ारी)

[2] इब्ने अब्बास ने कहा: जब यह आयत उतरी तो मक्का वासियों ने कहा: हम ने अल्लाह का साझी बनाया है और अवैध जान भी मारी है तथा व्यभिचार भी किया है। तो अल्लाह ने यह आयत उतारी। (सहीह बुख़ारी ४७६५)

[3] अर्थात आयतों में सोच–विचार करते हैं।

७७. (हे नबी!) आप कह दें कि यदि तुम्हारा उसे पुकारना न[1] हो तो मेरा पालनहार तुम्हारी क्या परवाह करेगा? तुम ने तो झुठला दिया है, तो शीघ्र ही (उसका दण्ड) चिपक जाने वाला होगा।

[1] अर्थात उस से प्रार्थना तथा उस की इबादत न करो।

# सूरह शुअरा – २६

## सूरह शुअरा के संक्षिप्त विषय

**यह सूरह मक्की है, इस में २२७ आयतें है**

- इस में मक्का के मुर्ति पूजकों के आरोप का खण्ड किया गया है जो आप सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम को शायर (कवि) कहते थे। और कवि ओ नबी के बीच अन्तर बताया गया है।
- इस में धर्म प्रचार के लिये नबी सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम चिन्ता और विरोधियों के आप के साथ उपहास की चर्चा है।
- इस में मूसा अलैहिस्सलाम तथा इब्राहीम अलैहिस्सलाम के एकेश्वरवाद के उपदेश को प्रस्तुत किया गया है जो उन्होंने अपनी जाति को दिया था।
- इस में कई नबियों के धर्म प्रचार और उन के विरोधियों के दुष्परिणाम को बताया गया है।
- अनेक युग में नबियों के आने और उन के उपदेश में समानता का भी वर्णन है।
- कुरआन तथा नबी सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम से संबंधित संदेहों का निवारण किया गया है।

*****

**अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।**

१. ता, सीन, मीम।

२. यह प्रकाशमय पुस्तक की आयतें हैं।

३. संभवत: आप अपना प्राण[१] खो देने वाले हैं कि वे ईमान लाने वाले नहीं हैं?

४. यदि हम चाहें तो उतार दें उन पर आकाश से ऐसी निशानी कि उन की गर्दनें उस के आगे झुकी कि झुकी रह जायें।[२]

५. और नहीं आती है उन के पालनहार अति दयावान् की ओर से कोई नई शिक्षा परन्तु वे उस से मुख फेरने वाले बन जाते हैं।

६. तो उन्हों ने झुठला दिया, अब उनके पास शीघ्र ही उस की सूचनायें आ जायेंगी जिस का उपहास वे कर रहे थे।

७. और क्या उन्हों ने धरती की ओर नहीं देखा कि हम ने उस में उगाई हैं बहुत सी प्रत्येक प्रकार की अच्छी वनस्पतियाँ?

८. निश्चय ही इस में बड़ी निशानी (लक्षण)[३] है। फिर उन में अधिकतर ईमान लाने वाले नहीं है।

९. तथा वास्तव में आप का पालनहार ही प्रभुत्वशाली अति दयावान् है।

१०. (उन्हें उस समय की कथा सुनाओ) जब पुकारा आप के पालनहार ने मूसा को, कि जाओ अत्याचारी जाति[४] के पास।

११. फ़िरऔन की जाति के पास, क्या वे डरते नहीं?

१२. उस ने कहा: मेरे पालनहार वास्तव में मुझे भय है कि वह मुझे झुठला देंगे।

१३. और संकुचित हो रहा है मेरा सीना, और नहीं चल रही है मेरी जुबान, अत: वह्यी भेज दे हारून की ओर (भी)।

१४. और उन का मुझ परएक अपराध भी है। अत: मैं डरता हूँ कि वह मुझे मार डालेंगे।

---

[१] अर्थात उन के ईमान न लाने के शोक में।

[२] परन्तु ऐसा नहीं किया, क्यों कि दबाव का ईमान स्वीकार्य तथा मान्य नहीं होता।

[३] अर्थात अल्लाह के सामर्थ्य की।

[४] यह उस समय की बात है जब मूसा (अलैहिस्सलाम) दस वर्ष मदयन में रह कर मिस्र वापस आ रहे थे।

१५. अल्लाह ने कहा: कदापि ऐसा नहीं होगा। तुम दोनों हमारी निशानियाँ ले कर जाओ, हम तुम्हारे साथ सुनने[1] वाले हैं।

१६. तो तुम दोनों जाओ, और कहो कि हम विश्व के पालनहार के भेजे हुये (रसूल) हैं।

१७. कि तू हमारे साथ बनी इस्राईल को जाने दे।

१८. (फ़िरऔन ने) कहा: क्या हम ने तेरा पालन नहीं किया है अपने यहाँ बाल्यवस्था में, और तू रहा है हम में अपनी आयु के कई वर्ष?

१९. और तू कर गया वह कार्य[2] जो किया, और तू कृतघ्नों में से है।

२०. (मूसा ने) कहा: मैं ने ऐसा उस समय कर दिया, जब कि मैं अनजान था।

२१. फिर मैं तुम से भाग गया जब तुम से भय हुआ। फिर प्रदान कर दिया मुझे मेरे पालनहार ने तत्वदर्शिता और मुझे बना दिया रसूलों में से।

२२. और यह कोई उपकार है जो तू मुझे जता रहा है कि तू ने दास बना लिया है इस्राईल के पुत्रों को।

२३. फ़िरऔन ने कहा: विश्व का पालनहार क्या है?

२४. (मूसा ने) कहा: आकाशों तथा धरती और उसका पालनहार जो कुछ दोनों के बीच है, यदि तुम विश्वास रखने वाले हो।

२५. उस ने उन से कहा जो उस के आस पास थे: क्या तुम सुन नहीं रहे हो?

२६. (मूसा ने) कहा: तुम्हारा पालनहार तथा तुम्हारे पूर्वजों का पालनहार है।

२७. (फ़िरऔन ने) कहा: वास्तव में तुम्हारा रसूल जो तुम्हारी ओर भेजा गया है पागल है।

२८. (मूसा ने) कहा: वह, पूर्व तथा पश्चिम, तथा दोनों के मध्य जो कुछ है सब का पालनहार है।

२९. (फ़िरऔन ने) कहा। यदि तू ने कोई पूज्य बना लिया मेरे अतिरिक्त तो तुझे बंदियों में कर दूँगा।

३०. (मूसा ने) कहा: क्या यद्यपि मैं ला दूँ तेरे पास एक खुली चीज़?

---

[1] अर्थात तुम दोनों की सहायता करते रहेंगे।

[2] यह उस हत्या काण्ड की ओर संकेत है जो मूसा (अलैहिस्सलाम) से नबी होने से पहले हो गया था।

३१. उसने कहा: तू उसे ला दे यदि सच्चा है।
३२. फिर उस ने अपनी लाठी को फेंक दिया, तो अकस्मात् वह एक प्रत्यक्ष अजगर बन गयी।
३३. तथा अपना हाथ निकाला तो अकस्मात् वह उज्जवल था देखने वालों के लिये।
३४. उस ने अपने प्रमुखों से कहा जो उस के पास थे: वास्तव में यह तो बड़ा दक्ष जादूगर है।
३५. वह चाहता है कि तुम्हें तुम्हारी दरती से निकाल[1] दे अपने जादू के बल से, तो अब तुम क्या आदेश देते हो?
३६. सब ने कहा: अवसर (समय) दो मूसा और उसके भाई (के विषय) को, और भेज दो नगरों में एकत्र करने वालों को।
३७. वह तुम्हारे पास प्रत्येक बड़े दक्ष जादूगर को लाये।
३८. तो एकत्र कर लिये गये जादूगर एक निश्चित दिन के समय के लिये।
३९. तथा लोगों से कहा गया कि क्या तुम एकत्र होने वाले[2] हो?
४०. ताकि हम पीछे चलें जादूगरों के यदि वही प्रभुत्वशाली (विजयी) हो जायें।
४१. और जब जादूगार आये, तो फ़िरऔन से कहा: क्या हमें कुछ पुरस्कार मिलेगा यदि हम ही प्रभुत्वशाली होंगे?
४२. उसने कहा: हाँ, और तुम उस समय (मेरे) समीपवर्तियों में हो जाओगे।
४३. मूसा ने उन से कहा: फेंको जो कुछ तुम फेंकने वाले हो।
४४. तो उन्हों ने फेंक दी अपनी रस्सियाँ तथा अपनी लाठियाँ, तथा कहा: फ़िरऔन के प्रभुत्व की शपथ! हम ही अवश्य प्रभुत्वशाली (विजयी) होगें।
४५. अब मूसा ने फेंक दी अपनी लाठी, तो तत्क्षण वह निगलने लगी जो झूठ वह बना रहे थे।
४६. तो गिर गये सभी जादूगर[3] सज्दा करते हुये।
४७. और सब ने कह दिया: हम विश्व के पालनहार पर ईमान लाये।

---

[1] अर्थात यह उग्रवाद कर के हमारे देश पर अधिकार कर ले।

[2] अर्थात लोगों को प्रेरणा दी जा रही है कि इस प्रतियोगिता में अवश्य उपस्थित हों।

[3] क्यों कि उन्हें विश्वास हो गया कि मूसा (अलैहिस्सलाम) जादूगर नहीं, बल्कि वह सत्य के उपदेशक हैं।

४८. मूसा तथा हारून के पालनहार पर।
४९. (फ़िरऔन ने) कहार: तुम उस का विश्वास कर बैठे इस से पहले कि मैं तुम्हें आमा दूँ? वास्तव में वह तुम्हारा बड़ा (गुरू) है जिस ने तुम्हें जादू सिखाया है, तो तुम्हें शीघ्र ज्ञान हो जायेगा, मैं अवश्य तुम्हारे हाथों तथा पैरों को विपरीत दिशा[1] से काट दूँगा तथा तुम सभी को फाँसी दे दूँगा।
५०. सब ने कहा: कोई चिन्ता नहीं, हम तो अपने पालनहार ही की ओर फिर कर जाने वाले हैं।
५१. हम आशा रखते हैं कि क्षमा कर देगा हमारे लिये हमारा पालन–हार हमारे पापों को क्यों कि हम सब से पहले ईमान लाने वाले हैं।
५२. और हम ने मूसा की ओर वह्यी की, कि रातों–रात निकल जा मेरे भक्तों को ले कर, तुम सब का पीछा किया जायेगा।
५३. तो फ़िरऔन ने भेज दिया नगरों में (सेना) एकत्र करने[2] वालों को।
५४. और (इस पर भी) वह हमें अति क्रोधित कर रहे हैं।
५५. और वास्तव में हम एक गिरोह हैं सावधान रहने वाले।
५६. और वास्तव में हम एक गिरोह हैं सावधान रहने वाले।
५६. अन्ततः हमे ने निकाल दिया उन को बाग़ों तथा स्रोतों से।
५८. तथा कोषों और उत्तम निवासस्थानों से।
५९. इसी प्रकार हुआ, और हम ने उन का उत्तराधिकारी बना दिया इस्राईल की संतान को।
६०. तो उन्हों ने उनका पीछा किया प्रातः होते ही।
६१. और जब दोनों गिरोहों ने एक दूसरे को देख लिया तो मूसा के साथियों ने कहा: हम नो निश्चय ही पकड़ लिये[3] गये।
६२. (मूसा ने) कहा: पदापि नहीं, निश्चय मेरे साथ मेरा पालनहार है।

---

[1] अर्थात दायाँ हाथ औा बायाँ पैर या बायाँ हाथ और दायाँ पैर।

[2] जब मूसा (अलैहिस्सलाम) अल्लाह के आदेशानुसार अपने साथ्यिों को ले कर निकल गये तो फ़िरऔन न उन का पीछा करने के लिये नगरों मे हरकारे भेजे।

[3] क्यों कि अब सामने सागर और पीछे फ़िरऔन की सेना थी।

६३. तो हम ने मूसा को वह्यी की, कि मार अपनी लाठी से सागर को,अकस्मात् सागर फट गया, तथा प्रत्येक भाग भारी पर्वत के समान[1] हो गया।
६४. तथा हमने समीप कर दिया उस स्थान के दूसरे गिरोह को।
६५. और मुक्ति प्रदान कर दी मूसा और उसके सब साथियों को।
६६. फिर हमने डुबो दिया दूसरों को।
६७. वास्तव में इस में बड़ी शिक्षा है, और उन में से अधिकतर लोग ईमान वाले नहीं थे।
६८. तथा वास्तव में आप का पालनहार निश्चय अत्यंत प्रभुत्वशाली दयावान् है।
६९. तथा आप उन्हें सुना दें इब्राहीम का समाचार (भी)।
७०. जब उस ने कहा: अपने बाप तथा अपनी जाति से कि तुम क्या पूज रहे हो?
७१. उन्हों ने कहा: हम मुर्तियों की पूजा कर रहे हैं और उन्ही की सेवा में लगे रहते हैं।
७२. उसने काह: क्या वे तुम्हारी सुनती है जब पुकारते हो?
७३. या तुम्हें लाभ पहुँचाती या हानि पहुँचाती है?
७४. उन्हों ने कहा: बल्कि हम ने अपने पूर्वजों को इसी प्रकार करते हुये पाया है।
७५. उस ने कहा: क्या तुम ने कभी (आँख खोल कर) उसे देखा जिसे तुम पूज रहे हो।
७६. तुम तथा तुम्हारे पहले पूर्वज?
७७. क्यों कि यह सब मेरे शत्रु हैं पूरे विश्व के पालनहार के सिवा।
७८. जिस ने मुझे पैदा किया, फिर वही मुझे मार्ग दर्शा रहा है।
७९. और जो मुझे खिलाता और पिलाता है।
८०. और जब रोगी होता हूँ तो वही मुझे स्वस्थ करता है।
८१. तथा वही मुझे मारेगा फिर[2] मुझे जीवित करेगा।
८२. तथा मैं आशा रखता हूँ कि क्षम कर देगा मेरे लिये मेरे पाप प्रतिकार (प्रलय) के दिन।

[1] अर्थात बीच से मार्ग बन गया और दोनों और पानी पर्वत के समान खड़ा हो गया।
[2] अर्थात प्रलय के दिन अपने कर्मों का फल भोगने के लिये।

८३. हे मेरे पालनहार! प्रदान कर दे मुझे तत्वदर्शिता और मुझे सम्मिलित कर सदाचारियों में।
८४. और मुझे सच्ची ख्याति प्रदान कर आगामी लोगों में।
८५. और बना दे मुझ को सुख के स्वर्ग का उत्तराधिकारी।
८६. तथा मेरे बाप को क्षमा कर दें[१] वास्तव में वह कुपथों में है।
८७. तथा मुझे निरादर न कर जिस दिन सब जीवित किये[२] जायेंगे।
८८. जिस दिन लाभ नहीं देगा कोई धन और न संतान।
८९. परन्तु जो अल्लाह के पास स्वच्छ दिल ले कर आयेगा।
९०. और समीप कर दी जायेगी स्वर्ग आज्ञाकारियों के लिये।
९१. तथा खोल दी जायेगी नरक कुपथों के लिये।
९२. तथा कहा जायेगा: कहाँ हैं वह जिन्हें तुम पूज रहे थे?
९३. अल्लाह के सिवा, क्या वह तुम्हारी सहायता करेंगे अथवा स्वयं अपनी सहायता कर सकते है?
९४. फिर उस में औंधे झोंक दिये जायेगे वह और सभी कुपथ।
९५. और इब्लीस की सेना सभी।
९६. और वह उस में आपस में झगड़ते हुये कहेंगे:
९७. अल्लाह की कसम! वास्तव में हम खुले कुपथ में थे।
९८. जब हम तुम्हें बराबर समझ रहे ते विश्व के पालनहार के।
९९. और हेमं कुपथ नहीं किया परन्तु अपराधियों ने।
१००. तो हमारा कोई अभिस्तावक (सिफ़ारशी) नहीं रह गया।
१०१. तथा न कोई प्रेमी मित्र।
१०२. तो यदि हमें पुन: संसार में जाना होता[३] तो हम ईमान वालों में हो जाते।

---

[१] (देखिये : सूरह तौबा : आयत: ११४)

[२] हदीस में वर्णित है कि प्रलय के दिन इब्राहीम अलैहिस्सलाम अपने बाप से मिलेंगे। और कहेंगे: हे मेरे पालनहार! तू ने मुझे वचन दिया था कि मुझे पुन: जीवित होने के दिन अपमानित नहीं करेगा। तो अल्लाह कहेगा मैं ने स्वर्ग को काफ़िरों के लिये अवध कर दिया है। (सहीह बुख़ारी ४७६९)

[३] इस आयत में संकेत है कि संसार में एक ही जीवन कर्म के लिये मिलता है। और दूसरा जीवन प्रलोक में कर्मो के फल के लिये मिलेगा।

१०३. नि:संदेह इस में बड़ी निशानी है। और उन में से अधिकतर ईमान लाने वाले नहीं है।
१०४. और वास्तव में आप का पालनहार ही अति प्रभुत्वशाली[१] दयावान् है।
१०५. नूह की जाति ने भी रसूलों को झुठलाया।
१०६. जब उन से उन के भाई नूह ने कहा: क्या तुम (अल्लाह से) डरते नहीं हो?
१०७. वास्तव में मैं तुम्हारे लिये एक[२] रसूल हूँ।
१०८. अत: अल्लाह से डरो तथा मेरी बात मानो।
१०९. मैं नहीं माँगता इस पर तुम से कोई पारिश्रमिक (बदला) मेरा बदला तो बस सर्वलोक के पालनहार पर है।
११०. अत: तुम अल्लाह से डरो और मेरी आज्ञा का पालन करो।
१११. उन्हों ने कहा: क्या हम तुझे मान लें, जब कि तेरा अनुसरण पतित (नीच) लोग[३] कर रहे हैं।
११२. (नूह ने) कहा: मुझे क्या ज्ञान कि वे क्या कर्म करते रहे हैं?
११३. उन का हिसाब तो बस मेरे पालनहार के ऊपर है यदि तुम समझो।
११४. और मैं धुतकारने वाला[४] नहीं हूँ ईमान वालों को।
११५. मैं तो बस खुला सावधान करने वाला हूँ।
११६. उन्हों ने कहा: यदि रुका नहीं, हे नूह! तो तू अवश्य पथराव कर के मारे हुये में होगा।
११७. उस ने कहा: मेरे पालनहार! मेरी जाति ने मुझे झुठला दिया।
११८. अत: तू निर्णय कर दे मेरे और उनके बीच, और मुक्त कर दे मुझ को तथा जो मेरे साथ हैं ईमान वालों कर्मे से।
११९. तो हम ने उसे मुक्त कर दिया तथा जो उसके साथ भरी नाव में थे।
१२०. फिर हम ने डुबो दिया उस के पश्चात् शेष लोगों को।

---

[१] परन्तु लोग स्वयं अत्याचार कर के नरक के भागी बन रहे हैं।
[२] अल्लाह का संदेश बिना कमी और अधिकता के तुम्हें पहुँचा रहा हूँ।
[३] अर्थात धनी नहीं, निर्धन लोग कर रहे हैं।
[४] अर्थात मैं हीन वर्ग के लोगों को जो र्समान लाये हैं अपने से दूर नही कर सकता जैसा कि तुम चाहते हो।

१२१. वास्तव में इस में एक बड़ी निशानी (शिक्षा) है, तथा उन में से अधिकतर ईमान लाने वाले नहीं।

१२२. और निश्चय आप का पालनहार ही अति प्रभुत्वशाली दयावान् है।

१२३. झुठला दिया आद (जाति) ने (भी) रसूलों को।

१२४. जब कहा उन से उनके भाई हूद[१] ने: क्या तुम डरते नहीं हो?

१२५. वस्तुत: मैं तुम्हारे लिये एक न्यासिक (अमानतदार) रसूल हूँ।

१२६. अत: अल्लाह से डरो और मेरा अनुपालन करो।

१२७. और मैं तुम से कोई पारिश्रमिक (बदला) नहीं माँगता, मेरा बदला तो बस सर्वलोक के पालनहार पर है।

१२८. क्यों तुम बना लेते हो हर ऊँचे स्थान पर एक यादगार भवन व्यर्थ में।

१२९. तथा बनाते हो बड़े–बड़े भवन जैसे कि तुम सदा रहोगे।

१३०. और जब किसी को पकड़ते हो तो पकड़ते हो महा अत्याचारी बन कर।

१३१. तो अल्लाह से डरो और मेरी आज्ञा का पालन करो।

१३२. तथा उस से भय रखो जिस ने तुम्हारी सहायता की है उस से जो तुम जानते हो।

१३३. उस ने सहायता की है तुम्हारी चौपायों तथा संतान से।

१३४. तथा बागों (उद्यानों) तथा जल स्रोतों से।

१३५. मैं तुम पर डरत हूँ भीषण दिन की यातना से।

१३६. उन्हों ने कहा: नसीहत करो या न करो, हम पर सब समान है।

१३७. यह बात तो बस प्राचीन लोगों की नीति[२] है।

१३८. और हम उन में से नहीं है जिन को यातना दी जायेगी।

१३९. अन्तत: उन्हों ने हमें झुठला दिया तो हम ने उन्हें ध्वस्त कर दिया। निश्चय इस में एक बड़ी निशानी (शिक्षा) है। और लोगों में अधिकतर ईमान लाने वाले नहीं है।

१४०. और वास्तव में आप का पालनहार ही अत्यंत प्रभुत्वशाली दयावान् है।

---

[१] आद जाति के नबी हूद (अलैहिस्सलाम) को उन का भाई कहा गया है क्यों कि वह भी उन्हीं के समुदाय में से थे।

[२] अर्तात प्राचीन युग से होती चली आ रही है।

१४१. झुठला दिया समूद ने भी[1] रसूलों को।

१४२. जब कहा, उन से उनके भाई सालेह ने: क्या तुम डरते नहीं हो?

१४३. वास्तव में, मैं तुम्हारा विश्वासनीय रसूल हूँ।

१४४. तो तुम अल्लाह से डरो और मेरा कहा मानो।

१४५. तथा मैं नहीं माँगता इस पर तुम से कोई परिश्रमिक, मेरा पारिश्रमिक तो बस सर्वलोक के पालनहार पर है।

१४६. क्या तुम छोड़ दिया जाओगे उस मे जो यहाँ है निशिचन्त रह कर?

१४७. बाग़ों तथा स्रोतों में।

१४८. तथा खेतों और खजूरों में जिन के गुच्छे रस भरे हैं।

१४९. तथा तुम पर्वतों को तराश करघर बनाते हो गर्व करते हुये।

१५०. अत: अल्लाह से डरो तथा मेरा अनुपालन करो।

१५१. और पालन न करो उल्लंघनकारियों के आदेश का।

१५२. जो उपद्रव करते है धरती में और सुधार नहीं करते।

१५३. उन्हों ने कहा: वास्तव में तू उन में से है जिन पर जादू कर दिया गया है।

१५४. तू तो बस हमारे समान एक मानव है। तो कोई चमत्कार ला दे, यदि तू सच्चा है।

१५५. कहा: यह ऊँटनी है[2] इस के लिये पानी पीने का एक दिन है और तुम्हारे लिये पानी लेने का निश्चित दिन है।

१५६. तथा उसे हाथ न लगाना बुराई से अन्यथा तुम्हें पकड़ लेगी एक भीषण दिन की यातना।

१५७. तो उन्हों ने बध कर दिया उसे, अन्तत: पछताने वाले हो गये।

१५८. और पकड़ लिया उन्हें यातना ने। वस्तुत: इस में बड़ी निशानी है, और नहीं थे उन में से अधिकतर ईमान लाने वाले।

१५९. और निश्चय आप का पालनहार ही अत्यंत प्रभुत्वशाली दयावान् है।

[1] यहाँ यह बात याद रखने की है कि एक रसूल का इन्कार सभी रसूलों का इन्कार है क्यों कि सब का उपदेश एक ही था।

[2] अर्थात यह ऊँटनी चमत्कार है जो उन की माँग पर पत्थर से निकली थी।

१६०. झुठला दिया लूत की जाति ने (भी) रसूलों को।

१६१. जब कहा उन से उन के भाई लूत ने: क्या तुम डरते नहीं हो?

१६२. वास्तव में, मैं तुम्हारे लिये एक अमानतदार रसूल हूँ।

१६३. अत: अल्लाह से डरो तथा मेरा अनुपालन करो।

१६४. और मैं तुम से प्रश्न नहीं करता इस पर किसी पारिश्रमिक (बदले) का। मेरा बदला तो बस सर्वलोक के पालनहार पर है।

१६५. क्या तुम जाते[१] हो पुरुषों के पास संसार वासियों में से?

१६६. तथा छोड़ देते हो जिसे पैदा किया है तुम्हारे पालनहार ने अर्थात अपनी पत्नियों को, बल्कि तुम एक जाति हो सीमा का उल्लंघन करने वाली।

१६७. उन्हों ने कहा: यदि तू नहीं रुका, हे लूत! तो अवश्य तेरा बहिष्कार कर दिया जायेगा।

१६८. उस ने कहा: वास्तव में मैं तुम्हारे कर्तूत से बहुत अप्रसन्न हूँ।

१६९. मेरे पालनहार! मुझे बचा ले तता मेरे परिवार को उस से जो वह कर रहे हैं।

१७०. तो हम ने उसे बचा लिया तता उस के सभी परिवार को।

१७१. परन्तु एक बुढ़िया[२] को जो पीछे रह जाने वालों में थी।

१७२. फिर हम ने विनाश कर दिया दूसरों का।

१७३. और वर्षा की उन पर एक घोर[३] वर्षा। तो बुरी हो गर्स डराये हुये लोगों की वर्षा।

१७४. वास्तव में इस में एक बड़ी निशानी (शिक्षा) है। और उन में अधिकतर ईमान लाने वाले नहीं थे।

१७५. और निश्चय आप का पालनहार ही अत्यंत प्रभुत्वशाली दयावान् है।

१७६. झुठला दिया ऐय्का[४] वालों ने रसूलों को।

---

[१] इस कुकर्म का आरंभ संसार में लूत (अलैहिस्सलाम) की जाति से हुआ। और अब यह कुकर्म पूरे विश्व में विशेष रूप से सूयरोपीय सभ्य देशों में व्यापक है। और समलैंगिक विवाह को यूरोप के बहुत से देशों में वैध मान लिया गया है। जिस के कारण कभी भी उन पर अल्लाह की यातना आ सकती है।

[२] इस से अभिप्रेत लूत (अलैहिस्सलाम) की काफ़िर पत्नी है।

[३] अर्तात पत्थरों की वर्षा। (देखिये: सूरह हूद, आयत : ८२ – ८३)

[४] ऐय्का का अर्थ झाड़ी है। यह मद्‌य का क्षेत्र है जिस में शुऐब (अलैहिस्सलाम) को भाजा गया था।

१७७. जब कहा, उन से शुऐब ने: क्या तुम डरते नहीं हो?

१७८. मैं तुम्हारे लिये एक विश्वसनीय रसूल हूँ।

१७९. अत: अल्लाह से डरो तथा मेरी आज्ञा का पालन करो।

१८०. और मैं नहीं माँगता तुम से इस पर कोई पारिश्रमिक, मेरा पारिश्रमिक तो बस समस्त विश्व के पालनहार पर है।

१८१. तुम नाप–तौल पूरा करो, और न बनो कम देने वालों में।

१८२. और तौलो सीधे तराजू से।

१८३. और मत कम दो लोगों को उन की चीज़ें और मत फिरो धरती में उपद्रव फैलाते।

१८४. और डरो उस से जिस ने पैदा किया है तुम्हें तथा अगले लोगों को।

१८५. उन्हों ने कहा: वास्तव में तू उन में से है जिन पर जादू कर दिया गया है।

१८६. और तू तो बस एक पुरुष[१] है हमारे समान। और हम तो तुझे झूठों में समझते हैं।

१८७. तो हम पर गिरा दे कोई खण्ड आकाश का यदि तू सच्चा है।

१८८. उस ने कहा: मेरा पालनहार भली प्रकार जानता है जो कुछ तुम कर रहे हो।

१८९. तो उन्हों ने उसे झुठला दिया। अन्तत: पकड़ लिया उन्हें छाया के[२] दिन की यातना ने। वस्तुत: वह एक भीषण दिन की यातना थी।

१९०. निश्चय इस में एक बड़ी निशानी (शिक्षा) है। और नहीं थे उन में अधिकतर ईमान लाने वाले।

---

[१] यहाँ यह बात विचारणीय है कि सभी विगत जातियों ने अपने रसूलों को उन के मानव होने के कारण नकार दिया। और जिस ने स्वीकार भी किया तो उस ने कुछ युग व्यतीत होने के पश्चात अति कर के अपने रसूों को प्रभु अथवा प्रभु का अंश बनाकर उन्हीं को पूज्य बना लिया। तथा एकेश्वरवाद को कड़ा आघात पहुँचा कर मिश्रणवाद का द्वार खोल लिया और कुपथ हो गये। वर्तमान युग में भी इसी का प्रचलन है और इस का आधार अपने पूवतों की रीतियों को बनाया जाता है। इस्लाम इस कुपथ का निवारण कर के एकेश्वरवाद की स्थापना के लिये आया है और वास्तव में यही सत्धर्म है।

हदसी में है कि नबी सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम ने फ़रमाया: मुझे वैसे न बढ़ा चढ़ाना जैसे ईसाईयों ने मर्यम के पुत्र (ईसा) को बढ़ा चढ़ा दिया। वास्तव में मैं उस का दास हूँ अत: मुझे अल्लाह का दास और उस का रसूल कहो। (देखिये : सहीह बुख़ारी ३४४५)

[२] अर्थातत उनकी यातना के दिन उन पर बादल छा गया। फिर आग बरसने लगी और धरती कंपित हो गई। फिर एक कड़ी ध्वनी ने उन की जाने ले ली। (इब्ने कसीर)

१९१. और वास्तवम में आप का पालनहार ही अत्यंत प्रभुत्वशाली दयावान् है।
१९२. तथा नि:संदेह यत (कुरआन) पूरे विश्व के पालनहार का उतारा हुआ है।
१९३. इस ले कर रूहुल अमीन[१] उतरा।
१९४. आप के दिल पर ताति आप हो जायें सावधान करने वालों में।
१९५. खुली अर्बी भाषा में।
१९६. तथा इस की चर्चा[२] अगले रसूलों की पुस्तको में (भी) है।
१९७. क्या और उन के लिये यह निशानी नहीं है कि इस्राईलियों के विद्वान[३] इसे जानते है।
१९८. और यदि हम इस उतार देते किी अजमी[४] पर।
१९९. और वह इसे उन के समक्ष पढ़ता तो वह उस पर ईमान लाने वाले न होते[५]।
२००. इस प्रकार हम ने घुसा दिया है इस (कुरआन के इन्कार) को पापियों के दिलों में।
२०१. वह नहीं ईमान लायेंगे उस पर जब तक देख न लेंगे दु:ख दायी यातना।
२०२. फिर उ न पर सहसा आ जायेगी और वह समझ भी नहीं पायेंगे।
२०३. तो कहेंगे: क्या हमें अवसर दिया जायेगा?
२०४. तो क्या वह हमारी यातना की जल्दी मचा रहे हैं?
२०५. (हे नबी!) तो क्या आप ने विचार किया कि यदि हम लाभ पहुँचाये इन्हें वर्षों।
२०६. फिर आ जाये उन पर जिस की उन्हें धमकी दी जा रही थी।

---

[१] रूहुल अमीन से अभिप्राय आदरणीय फ़रिश्ता जिब्रील (अलैहिस्सलाम) है। जो मुहम्मद (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) पर अल्लाह की ओर से वह्यी लेकर उतरते थे जिस के कारण आप रसूलों की और उन की जातियों की दशा से अवगत हुये। अत: यह आप के सत्य रसूल होने का प्रत्यक्ष प्रमाण है।

[२] अर्थात सभी आकाशीय ग्रन्थों में अन्तिम नबी मुहम्मद सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम के आगमन तथा आप पर पुस्तक कुरआन के अवतरित होने की भविष्यवाणी की गई है। और सब नबियों ने इस की शुभसूचना दी है।

[३] बनी इस्राईल के विद्वान अब्दुलाह बिन सलाम आदि जो नबी सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम और कुरआन पर ईमान लाये वह इस के सत्य होने का खुला प्रमाण है।

[४] अर्थात ऐसे व्यक्ति पर जो अरब देश और जाति के अतिरिक्त किसी अन्य जाति को हो।

[५] अर्थात अर्बी भाषा में न होता तो कहते कि यह हमारी समझ में नहीं आता। (देखिये : सूरह हा,मीम,सज्दा : ४४)

२०७. तो क्या काम आयेगा उनके जो उन्हें लाभ पहुँचाया जाता रहा?

२०८. और हम ने किसी बस्ती का विनाश नहीं किया परन्तु उस के लिये सावधान करने वाले थे।

२०९. शिक्षा देने के लिये, और हम अत्याचारी नहीं हैं।

२१०. तथा नहीं उतरे हैं। (इस कुरआनन) को ले कर शैतान।

२११. और न योग्य है उन के लिये और न वह इस की शक्ति रखते हैं।

२१२. वास्तव में वह तो (इस के) सुनने से भी दूर[1] कर दिये गये हैं।

२१३. अत: औप न पुकारें अल्लाह के साथ किसी अन्य पूज्य को अन्यथा आप दण्डितों में हो जायेंगे।

२१४. और आप सावधान कर दें अपने समीपवर्ती[2] सम्बन्धियों को।

२१५. और झुका दें अपना बाहु[3] उसके लिये जो आप का अनुयायी हो ईमान वालों में से।

२१६. और यदि वह आप की अवज्ञा करें तो आप कह दें कि मैं निर्दोष हूँ उस से जो तुम कर रहे हो।

२१७. तथा आप भरोसा करें अत्यंत प्रभुत्वशाली दयावान् पर।

२१८. जो देखता है आप को जिस समय (नमाज़ में) खड़े होते हैं।

२१९. और आप के फिरने को सजदा करने[4] वालों में।

२२०. नि:संदेह वही सब कुछ सुनने–जानने वाला है।

२२१. क्या मैं तुम सब को बताऊँ कि किस पर शैतान उतरते हैं?

२२२. वे उतरते हैं प्रत्येक झूठे पापी[1] पर।

---

[1] अर्थात इस के अवतरित होने के समय शैतान आकाश की ओर जाते हैं तो उल्का उन्हें भस्म कर देते हैं।

[2] आदरणीय इब्ने अब्बास (रज़ियल्लाहु अन्हुमा) कहते हैं कि जब यह आयत उतरी तो आप सफ़ा पर्वत पर चढ़े। और कुरैश के परिवारों को पुकारा। और जब सब एकत्र हो गये, और जो स्वयं नहीं आ सका तो उस ने किसी प्रतिनीधि को भेज दिया। और अबू लहब तथा कुरैश आ गये तो आप ने फ़रमाया: यदि मैं तुम से कहूँ कि उस वादी में एक सेना है जो तुम पर आक्रमण करने वाली है, तो क्या तुम मुझे सचा मानोंगे? सब ने कहा: हाँ। हम ने आप को सदा ही सच्चा पाया है। आप ने कहा: मैं तुम्हें आगामी कड़ी यातना से सावधान कर रहा हूँ। इस पर अबू लहब ने कहा: तेरे पूरे दिन नाश हो! क्या हमें इसी के लिये एकत्र किया है? और इसी पर सूरह लहब उतरी। (सहीह बुख़ारी ४७७०)

[3] अर्थात उस के साथ विनम्रता का व्यवहार करें।

[4] अर्थात प्रत्येक समय अकेले हों या लोगों के बीच हो।

२२३. वह पहुँचा देते हैं सुनी–सुनाई बातों को और उन में अधिकतर झूठे हैं।

२२४. और कवियों का अनुसरण बहके हुये लोग करते हैं।

२२५. क्या आप नहीं देखते कि वह प्रत्येक वादी में फिरते[२] हैं।

२२६. और ऐसी बात कहते हैं जो करते नहीं।

२२७. परन्तु वह (कवि) जो[३] ईमान लाये तथा सदाचार किये और अल्लाह का बहुत स्मरण किया, तथा बदला लिया इस के पश्चात् कि उन के ऊपर अत्याचार किया गया। तथा शीघ्र ही जान लेंगे जिन्होंने अत्याचार किया है कि वह किस दुष्परिणाम की ओर फिरते हैं।

✲✲✲✲✲

[१] हदीस में है कि फ़रिश्ते बादल में उतरते हैं, और आकाश के निर्णय की बात करते हैं, जिसे शैतान चोरी से सुन लेते हैं। और ज्योतिषियों को पहुँचा देते हैं। फिर वह उस में सौ झूठ मिलाते हैं। (सहीह बुख़ारी ३२१०)

[२] अर्थात कल्पना की उड़ान में रहते हैं।

[३] इन से अभिप्रेत हस्सान बिन साबित आदि कवि हैं जो क़ुरैश के कवियों की भर्त्सना किया करते थे। (देखिये : सहीह बुख़ारी ४१२४)



# सूरह नम्ल – २७



## सूरह नम्ल के संक्षिप्त विषय

**यह सूरह मक्की है, इस में ९३ आयतें हैं।**

- इस सूरह में बताया गया है कि कुरआन को अल्लाह की किताब न मानने और शिर्क से न रुकने का सब से बड़ा कारण सत्य को नकारना है। जो मायामोह में मग्न रहते हैं उन पर कुरआन की शिक्षा का कोई प्रभाव नहीं होता और वे नबियों के इतिहास से कोई शिषीा नहीं लेते।
- इस में मूसा (अलैहिस्सलाम) को फ़िरऔन तथा उस की जाति की ओर भेजने और उन के साथ जो दुर्व्यवहार किया गया उस का दुष्परिणाम बताया गया है।
- दावूद तथा सुलैमान (अलैहिस्सलाम) के विशाल राज्य की चर्चा कर के बताया गया है कि वह कैसे अल्लाह के आभारी भक्त बने रहे जिस के कारण (सबा की रानी बिल्क़ीस इस्लाम लायी।
- इस में लूत तथा सालेह (अलैहिस्सलाम) की जाति के उपद्रव का दुष्परिणाम बताया गया है तथा एकेश्वरवाद के प्रमाण प्रस्तुत किये गये हैं।
- यह घोषणा भी की गई है कि कुरआन ने मार्गदर्शन की राह खोल दी है और भविष्य में भी इस के सत्य होने के लक्षण उजागर होते रहेंगे।

*****

**अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।**

१. ता, सीन, मीम। यह कुरआन तथा प्रत्यक्ष पुस्तक की आयतें हैं।

२. मार्गदर्शन तथा शुभसूचना है उन ईमान लाने वालों के लिये।

३. जो नमाज़ की स्थापना करते तथा जकात देते हैं और वही हैं जो अन्तिम दिन (परलोक) पर विश्वास रखते हैं।

४. वास्तव में जो विश्वास नहीं करते परलोक पर हम ने शोभनीय बना दिया है उन के कर्मों को, इस लिये वह बहके जा रहे हैं।

५. यही हैं जिन के लिये बुरी यातना है तथा परलोक में वही सर्वाधिक क्षति ग्रस्त रहने वाले हैं।

६. और (हे नबी!) वास्तव में आप को दिया जा रहा है कुरआन एक तत्वज्ञ सर्वज्ञ की ओर से।

७. (याद करो) जब कहा,[१] मूसा ने अपने परिजनो मैं ने आग देखी है, मैं तुम्हारे पान कोई सूचना लाऊँगा या लाऊँगा आग का कोई अँगार, ताकि तुम तापो।

८. फिर जब आया वहाँ, तो पुकारा गया: शुभ है वह जो अग्नि में है और जो उस के आस–पास है, और पवित्र है अल्लाह सर्वलोक का पालनहार।

९. हे मूसा यह मैं हूँ अल्लाह अति प्रभुत्वशाली तत्वज्ञ।

१०. और पेंक दे अपनी लाठी, फिर जब उसे देखा की रेंग रही है जैसे वह कोई सर्प हो तो पीठ फेर कर भागा और पीछे फिर कर देखा भी नहीं। (हम ने कहा): हे मूसा भय न कर, वास्तव में नहीं भय करते मेरे पास रसूल।

११. उस के सिवा जिस ने अत्याचार किया हो, फिर जिस ने बदल लिया अपना कर्म भलाई से बुराई के पश्चात्, तो निश्चय मैं अति क्षम दयावान् हूँ।

१२. और डाल दे अपना हाथ अपनी जेब में वह निकलेगा उज्जवल हो कर बिना किसी रोग के, नौ निशानियों में से है, फ़िरऔन तथा उस की जाति की ओर (ले जाने के लिये) वास्तव में वे उल्लंघनकारियों में हैं।

---

[१] यह उस समय की बात है जब मूसा (अलैहिस्सलाम) मद्यन से आ रहे थे। रात्री के समय वह मार्ग भूल गये। और शीत से बचाव के लिये आग की अवश्यकता थी।

१३. फिर जब आयीं उन के पास हमारी निशानियाँ आँख खोलने वाली, तो कह दिया कि यह तो कुला जादू है।
१४. तथा उन्होंने नकार दिया उन्हें, अत्याचार तथा अभिमान के कारण, जब कि उन के दिलों ने उन का विश्वास कर लिया, तो देखो कि कैसा रहा उपद्रवियों का परिणाम?
१५. और हम ने प्रदान किया दावूद तथा सुलैमान को ज्ञान[1], और दोनों ने कहा: प्रशंसा है उस अल्लाह के लिये जिस ने हमें प्रधानता दी अपने बहुत से ईमान वाले भक्तों पर।
१६. और उत्तराधिकारी हुआ सुलैमान दावूद का, तथा उस ने कहा: हे लागो! हमें सिखाई गई है पक्षियों की बोली, तथा हमें प्रदान की गई है सब चीज़ से कुछ। वास्तव में यह प्रत्यक्ष अनुग्रह है।
१७. तथा एकत्र कर दी गयीं सुलैमान के लिये उस की सेनायें जिन्नों तथा मानवों और पक्षी की, और वह व्यवस्थित रखे जाते थे।
१८. यहाँ तक कि वे (एक बार) जब पहुँचे च्युंटिों की घायी पर, तो एक च्यूंटी ने कहा: हे च्यूंटियो! पअवेश कर जाओ अपने घरों में ऐसा न हो कि तुम्हें कुचल दे सुलैमान तथा उस की सेनायें, और उन्हें ज्ञान न हो।
१९. तो वह (सुलैमान) मुस्करा कर हँस पड़ा उस की बात पर, और कहा: हे मेरे पालनहार! मुझे क्षमता प्रदान कर कि मैं कृतज्ञ रहूँ तेरे उस पुरस्कार का जो पुरस्कार तू ने मुझ पर तथा मेरे माता-पिता पर किया है। तथा यह कि मैं सदाचार करता रहूँ जिस से तू प्रसन्न रहे और मुझे प्रवेश दे अपनी दया से अपने सदाचारी भक्तों में।
२०. और उस ने निरीक्षण किया पक्षियों का तो कहा: क्या बात है कि मैं नहीं देख रहा हूँ हुदहुद को, या वह अनुपस्थितों में है?
२१. मैं उसे कड़ी यातना दूँगा या उसे बध कर दूँगा, या मेरे पास कोई खुला प्रमाण लाये।

[1] अर्थात विशेष ज्ञान जो नबूवत का ज्ञान है जैसे मूसा अलैहिस्सलाम को प्रदान किया और इसी प्रकार अन्तिम रसूल मुहम्मद सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम को इस कुरआन द्वारा प्रदान किया है।

२२. तो कुछ अधिक समय नहीं बीता कि उस ने (आकार) कहा: मैं ने ऐसी बात का ज्ञान प्राप्त किया है जो आप के ज्ञान में नहीं आयी है, और मैं लाया हूँ आप के पास ''सबा''[१] से एक विश्वासनीय सूचना।

२३. मैं ने एक स्त्री को पाया जो उन पर राज्य कर रही है, और उसे प्रदान किया गया है कुछ न कुछ प्रत्येक वस्तु से तथा उस के पास एक बड़ा भव्य सिंहासन है।

२४. मैं ने उसे तथा उस की जाति को पाया कि सज्दा करते हैं सूर्य को अल्लाह के सिवा, और शोभनीय बना दिया है उन के लिये शैतान ने उन के कर्मों को और उन्हें रोक दिया है सुपथ से, अत: वह सुपथ पर नहीं आते।

२५. (शैतान ने शोभनीय बना दिया है उन के लिये) कि उस अल्लाह को सज्दा न करें जो निकालता है गुप्त वस्तु को[२] आकाशों तथा धरती में, तथा जानता वह सब कुछ जिसे तुम छुपाते हो तथा जिसे व्यक्त करते हो।

२६. अल्लाह जिस के अतिरिक्त कोई वंदनीय नहीं, जो महा सिंहासन का स्वामी है।

२७. (सुलैमान ने) कहा: हम देखेंगे कि तू सत्यवादी है अथवा मिथ्यावादियों में से है।

२८. जाओ यह मेरा पत्र लेकर, और उसे डाल दो उन को ओर, फिर वापिस आ जाओ उन के पास से, फिर देखो कि वह क्या उत्तर देते हैं?

२९. उस ने कहा: हे प्रमुखो! मेरी ओर एक महत्त्वपूर्ण पत्र डाला गया है।

३०. वह सुलैमान की ओर से है, और वह अल्लाह अत्यंत कृपाशील दयावान् के नाम से (आरंभ) है।

३१. कि तुम मुझ पर अभिमान न करो तथा आ जाओ मेरे पास आज्ञाकारी हो कर।

३२. उस ने कहा: हे प्रमुखो! मुझे परामर्श दो मेरे विषय में, मैं कोई निर्णय करने वाली नहीं हूँ जब तक तुम उपस्थित न रहो।

३३. सब ने उत्तर दिया कि हम शक्ति शाली तथा बड़े योद्धा हैं, आप स्वयं देख लें कि आप को क्या आदेश देना है।

३४. उस ने कहा: राजा जब प्रवेश करते हैं किसी बस्ती में तो उसे उज़ाड़ देते है और उस के आदरणीय वासियों को अपमानित बना देते हैं और वे ऐसा ही करेंगे।

---

[१] सबा यमन का एक नगर है।

[२] अर्थात वर्षा तथा पौधों को।

३५. और मैं भेजने वाली हूँ उन की ओर एक उपहार फिर देखती हूँ कि कया लेकर आते हैं दूत?

३६. तो जब वह (दूत) आया सुलैमान के पास, तो कहा: क्या तुम मेरी सहायता धन से करते हो? मुझे अल्लाह ने जो दिया है उस से उत्तम है जो तुम्हें दिया है, बल्कि तुम्ही अपने उपहार से प्रसन्न हो रहे हो।

३७. वापिस हो जाओ उन की ओर, हम लायेंगे उनके पास ऐसी सेनायें जिन का वह सामना नहीं कर सकेंगे, और हम अवश्य उन्हें उस (बस्ती) से निकाल देंगे अपमानित कर के और वह तुच्छ (हीन) हो कर रहेंगे।

३८. सुलैमान ने कहा: हे प्रमुखो! तुम में से कौन लायेगा[१] उस का सिंहासन इस से पहले कि वह आ जायें। आज्ञाकारी हो कर।

३९. कहा एक अतिकाय ने जिन्नों में से: मैं ला दूँगा आप के पास उसे इस से पूर्व कि आप खड़े हों अपने स्थान से, और इस पर मुझे शक्ति है मैं विश्वासनीय हुँ।

४०. कहा उस ने जिस के पास पुस्तक का ज्ञान था: मैं ला दूँगा उसे आप की पलक झपके, और जब देखा उसे अपने पास रखा हुआ, तो कहा: यह मेरा पालनहार का अनुग्रह है, ताकि मेरी परीक्षा ले कि मैं कृतज्ञता दिखाता हूँ या कृतघ्नता। और जो कृतज्ञ होता है वह अपने लाभ के लिये होता है तथाजो कृतघ्न हो तो निश्चय मेरा पालनहार निस्पृह महा् है।

४१. कहा: परिवर्तन कर दो उस के लिये उसके सिंहासन में, हम देखेंगे कि वह उसे पहचान जाती हैं या उन में से हो जाती है जो पहचानते न हों।

४२. तो जब वह आई, तो कहा गया: क्या ऐसा ही तेरा सिंहासन है? उस ने कहा: वह तो मानो वही है। और हम तो जान गये थे इस से पहले ही और आज्ञाकारी हो गये थे।

४३. और रोक रखा था उसे (ईमान से) उन (पूज्यों ने) जिस की वह इबादत (वंदना) कर रही थी अल्लाह के सिवा। निश्चय वह काफ़िरों की जाति में से थी।

---

[१] जब सुलैमान ने उपहार वापिस कर दिया और धमकी दी तो रानी ने स्वयं सुलैमान (अलैहिस्सलाम) की सेवा में उपस्थित होना उचित समझा। और अपने सेवकों के साथ फ़लस्तीन के लिये प्रस्थान किया, उस समय उन्हों ने राज्यसदस्यों से यह बात कही।

४४. उस से कहा गया कि भवन में प्रवेश कर। तो जब उसे देखा तो उसे कोई जलाशय (हौड़) समझी और खोल दी[१] अपनी दोनों पिंडलियाँ, (सुलैमान ने) कहा: यह शीशे से निर्मित भवन है। उस ने कहा: मेरे पालनहार! मैं ने अत्याचार किया अपने प्राण[२] पर और (अब) मैं इस्लाम लाई सुलैमान के साथ अल्लाह सर्वलोक के पालनहार के लिये।

४५. और हम ने भेजा समूद की ओर उनके भाई सालेह को, कि तुम सब इबादत (वंदना) करो अल्लाह की, तो अकस्मात् वे दो गिरोह होकर लड़ने लगे।

४६. उस ने कहा: हे मेरी जाति! क्यों तुम शीघ्र चाहते हो बुराई[३] को भलाई से पहले? क्यों तुम क्षमा नहीं माँगते अल्लाह से, ताकि तुम पर दया की जाये?

४७. उन्हों ने कहा: हम ने अपशकुन लिया है तुम से तथा उन से जो तेरे साथ है। (सालेह ने) कहा: तुम्हारा अपशकुन अल्लाह के पास[४] है, बल्कि तुम लोगों की परीक्षा हो रही है।

४८. और उस नगर में नौ व्यक्तियों का एक गिरोह था जो उपद्रव करते थे धरती में, और सुधार नहीं करते थे।

४९. उन्हों ने कहा: आपस में शपथ लो अल्लाह की कि हम अवश्य रात्री में छापा मार देंगे सालेह तथा उसके परिवार पर, फिर कहेंगे उस (सालेह) के उत्तराधिकारी से, हम उपस्थित नहीं थे उस के परिवार के विनाथ के समय, और निःसंदेह हम सत्यवादी (सच्चे) है।

५०. और उन्हों ने एक षड्यंत्र रचा, और हम ने भी एक उपाय किया, और वे समझ नहीं रहे थे।

५१. तो देखो कैसा रहा उन के षड्यंत्र का परिणाम? हम ने विनाश कर दिया उन का तथा उन की पूरी जाति का।

---

[१] पानी से बचाव के लिये कपड़े पाईंचे ऊपर कर लिये।

[२] अर्थात अन्य की पूजा–उपासना कर के।

[३] अर्थात ईमान लाने के बजाये इन्कार क्यों कर रहे हो?

[४] अर्थात तुम पर जो अकाल पड़ा है वह अल्लाह की ओर से है जिसे तुम्हारे कुकर्मो के कारण अल्लाह ने तुम्हारे भाग्य में लिख दिया है। और यह अशुभ मेरे कारण नहीं बल्कि तुम्हारे कुफ़्र के कारण है। (फ़त्हुल क़दीर)

५२. तो यह उन के घर हैं उजाड़ पड़े हुये उन के अत्याचार के कारण, निश्चय इस में एक बड़ी निशानी है उन लोगों के लिये जो ज्ञान रखते हैं।
५३. तथा हम ने बचा लिया उन्हें जो ईमान लाये, और (अल्लाह से) डर रहे थे।
५४. तथा लूत को (भेजा), जब उस ने अपनी जाति से कहा: क्या तुम कुकर्म कर रहे हो जब कि तुम[1] आँखें रखते हो?
५५. क्या तुम पुरुषों के पास जाते हो काम वासना की पूर्ति के लिये? तुम लोग बड़े ना समझ हो।
५६. तो उस की जाति का उत्तर बस यह था कि उन्हों ने कहा: लूत के परिजनों को निकाल दो अपने नगर से, वास्तव में यह लोग बड़े पवित्र बन रहे है।
५७. तो हम ने बचा लिया उसे तथा उस के परिवार को, उस की पत्नी के सिवा, जिसे हम ने नियत कर दिया पीछे रह जाने वालों में।
५८. और हम ने उन पर बहुत अधिक वर्षा कर दी। तो बुरी हो गई सावधान किये हुये लोगों की वर्षा।
५९. आप कह दें: सब प्रशंसा अल्लाह के लिये है, और सलाम है उस के उन भक्तों पर जिन को उस ने चुन लिया। क्या अल्लाह उत्तम है या जिसे वह साझी बनाते है?
६०. या वह है जिस ने उत्पत्ति की है आकाशों तथा धरती की ओर उतारा है तुम्हारे लिये आकाश से जल, फिर हम ने उगा दिया उस के द्वारा भव्य बाग़, तुम्हारे बस में न था कि उगा देते उस के वृक्ष, तो क्या कोई पूज्य है अल्लाह के साथ? बल्कि यही लोग (सत्य से) कतरा रहे हैं।
६१. या वह है जिस ने धरती को रहने योग्य बनाया तथा उस के बीच नहरें बनायी, और उस के लिये पर्वत बनाये, और बना दी दो सागरों के बीच एक रोक। तो क्या कोई पूज्य है अल्लाह के साथ? बल्कि उन में से अधिकतर ज्ञान नहीं रखते।
६२. या वह है जो व्याकुल की प्रार्थना सुनता है जब उसे पुकारे और दूर करता है दुःख को, तथा तुम्हें बनाता है धरती का अधिकारी, क्या कोई पूज्य है अल्लाह के साथ? तुम बहुत कम ही शिक्षा ग्रहण करते हो।

[1] (देखिये : सूरह आराफ़ ८४, और सूरह हूद ८२, ८३)। इसलाम में स्त्री से भी अस्वाभिवक संभोग वर्जित हैं। (सुनन नसाई, हदीस नं. ८९८५ और सुनन इब्ने माजा, हदीस नं. १९२४)

६३. या वह है जो तुम्हें राह दिखाता है सूखे तथा सागर के अँधेरों में, तथा भेजता है वायुओं को शुभसूचना देने के लिये अपनी दया (वर्षा) से पहले, क्या कोई और पूज्य है अल्लाह के साथ? उच्च है अल्लाह उस शिर्क से जो वे कर रहे हैं।

६४. या वह है जो आरंभ करता है उत्पत्ति को, फिर उसे दुहरायेगा तथा जो तुम्हें जीविका देता हैं आकाश तथा धरती से, क्या कोई पुज्य है अल्लाह के साथ? आप कह दें कि अपना प्रमाण लाओ यदि तुम सच्चे[१] हो।

६५. आप कह दे कि नहीं जानता है जो आकाशों तथा धरती में है परोक्ष को अल्लाह के सिवा, और वे नहीं जानते कि कब फिर जीवित किये जायेंगे।

६६. बल्कि समाप्त हो गया है उन का ज्ञान आख़िरत (परलोक) के विषय में, बल्कि वे द्विधा में हैं, बल्कि वे उस से अंधे हैं।

६७. और कहा काफ़िरों ने: क्या जब हम हो जायेंगे मिट्टी तथा हमारे पूर्वज तो क्या हम अवश्य निकाले[२] जायेंगे।

६८. हमें इस का वचन दिया जा चुका है तथा हमारे पूर्वजों को इस से पहले, यह तो बस अगलों की बनायी हुई कथायें हैं।

६९. (हे नबी!) आप कह दें कि चलो–फिरो धरती में फिर देखो कि कैसा हुआ अपराधियों का परिणाम।

७०. और आप शोक न करें उन पर और न किसी संकीर्णता में रहें उस से जो चालें वह चल रहें हैं।

७१. तथा वह कहते हैं: कब यह धमकी पूरी होगी यदि तुम सच्चे हो?

७२. आप कह दें: संभव है कि तुम्हारे समीप हो उस में से कुछ जिसे तुम शीघ्र चाहते हो।

७३. तथा निःसंदेह आप का पालनहार बड़ा दयालु है लोगों[३] पर, परन्तु उन में से अधिक्तर कृतज्ञ नहीं होते।

---

[१] आयत नं. ६० से यहाँ तक का सारांश यह है कि जब अल्लाह ने ही पूरे विश्व की उत्पत्ति की है और सब की व्यवस्था वही कर रहा है, और उस का कोई साक्षी नहीं तो फिर यह मिथ्या पूज्य अल्लाह के साथ कहाँ से आ गये? यह तो ज्ञान और समझ में आने की बात नहीं और न इस का कोई प्रमाण है।

[२] अर्थात प्रलय के दिन अपनी समाधियों से जीवित निकाले जायेंगे।

[३] अर्थात लोगों को अपना अनुग्रह से अवसर देता रहता है

७४. और वास्तव में आप का पालनहार जानता है जो छुपाते हैं उन के दिल तथा जो व्यक्त करते है।

७५. और कोई छुपी चीज़ नहीं है आकाश तथा धरती में परन्तु वह खुली पुस्तक में[१] है।

७६. नि:संदेह यह कुरआन वर्णन कर रहा है इस्राईल के संतान की समक्ष उन अधिक्तर बातों को जिस में वह विभेद कर रहे हैं।

७७. और वास्तव में वह मार्ग दर्शन तथा दया है ईमान वालों के लिये।

७८. नि:संदेह आप का पालनहार[२] निर्णय कर देगा उन के बीच अपने आदेश से, तथा वही प्रबल सब कुछ जानने वाला है।

७९. अत: आप भरोसा करें अल्लाह पर, वस्तुत: आप खुले सत्य पर है।

८०. वास्तव में आप नहीं सुना सकेंगे मुर्दों को। और न सुना सकेंगे बहरों को अपनी पुकार, जब वह भागे जा रहे हों पीठ फेर[३] कर।

८१. तथा आप अँधे को मार्गदर्शन नहीं दे सकते उन के कुपथ से, आप तो बस उसी को सुना सकते है जो ईमान रखता हो हमारी आयतों पर फिर वह आज्ञाकारी हो।

८२. और जब आ जायेगा बात पूरी होने का समय उन के ऊपर[४] , तो हम निकालेंगे उन के लिये एक पशु धरती से जो बात करेगा उन[५] से कि लोग हमारी आयतों पर विश्वास नहीं करते थे।

---

[१] इस से तात्पर्य (लौहे महफ़ूज़) सुरक्षित पुस्तक है जिस में सब कुछ अंकित है।

[२] अर्थात प्रलय के दिन। और सत्य तथा असत्य को अलग कर के उस का बदला देगा।

[३] अर्थात जिन की अंतरात्म मर चुकी हो, और जिन की दुराग्रह ने सत्य और असत्य का अन्तर समझने की क्षमता खो दी हो।

[४] अर्तात प्रलय होने का समय।

[५] यह पशु वही है जो प्रलय के समीप होने का एक लक्षण है जैसा कि हदीस में नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) का कथन है कि प्रलय उस समय तक नहीं होंगी जब तक तुम दस लक्षण न देख लो, उन में से एक पशु का निकालना है। (देखिये : सहीह मुस्लिम हदीस नं. : २९०१)

आप का दूसरा कथन यह है कि सर्व प्रथम जो लक्षण होगा वह सूर्य का पश्चिम से निकलना होगा तथा पूर्वान्ह से पहले पशु का निकलना इस में से जो भी पहले होगा शीघ्र ही दूसरा उस के पश्चात् होगा।(देखिये : सहीह मुस्लिम हदीस नं. : २९४१) और यह पशु मानव–भाषा में बात करेगा जो अल्लाह के सामर्थ्य का एक चिन्ह होगा।

८३. तथा जिस दिन हम घेर लायेंगे प्रत्येक समुदाय से एक गिरोह उन का जो झुठलाते रहे हमारी आयतों को फिर वह सब (एकत्र किये जाने के लिये) रोक दिये जायेंगे।

८४. यहाँ तक कि जब सब आ जायेंगे तो अल्लाह उन से कहेगाः क्या तुम ने मेरी आयतों को झुठला दिया जब कि तुम ने उन का पूरा ज्ञान नहीं किया, अन्यथा तुम और क्या कर रहे थे?

८५. और सिद्ध हो जायेगा यातना का वचन उन के ऊपर उन के अत्याचार के कारण। तब वह बात नहीं कर सकेंगे।

८६. क्या उन्हों ने नहीं देखा कि हम ने रात बनाई ताकि वह शान्त रहें उस में, तथा दिन को दिखाने वाला।[१] वास्तव में इस में बड़ी निशानियाँ (लक्षण) हैं उन लोगों के लिये जो ईमान लाते हैं।

८७. और जिस दिन फूँका जायेगा सूर[२] (नरसिंघा) में,तो घबरा जायेंगे जो आकाशों तथा धरती में हैं। परन्तु वह जिसे अल्लाह चाहे, तथा सब उस (अल्लाह) के समक्ष आ जायेंगे विवश हो कर।

८८. और तुम देखते हो पर्वतों को तो उन्हें समझते हो स्थिर (अचल) हैं, जब कि वह(उस दिन) उड़ेंगे बादल के समान, यह अल्लाह की रचना है जिस ने सुदृढ़ किया है प्रत्येक चीज़ को, निश्चय वह भली–भाँति सूचित है उस से जो तुम कर रहे हो।

८९. जो भलाई[3] लायेगा, तो उस के लिये उस से उत्तम (प्रतिफल) है और वह उस दिन की व्यग्रता से निर्भय रहने वाले होंगे।

९०. और जो बुराई लायेगा, तो वही झोंक दिये जायेंगे औंधे मुँह नरक में (तथा कहा जायेगा) : तुम्हें वही बदला दिया जा रहा है जो तुम करते रहे हो।

९१. मुझे तो बस यही आदेश दिया गया है कि इस नगर (मक्का) के पालनहार कीइबादत (वंदना) करूँ जिस ने उसे आदरणीय बनाया है, तथा उसी केअधिकार में है प्रत्येक चीज़ और मुझे आदेश दिया गया है कि आज्ञाकारियों में से रहूँ।

---

[१] जिस के प्रकाश में वह देखें और अपनी जीविका के लिये प्रयास करें।

[२] अर्थात प्रलय के दिन।

[३] अर्थात एक अल्लाह के प्रति आस्था तथा तदानुसार कर्म ले कर प्रलय के दिन आयेगा।

९२. तथा कुरआन पढ़ता रहूँ, तो जिस ने सुपथ अपनाया तो वह अपने ही लाभ के लिये सुपथ अपनायेगा। और जो कुपथ हो जाये तो आप कह दें कि वास्तव में मैं तो बस सावधान करने वालों में से हूँ।

९३. तथा आप कह दें कि सब प्रशंसा अल्लाह के लिये हैं, वह शीघ्र तुम्हें दिखा देगा अपनी निशानियाँ जिन्हें तुम पहचान[१] लोगे और तुम्हारा पालनहार उस से अचेत नहीं है जो कुछ तुम कर रहे हो।

*****

[१] देखिये सूरह हा, मीम सजदा, आयत – ५३

# सूरह कसस – २८

## सूरह काम के संक्षिप्त विषय
## य सूरह मक्की है, इस में ८८ आयतें हैं।

- इस सूरह का नाम इस की आयत नं. २५ में आये हुये शब्द कसस से लिया गया है। जिस का अर्थः वाक्य क्रम का वर्णन करना है। इस सूरह में मूसा (अलैहिस्सलाम) के जन्म, उन का अपने शत्रु के भवन में पालन–पोषण, फिर उन के मद्यन जाने और दस वर्ष के पश्चात् अपने परिजनों के साथ अपने देश वापिस आने और राह में नबूवत और चमत्कार मिलने और फिरऔन तथा उस कही जाति के ईमान न लाने के कारण अपनी सेना के साथ डुबो दिये जाने का पुरा विवरण है। जिस से यह बताया गया है कि अल्लाह जो कुछ करना चाहता है उस के संसाधन इस प्रकार बना देता है कि किसी को उस का ज्ञान भी नहीं होता। इसी प्रकार किसी को नबी बनाने के लिये आकाश और धरती में कोई एलान नहीं किया जाता। अतः यह कोई आश्चर्य की बात नहीं कि मुहम्मद (सल्लाल्लाहु अलैहि व सल्लम) कैसे और कब नबी हो गये।
- इस में यह बताया गया है कि अल्लाह जिस से काम लेना चाहता है उसे किसी राज्य और सेना की सहायता आवश्यकता नहीं होती और अन्ततः वही सफल होता है।
- इस मे यह संकेत भी है कि सत्य के विरोधी चमत्कार की माँग तो करते है किन्तू वह चमत्कार देख कर भी ईमान नहीं लाते जैसा कि मूसा (अलैहिस्सलाम) की जाति ने किया और स्वयं अपना विनाश कर लिया।
- यह पुरी सूरह नबी (सल्लाल्लाहु अलैहि व सल्लम) के सत्य नबी होने का प्रमाण भी है क्यों कि हजारो वर्ष पुरानी मूसा (अलैहिस्सलाम) की पूरी स्थिती का विवरण इस प्रकार वही दे सकता है जिसे अल्लाह ने वह्यी द्वारा यह सब कुछ बताया हो। अन्यथा आप स्वयं निरक्षर थे और अरब में आप के पास ऐसे साधन भी नहीं थे जिस से आप यह सब कुछ जान सकें।

- इस में मक्का के काफिरों को कुछ ईसाईयों के कुरआन पाक सुन कर ईमान लाने पर लज्जित किया गया है कि तुम ने अपने घर की बात नहीं मानी।
- और इस के अन्त में नबी (सल्लाल्लाहु अलैहि व सल्लम) को दिलासा देते हुये सत्य पर स्थित रहने का निर्देश दिया गया है।

*****

## अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।

१. ता, सीन, मीम।

२. यह इस खुली पुस्तक की आयते है।

३. हम आप के समक्ष सुना रहें हैं मूसा तथा फिरऔन के कुछ समाचार सत्य के साथ उन लोगों के लिये जो ईमान रखते है।

४. वास्त मे फिरऔन ने उपद्रव किया धरती में और कर दिया उस के निवासियों को कई गिरोह। वह निर्बल बना रहा था एक गिरोह के उन में से, बध कर रहा था उन के पुत्रों को और जीवित रहने देता था उन की स्त्रियों को। निश्चित वह उपद्रवियों में से था।

५. तथा हम चाहते थे कि उन पर दया करें जो निर्बल बना दिये गये धरती में तथा बना दे उन्हीं को प्रमुख और बना दें उन्ही को[१] उत्तराधिकारी।

६. तथा उन्हें शक्ति प्रदान कर दें धरती में और दिखा दें फिरऔन तथा हामान और उन की सेनाओं को उन की ओर से वह जिस से वह डर रहे[२] थे।

७. और हम ने वह्यी[३] की मूसा की माता की ओर कि उसे दूध पिलाती रह और जब तुझे उस पर भय हो तो उसे सागर में डाल दे, और भय न कर और न चिन्ता कर, निःसंदेह हम वापस लायेंगे उसे तेरी ओर, और बना देंगे उसे रसूलों में से।

८. तो ले लिया उसे फिरऔन के कर्मचारियों ने[४] ताकि वह बने उन के लिये शत्रु तथा दुःख का कारण। वास्त में फिरऔन तथा हामान और उन की सेनायें दोषी थी।

९. और फिरऔन की पत्नी ने कहाः यह मेरी तथा आप की आँखों की ठण्डक है। इसे बध न करो, संभव है हमें लाभ पहुँचाये या उसे हम पुत्र बना लें। और वह समझ नहीं रहें थे।

---

[१] अर्थात मिस्र देश को राज्य उन्हीं को प्रदान कर दें।

[२] अर्थात बनी इस्राईल के हाथों अपने राज्य के पतन से।

[३] जब मूसा का जन्म हुआ तो अल्लाह ने उन के माता के मन में यह बातें डाल दी।

[४] अर्थात उसे एक संदूक में रख कर सागर में डाल दिया जिसे फिरऔन की पत्नी ने निकाल कर उसे (मूसा को) अपना पुत्र बना लिया।

१०. और हो गया मूसा की माँ का दिल व्याकुल, समीप था कि वह उस का भेद खोल देती यदि हम आश्वासन न देते इस के दिल को, ताकि वह हो जाये विश्वास करने वालों में।

११. तथा (मूसा की माँ ने) कहाः उस की बहन से कि तू इस के पीछे–पीछे जा। तो उस ने उसे दूर ही दूर से देखा और उन्हें इस का आभास तक न हुआ।

१२. और हम ने अवैध (निषेध) कर दिया । उस (मूसा) पर दाईयों को इस से[1] पूर्व। तो उस (कि बहन) ने कहाः क्या मैं तुम्हें न बताऊँ ऐसा घराना जो पालनपोषण करे इस का तुम्हारे लिये तथा वह उस के शुभचिन्तक हों?

१३. तो हम ने फेर दिया उसे उस की माँ की ओर ताकि ठण्डी हो उस की आँख और चिन्ता न करे, और ताकि उसे विश्वास हो जाये कि अल्लाह का वचन सच्च है, परन्तु अधिक्तर लोग विश्वास नहीं रखते।

१४. और जब वह अपनी युवावस्था को पहुँचा और उस का विकास पूरा हो गया तो हम ने उसे प्रबोध तथा ज्ञान दिया। और इसी प्रकार हम बदला देता हैं सदाचारियों को।

१५. और उस ने प्रवेश किया नगर में उस के वासियों की अचेतना के समय, और उस में दो व्यक्तियों को लडते हुये पाया, यह उस के गिरोह से था और दुसरा उस के शत्रु में[2] से। तो उसे पुकारा उस ने जो उस के गिरोह से था उस के विरुद्ध जो उस के शत्रु में से था। जिस पर मूसा ने उसे घूँसा मारा और वह मर गया। मूसा ने कहाः यह शैतानी कर्म है। वास्तव में वह शत्रु है खुला कुपथ करने वाला।

१६. उस ने कहाः हे मेरे पालनहार! मैं ने अपने ऊपर अत्याचार करत लिया, तू मुझे क्षमा कर दे। फिर अल्लाह ने उसे क्षमा कर दिया। वास्तव में वह क्षमाशील अति दयावान् है।

१७. उस ने कहाः उस के कारण जो तू ने मुझ पर पुरस्कार किया है अब मैं कदापि अपराधियों का सहायक नहीं बनूँगा।

---

[1] अर्थात उस की माता के पास आने पूर्व।

[2] अर्था एक इस्राईली तथा दूसरा किब्ती फिरऔन की जाति से था।

१८. फिर प्रातः वह नगर में डरता हुआ समाचार लेने गया तो सहसा वही जिस ने उस के कल सहायता माँगी थी, उसे पुकार रहा है। मूसा ने उस से कहाः वास्तव में तू ही खुला कुपथ है।

१९. फिर जब पकडना चाहा उसे जो उन दोनों का शत्रु था, तो उस ने कहाः हे मूसा! क्या तू मुझे मार देना चाहता है जैसे मान दिया एक व्यक्ति को कल? तू तो चाहता है कि बडा उपद्रवी बन कर रहे इस धरती में और तू नहीं चाहता कि सुधार करनेवालों में से हो।

२०. और आया एक पुरष नगर के किनारे से दौडता हुआ, उस ने कहाः हे मूसा! (राज्य के) प्रमुख परामर्श कर रहे हैं में तेरे विषय में कि तुझे बध कर दें, अतः तू निकल जा। वास्तव में मैं तेरे शुभचिन्तकों मे से हू।

२१. तो वह निकल गया उस (नगर) से डरा सहमा हुआ। उस ने प्रार्थना कीः हे मेरे पालनहार! मुझे बचा ले अत्याचारी जाति से।

२२. और जब वह जाने लगा मद्यन की ओर, तो उस ने कहाः मुझे आशा है कि मेरा पालनहार मुझे दिखायेगा सीधा मार्ग।

२३. और जब उतरा मद्यन के पानी पर तो पाया उस पर लोगों को एक समूह जो (अपने पशुओं को) पानी पिला रहा था। तथा पाया उस के पीछे दो स्त्रियों को (अपने पशुओं को) रोकती हुईं। उस ने कहाः तुम्हारी समस्या क्या है? दोनों ने कहाः हम पानी नहीं पिलाती जब तक चरवाहे चले न जायें, और हमारे पिता बहुत बूढे है।

२४. तो उस ने पिला दिया दोनों के लिये। फिर चल दिया छाया की ओर, और कहने लगाः हे मेरे पालनहार! तू जो भी भलाई मुझ पर उतार दे मैं उस का आकांक्षी हूँ।

२५. तो आई उस के पास दोनों में से एक स्त्री चलती हुयी लज्जा के साथ, उस ने कहाः मेरे पिता[१] आप को बुला रहे हैं। ताकि आप को उस का परिश्रमिक दें जो आप ने पानी पिलाया है हमारे लिये। फिर जब (मूसा) उस के पास पहूँचा और

[१] व्याख्या कारों ने लिखा है कि वह आदरणीय शुऐब (अलैहिस्सलाम) थे जो मद्यन के नबी थे। (इब्ने कसीर)

पूरी कथा उसे सुनाई तो उस ने कहाः भय न कर। तू मुक्त हो गया अत्याचारी[1] जाति से।

२६. कहा उन दोनों में से एक नेः हे पिता! आप इन को सेवक रख लें, सब से उत्तम जिसे आप सेवक बनायें वही हो सकता है जो प्रबल विश्वासनीय हो।

२७. उस ने कहाः मैं चाहता हूँ कि विवाह दूँ तुम्हें अपनी इन दो पुत्रियों में से एक से, इस पर कि मेरी सेवा करोगे आठ वर्ष, फिर यदि तुम पूरा कर दो दस (वर्ष) तो यह तुम्हारी इच्छा है। मैं नहीं चाहता कि तुम पर बोझ डालूँ, और तुम मुझे पाओगे यदि अल्लाह ने चाहा तो सदाचारियों में से।

२८. मूसा ने कहाः यह मेरे और आप के बीच (निश्चित) है। मैं दो में से जो भी अवधि पूरी कर दूँ, मुझ पर कोई अत्याचार न हो। और अल्लाह उस पर जो हम कह रहे हैं निरीक्षक है।

२९. फिर जब पूरी कर ली मूसा ने अवधि और चला अपने परिवार के साथ तो उस ने देखी तूर (पर्वत) की ओर एक अग्नि। उस ने अपले परिवार से कहाः रुको मैं ने देखी है एक अग्नि, संभव है तुमहारे पास लाऊँ वहाँ से कोई समाचार अथवा कोई अंगार अग्नि का ताकि तुम ताप लो।

३०. फिर जब वह वहाँ आया तो पुकारा गया वादी के दायें किनारे से, शुभ क्षेत्र में वृक्ष सेः हे मूसा! निःसंदेह मैं ही अल्लाह हूँ सर्वलोक का पालनहार।

३१. और फेंक दो आपनी लाठी, फिर जब उसे देखा कि रेंग रही मानो वह कोई सर्प हो तो भागने लगा पीठ फेर कर और पीछे फिर कर नहीं देखा। हे मूसा! आगे आ तथा भय न कर, वास्तव में तू सुरक्षितों में से है।

३२. डाल अपना हाथ अपनी जेब में वह निकलेगा उज्जवल हो कर बिना किसी रोग के। और चिमटा ले अपनी ओर अपनी भुजा, भय दूर करने के लिये तो यह दो खुली निशानियाँ हैं तेरे पालनहार की ओर से फिरऔन तथा उस के प्रमुखों के लिये, वास्तव में वह उल्लंघनकारी जाति हैं।

३३. उस ने कहाः मेरे पालनहार! मैं ने बध किया है उन के एक व्यक्ति को। अतः मैं डरता हूँ कि वह मुझे मार देंगे।

---

[1] अर्थात फिरऔनियों से।

३४. और मेरा भाई हारून मुझ से अधिक सुभाषी है, तू उसे भी भेज दे मेरे साथ सहायक बना कर ताकि वह मेरा समर्थन करे, मैं डरता हूँ कि वह मुझे झुठला देगें।

३५. उस ने कहाः हम तुझे बाहुबल प्रदान करेंगे तेरे भाई द्वारा, और बनायेंगे तुम दोनों के लिये ऐसा प्रभाव कि वह तुम दोनों तक नहीं पहुँच सकेंगे अपनी निशानियों द्वारा, तुम दोनों तथा तुम्हारे अनुयायी ही ऊपर रहेंगे।

३६. फिर जब मूसा उन के पास हमारी खुली निशानियाँ लाया, तो उन्हों ने कह दिया कि यह तो केवल घडा हुआ जादू है और हम ने कभी नहीं सुनी यह बात अपने पूर्वजों के युग में।

३७. तथा मूसा ने कहाः मेरा पालनहार अधिक जानता है उसे जो मार्गदर्शन लाया है उस के पास से और किस का अन्त अच्छा होन है? वास्तव में अत्याचारी सफल नहीं होगें।

३८. तथा फिरऔन ने कहाः हे प्रमुखो! मैं नहीं जानता तुम्हारा कोई पूज्य अपने सिवा। तो हे हामान! ईंटें पकवा कर मेरे लिये एक उँचा भवन बना दे। संभव है मैं झाँक कर देख लूँ मूसा के पूज्य को, और निश्चय मैं उसे समझता हूँ झूठों में से।

३९. तथा घमंड किया उस ने तथा उस की सेनाओं ने धरती में अवैध, और उन्हों ने समझा कि वह हमारी ओर वापिस नहीं लाये जायेंगे।

४०. तो हम ने पकड़ लिया उसे और उस की सेनाओं को, फिर फेंक दिया हम ने उन्हें सागर में, तो देखो कि कैसा रहा अत्याचारियों का अन्त (परिणाम)।

४१. और हम ने उन्हें बना दिया ऐसा अगुवा जो बुलाते हों नरक की ओर तथा प्रलय के दिन उन की सहायता नहीं की जागेगी।

४२. और हम ने पीछे लगा दिया उन के संसार में धिक्कार को और प्रलय के दिन वह बड़ी दुर्दशा में होंगे।

४३. और हम ने मूसा को पुस्तक प्रदान की इस के पश्चात् कि हम ने विनाश कर दिया प्रथम समुदायों का, ज्ञान का साधन बना कर लोगों के लिये तथा मार्गदर्शन और दया ताकि वे शिक्षा लें।

४४. और (हे नबी!) आप नहीं थे पश्चिमी दिशा में[१] जब हम ने पहुँचाया मूसा की ओर यह आदेश और आप नहीं थे उपस्थितों[२] में।
४५. परन्तु (आप के समय तक) हम ने बहुत से समुदायों को पैदा किया फिर उन पर लम्बी अवधि बीत गई तथा आप उपस्थित न थे मद्यन के वासियों में कि सुनाते उन्हें हमारी आयतें और परन्तु हम की रसूलों को भेजने[३] वाले है।
४६. तथा नहीं थे आप तूर के अंचल में जब हम ने उसे पुकारा, परन्तु आप के पालनहार की दया है, ताकि आप सतर्क करें जिन के पास नहीं आया कोई सचेत करने वाला आप से पूर्व, ताकि वह शिक्षा ग्रहण करें।
४७. तथा यदि यह बात न होती कि उन पर कोई आपदा आ जाती उन के कर्तूतों के कारण, तो कहते कि हमारे पालनहार तू ने क्यों नहीं भेजा हमारी ओर कोई रसूल कि हम पालन करते तेरी आयतों का, और हो जाते ईमान वालों में से।[४]
४८. फिर जब आ गया उन के पास सत्य हमारे पास से तो कह दिया कि क्यों नहीं दिया गया उसे वही जो मूसा को (चमत्कार) दिया गया, तो क्या उन्हों ने कुफ्र (इन्कार) नहीं किया उस का जो मूसा दिये गये इस से पूर्व? उन्हों ने कहाः दो[५] जादूगर हैं दोनों एक–दुसरे के सहायक हैं। और कहाः हम किसी को नहीं मानते।
४९. (हे नबी!) आप ह देंः तब तुम्हीं ला दो कोई पुस्तक अल्लाह की ओर से जो अधिक मार्ग दर्शक हो इन दोनों[६] से, मैं चलूँगा उस पर यदि तुम सच्चे हो।
५०. फिर भी यदि वे पूरी न करें आप की माँग, तो आप जान लें कि वे अपनी मनमानी कर रहे हैं, और उस से अधिक कुपथ कौन है जो मनमानी करे अपनी अल्लाह की

---

[१] पश्चिमी दिशा से अभिप्राय तूर पर्वत का पश्चिमी भाग है जहाँ मूसा (अलैहिस्सलाम) को तौरात प्रदान की गई।

[२] इन से अभिप्राय वह बनी ईस्राईल हैं जिन से धर्मबिधान प्रदान करते समय उस का पालन करने का वचन लिया गया था।

[३] भावार्थ यह है कि आप (सल्लाल्लाहु अलैहि व सल्लम) हजारो वर्ष पहले के जो समाचार इस समय सुना रहे हैं जैसे आँखो से देखे हों वह अल्लाह की ओर से वह्यी के कारण ही सुना रहे हैं जो आप के सच्चे नबी होने का प्रमाण है।

[४] अर्थात आप को उन की ओर रसूल बना कर इय लिये भेजा है ताकि प्रलय के दिन उन को यह कहने का अवसर न मिले कि हमारे पास कोई रसूल नहीं आया ताकि हम ईमान लाते।

[५] अर्था मूसा (अलैहिस्सलाम) तथा उन के भाई हारून (अलैहिस्सलाम)। और भावार्थ यह है कि चमत्कारों की माँग, न मानने का एक बहाना है।

[६] अर्थात कुरआन और तौरात से।

ओर से बिना किसी मार्गदर्शन के? वास्तव में अल्लाह सुपथ नहीं दिखाता है अत्याचारी लोगों को।

५१. और (हे नबी!) हम ने निरन्तर पहुँचा दिया है उन को अपनी बात, (कुरआन) ताकि वह शिक्षा ग्रहण करें।

५२. जिन को हम ने प्रदान की है पुस्तक[१] इस (कुरआन) से पहले वह[२] इस पर ईमान लाते हैं।

५३. तथा जब उन्हें सुनाया जाता है तो कहते हैः हम इस (कुरआन) पर ईमान लाये, वास्तव में वह सत्य है हमारे पालनहार की ओर से, हम तो इसके (उतारने के) पहले ही के मुस्लिम हैं।[३]

५४. यही दिये जायेंगे अपना बदला दुहरा[४] अपने धैर्य के कारण, और वह दूर करते हैं अच्छाई के द्वारा बुराई को। और उस में से जो हम ने उन्हें दिया है दान करते हैं।

५५. और जब वह सुनते हैं व्यर्थ बात तो विमुख हो जाते हैं उस से। तथा कहते हैंः हमारे लिये हमारे कर्म हैं और तुम्हारे लिये तुम्हारे कर्म। सलाम है तुम पर हम (उलझना) नहीं चाहते आज्ञानों से।

५६. (हे नबी!) आप सुपथ नहीं दर्शा सकते जिसे चाहें,[५] परन्तु अल्लाह सुपथ दर्शाता है है जिसे चाहे, और वह भली–भाँति जानता है सुपथ प्राप्त करने वालों को।

५७. तथा उन्हों ने कहाः यदि हम अनुसरण करें मार्ग दर्शन का आप के साथ, तो अपनी धरती से उचक[६] लिये जायेंगे। क्या हम ने निवासस्थान नहीं गनाया है उन के लिये भयरहित (हरम)[७] को उन के लिये, खिंचे चले आ रहे है जिस की ओर प्रत्येक

---

[१] अर्थात तौरात तथा इंजील।

[२] अर्थात उन में से जिन्हों ने अपनी मूल पुस्तक में परिवर्तन नहीं किया है।

[३] अर्थात आज्ञाकारी तथा एकेश्वरवादी हैं।

[४] अपनी पुस्तक तथा कुरआन दोनों पर ईमान लाने के कारण। (देखियेः सहीह बुखारी–९७, मुस्लिम–१५४)

[५] हदीस में वर्णित है कि जब नबी (सल्लाल्लाहु अलैहि व सल्लम) के (काफिर) चाचा अबू तालिब के निधन का समय हुआ, तो आप उन के पास गये। उस समय उन के पास अबू जह्ल तथा अब्दुल्लाह बिन अबि उमय्या उपस्थित थे। आप ने कहाः चाचा (ला इलाहा इल्लल्लाह) कह दें ताकि मैं क्यामत के दिन अल्लाह से आप की क्षमा के लिये सिफारिश कर सकूँ। परन्तु दोनों के कहने पर उन्हों ने अस्विकार कर दिया औन का अन्त कुफ्र पर हुआ। इसी विषय में यह आयत उतरी। (सहीह बुखारी हदीस नं. ४७७२)

[६] अर्थात हमारे विरोधी हम पर आक्रमण कर देंगे।

[७] अर्थात मक्का नगर को।

प्रकार के फल जीविका स्वरुप हमारे पास से? और परन्तु उन में से अधिक्तर लोग नहीं जानते।

५८. और हम ने विनाश कर दिया बहुत सी बस्तियों का इतराने लगी जिन की जिवीका। तो यह हैं उन के घर जो आबाद नहीं किये गये उन के पश्चात् परन्तु बहुत थोडे और हम ही उत्तराधिकारी रह गये।

५९. और नहीं है आप का पालनहार विनाश करने वाला बस्तियों को जब तक उन के केन्द्र में कोई रसूल नहीं भेजता जो पढ़ कर सुनाये उन के समक्ष हमारी आयतें, और हम बस्तियों का विनाश करने वाले नहीं परन्तु जब उस के निवासी अत्याचारी हों।

६०. तथा जो कुछ तुम दिये गये हो वह संसारिक जीवन का सामान तथा उस की शोभा है। और जो अल्लाह के पास है उत्तम तथा स्थायी है, तो क्या तुम समझते नहीं हो?

६१. तो क्या जिसे हम ने वचन दिया है एक अच्छा वचन के जैसा हो सकता है जिसे हम ने दे रखा है संसारिक जीवन का सामान फिर वह प्रलय के दिन उपस्थित किये लोगों में से होगा?[१]

६२. और जिस दिन वह[२] उन्हें पुकारेगा, तो कहेगाः कहाँ है मेरे साझी जिन्हें तुम समझ रहे थे?

६३. कहेंगे वह जिन पर सिद्ध हो चुकी है यह बातः[३] हे हमारे पालनहार! यही हैं जिन्हें हम ने बहका दिया, और हम ने इन को बहकाया जैसे हम बहके, हम उन से अलग हो रहे हैं तेरे समक्ष यह हमारी पूजा[४] नहीं कर रहे थे।

६४. तथा कहा जायेगाः पुकारो अपने साझियों को। तो वे पुकारेंगे, और वह उन्हें उत्तर तक नहीं देंगे, तथा वह यातना देख लेंगे तो कामना करेंगे कि उन्होंने सुपथ अपनाया होता!

---

[१] अर्थात दण्ड और यातना का अधिकारी होगा।

[२] अर्थात अल्लाह प्रलय के दिन पुकारेगा।

[३] अर्थात दण्ड और यातना के अधिकारी होने की।

[४] यह हमारे नहीं बल्कि अपने मन के पूजारी थे।

६५. और वह (अल्लाह) उस दिन उन को पुकारेगा, फिर कहेगाः तुम ने क्या उत्तर दिया रसूलों को?

६६. तो नहीं सूझेगा उन्हें कोई उत्तर उस दिन और न वह एक–दुसरे से प्रश्न कर सकेंगे।

६७. फिर जिस ने क्षमा माँग ली[१] तथा ईमान लाया और सदाचार किया, तो आशा कर सकता है कि वह सफल होने वालों में से होगा।

६८. और आप का पालनहार उत्पन्न करता है जो चाहे, तथा निर्वाचित करता है। नहीं है उन के लिये कोई अधिकार, पवित्र है अल्लाह तथा उच्च है उन के साझी बनाने से।

६९. और आप का पालनहार ही जानता है जो छुपाते है उन के दिल तथा जो व्यक्त करते है।

७०. तथा वही अल्लाह[२] है कोई वन्दनीय (सत्य पूज्य) नहीं है उस के सिवा, उसी के लिये सब प्रशंसा है लोक तथा परलोक में तथा उसी के लिये शासन है और तुम उसी की ओर फेरे[३] जाओगे।

७१. (हे नबी!) आप कहियेः तुम बताओ कि यदि बना दे तुम पर रात्रि को निरन्तर क्यामत के दिन तक, तो कौन पूज्य है अल्लाह के सिवा जो ला दे तुम्हारे पास प्रकाश? तो क्या तुम सुनते नहीं हो?

७२. आप कहियेः तुम बताओ, यदि अल्लाह कर दे तुम पर दिन को निरन्तर क्यामत के दिन तक, तो कौन पुज्य है अल्लाह के सिवा जो ला दे तुम्हारे पास रात्रि जिस में तुम शान्ति प्राप्त करो, तो क्या तुम देखते नहीं[४] हो?

७३. तथा अपनी दया ही से उस ने बनाये हैं तुम्हारे लिये रात्रि तथा दिन ताकि तुम शान्ति प्राप्त करो उस में और ताकि तुम खोज करो उस के अनुग्रह (जिवीका) की, और ताकि तुम उस के कृतज्ञ बनो।

---

[१] अर्थात संसार में से।

[२] अर्थात जो उत्पति करता तथा सब अधिकार और ज्ञान रखता है।

[३] अर्थात हिसाब और प्रतिफल के लिये।

[४] अर्थात रात्रि तथा दिन के परिवर्तन को।

७४. और अल्लाह जिस दिन उन्हें पुकारेगा, तो कहेगाः कहाँ हैं वे जिन को तुम मेरा साझी समझ रहे थे?

७५. और हम निकाल लायेंगे प्रत्येक समुदाय से एक गवाह, फिर कहेंगेः लाओ अपने[१] तर्क? तो उन्हें ज्ञान हो जायेगा कि सत्य अल्लाह ही की ओर है, और उन से खो जायेंगी जो बातें वे घड रह थे।

७६. कारून[२] था मूसा की जाति में से। फिर उस ने अत्याचार किया उन पर, और हम ने उसे प्रदान किया इतने कोष कि उस की कुंजियाँ भारी थी एक शक्तिशाली समुदाय पर। जब कहा उस से उस की जाति नेः मत इतरा, वास्तव में अल्लाह प्रेम नहीं करता है इतराने वालों से।

७७. तथा खोज कर उस से जो दिया है अल्लाह ने तुझे आखिरत (परलोक) का घर, और मत भूल अपना संसारिक भाग और उपकार कर जैसे अल्लाह ने तुझ पर उपकार किया है। तथा मत खोज कर धरती में उपद्रव की, निश्चय अल्लाह प्रेम नहीं करता है उपद्रवियों से।

७८. उस ने कहाः मैं तो उसे दिया गया हूँ बस अपने ज्ञान के कारण। क्या उसे यह ज्ञान नहीं हुआ कि अल्लाह ने विनाश किया है उस से पहले बहुत से समुदायों को जो उस से अधिक थे धन तथा समूह में, और प्रश्न नहीं किया जाता[३] अपने पापों के सम्बंध में अपराधियों से।

७९. एक दिन वह निकला अपनी जाति पर अपनी शोभा में, तो कहा उन लोगों ने जो चाहते थे संसारिक जीवनः क्या ही अच्छा होता कि हमारे लिये (भी) उसी के समान (धन–धान्य) होता जो दिया गया है कारून को! वास्तव में वह बडा शौभाग्यशाली है।

८०. तथा उन्हों ने कहा जिन को ज्ञान दिया गयाः तुम्हारा बुरा हो! अल्लाह का प्रतिकार उस के लिये उत्तम है जो ईमान लाये तथा सदाचार करे, और यह सोच धैर्यवानों ही को मिलती है।

---

[१] अर्थात शिर्क के प्रमाण।

[२] यहाँ से धन के गर्व तथा उस के दुष्परिणाम का एक उदाहरनण दिया जा रहा है कि कारून, मूसा (अलैहिस्सलाम) के युग का एक धनी व्यक्ति था।

[३] अर्थात विनाश के समय।

८१. अन्ततः हम ने धंसा दिया उस के तथा उस के घर सहित धरती को, तो नहीं रह गया उस का कोई समुदाय जो सहायता करे उस की अल्लाह के आगे, और न वह स्वयं आपनी सहायता कर सका।

८२. और जो कामना कर रहे थे उस के स्थान की कल, कहने लगेः क्या तुम देखते नहीं कि अल्लाह अधिक कर देता है जीविका जिस के लिये चाहता हो अपने दासों में से और नाप कर देता है (जिसे चाहता है)। यदि हम पर उपकार न होता अल्लाह का, तो हमें भी धंसा देता। क्या तुम देखते नहीं कि काफिर (कृतघ्न) सफल नहीं होते।

८३. यह परलोक का घर (स्वर्ग) है हम उसे विशेष कर देंगे उन के लिये जो नहीं चाहते बडाई करना धरती में और न उपद्रव करना, और अच्छा परिणाम आज्ञा-कारियों[1] के लिये है।

८४. जो भलाई लायेगा उस के लिये उस से उत्तम (भलाई) है। और जो बुराई लायेगा तो नहीं बदला दिया जायेगा उन को जिन्होंने बुराईयाँ की हैं परन्तू वही जो वे करते रहे।

८५. और (हे नबी!) जिस ने आप पर कुरआन उतारा है वह आप को लौटाने वाला है आप के नगर (मक्का) की[2] ओर। आप कह दें कि मेरा पालनहार भली-भाँति जानने वाला है कि कौन मार्गदर्शन लाया है, और कौन खुले कुपथ में है।

८६. और आप आशा नहीं रखते थे कि अवतरित की जायेगी आप की ओर यह पुस्तक[3], परन्तु यह दया है आप के पालनहार की ओर से अतः आप कदापि न हों सहायक काफिरों के।

८७. और वह आप को न रोकें अल्लाह की आयतों से इस के पश्चात् जब उतार दी गईं आप की ओर, और बुलाते रहें अपने पालनहार की ओर। और कदापि आप न हों मुश्रिकों में से।

---

[1] इस में संकेत है कि धरती में गर्व तथा उपद्रव का मूलाधार अल्लाह की अवैज्ञा है।

[2] अर्थात आप जिस शहर मक्का से निकाले गये हैं उसे विजय कर लेंगे। और यह भविष्य वाणी सन् ८ हिज्री में पूरी हुई (सहीह बुखारी : ४७७३)

[3] अर्थात कुरआन पाक।

८८. और आप न पुकारें किसी अन्य पूज्य को अल्लाह के साथ, नहीं है कोई वंदनीय (सत्य पूज्य) उस (अल्लाह) के सिवा। प्रत्येक वस्तु नाशवान है सिवाय उस के स्वरुप के। उसी का शासन है और उसी की ओर तुम सब फेरे[१] जाओगे।

*****

[१] अर्थात प्रलय के दिन हिसाब तथा अपने कर्मों का फल पाने के लिये।

# सूरह अन्कबूत–२९

## सूरह अन्कबूत के संक्षिप्त विषय

**यह सूरह मककी है, इस में ६९ आयतें है।**

– इस सूरह का यह नाम इस की आयत नं. ४१ में आये हुये शब्द अन्कबूत से लिया गया है। जिस का अर्थ मकडी है। इस सूरह में, जो अल्लाह के सिवा दूसरों को अपना संरक्षक बनाते हैं उन की उपमा मकडी से दी गई है। जिस का घर सब से अधिक निर्बल होता है। इसी प्रकार मुश्रिकों का भी कोई सहारा नहीं होगा।

– इस में उन लोगों को निर्देश दिये गये हैं जो ईमान लाने के कारण सताये जाते हैं और अनेक प्रकार की परीक्षाओं से जूझते हैं। और कई नबियों के उदाहरण दिये गये हैं जिन्हों ने अपनी जातियों के अत्याचार का सामना किया। और धैर्य के साथ सत्य तथा तौहीद पर स्थित रहे औ अन्ततः सफल हुये।

– इस में मुश्रिकों के लिये सोच–विचार का आमंत्रण तथा विरोधियों के संदेहों का निवारण किया गया है। और तौहिद तथा परलोक की वास्तविक्ता की ओर ध्यान दिलाया गया है और उस के प्रमाण प्रस्तुत किये गये हैं।

– अन्तिम आयत में अल्लाह की राह में प्रयास करने पर उस की सहायता और उस के वचन के पुरा होने की ओर संकेत किया गया हैं।

*****

## अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान है।

१. अलिफ, लाम, मीम।

२. क्या लोगों ने समझ रखा है कि वह छोड दिये जायेंगे कि वह कहते है, हम ईमान लाये और उन की परीक्षा नहीं ली जायेगी?

३. और हम ने परीक्षा ली है उन से पूर्व के लोगों की, तो अल्लाह अवश्य जानेगा[१] उन को जो सच्चे हैं, तथा अवश्य जानेगा झूठों को।

४. क्या समझ रखा है उन लोगों ने जो कुकर्म कर रहे हैं कि हम से अग्रसर[२] हो जायेंगे? क्या ही बुरा निर्णय कर रहे हैं!

५. जो आशा रखता हो अल्लाह से मिलने[३] की, तो अल्लाह की ओर से निर्धारित किया हुआ समय[४] अवश्य आने वाला है। और वह सब कुछ सुनने जानने[५] वाला है।

६. और जो प्रयास करता है तो वह प्रयास करता है अपने ही भले के लिये, निश्चय अल्लाह निस्पृह है संसार वासियों से।

७. तथा जो लोग ईमान लाये और सदाचार किये, हम अवश्व दूर कर देंगे उन से उन की बुराईयाँ, तथा उन्हे प्रतिफल देंगे उन के उत्तम कर्मों का।

८. और हम ने निर्देश दिया मनुष्य को अपने माता–पिता के साथ उपकार करने का[६], और यदि दोनों दबाव डालें तुम पर कि तुम साझी बनाओ मेरे साथ उस चीज को जिस का तुम को ज्ञान नहीं, तो उन दोनों की बात न मानो[७] मेरी ओर ही तुम्हें फिर कर आना है, फिर मैं तुम्हें सूचित कर दूँगा। उस कर्म से जो तुम करते रहे हो।

---

[१] अर्थात आपदाओं द्वारा परीक्षा ले कर जैसा कि उस का नियम है उन में विवेक कर देगा। (इब्ने कसीर)

[२] अर्थात हमें विवश कर देंगे और हमारे नियंत्रण में नहीं आयेंगे।

[३] अर्थात प्रलय के दिन।

[४] अर्थात प्रलय का दि।

[५] अर्थात प्रत्येक के कथन और कर्म को उस का प्रतिकार देने के लिये।

[६] हदीस में है कि जब साद बिन अबी वक्कास इस्लाम लाये तो उन की माँ ने दबाव डाला और शपथ ली कि जब तक इस्लाम न छोड दें वह न उन से बात करेगी और खायेगी न पियेगी, इसी पर यह आयत उतरी।(मुस्लिम)

[७] इस्लाम का यह नियम है जैसा कि नबी (सल्लाल्लाहु अलैहि व सल्लम) का कथन है कि (किसी के आदेश का पालन अल्लाह की अवैज्ञा मैं नहीं है।) (मुस्नद अहमद–१।६६, सिलसिला सहीहा–अल्बानी : १७९)

९. और जो ईमान लाये तथा सदाचार किये हम उन्हें अवश्य सम्मिलित कर देंगे सदाचारियों में।

१०. और लोगों में वे (भी) है जो कहते है कि हम ईमान लाये अल्लाह पर। फिर जब सताये गये अल्लाह के बारे में तो समझ लिया लोगों क परीक्षा को अल्लाह की यातना के समान। और यदि आ जाये कोई सहायता आप के पालनहार की ओर से, तो अवश्य कहेंगे कि हम तुम्हारे साथ थे। तो क्या अल्लाह भली–भाँति अवगत नहीं है उस से जो संसारवासियों के दिलों में हैं?

११. और अल्लाह अवश्य जान लेगा उन को जो ईमान लाये हैं, तथा अवश्य जान लेगा द्विधावादियों[1] को।

१२. और कहा काफिरों ने उन से जो ईमान लाये हैंः अनुसरण करो हमारे पथ का, और हम भार ले लेंगे तुम्हारे पापों का, जब की वह भार लेने वाले नहीं है उन के पापों का कुछ भी, वास्तव में वह झूठे हैं।

१३. और वह अवश्य प्रभारी होंगे अपने बोझों के और कुछ[2] बोझों के अपने बोझों के साथ, और उन से अपश्य प्रश्न किया जायेगा प्रलय के दिन उस झूठ के बारे में जो घडते रहे।

१४. तथा हम[3] ने भेजा नूह को उस की जाति की ओर, तो वह रहा उन में हजार वर्ष किन्तु पचास[4] वर्ष, फिर उन्हे पकड लिया तूफान ने, तथा वे अत्याचारी थे।

१५. तो हम ने बचा लिया उस को और नाव वालों को, और बना दिया उसे एक निशानी (शिक्षा) विश्व वासियों के लिये।

१६. तथा इब्राहीम को जब उस ने अपनी जाति से कहाः इबादत (वंदना) करो अल्लाह की तथा उस से डरो, यह तुम्हारे लिये उत्तम है यदि तुम जानो।

१७. तुम तो अल्लाह के सिवा बस उन की वंदना कर रहे हो जो मूर्तियाँ हैं, तथा तुम झूठ घड रहे हो, वास्तव में जिन को तुम पूज रहे हो अल्लाह के सिवा वे नहीं अधिकार रखते हैं तुम्हारे लिये जीविका देने का। अतः खोज करो अल्लाह के पास जीविका की

[1] अर्थात जो लोगों के भय के कारण दिल से ईमान नहीं लाते।

[2] अर्थात दुसरों को कुपथ करने के पापों का।

[3] यहाँ से कुठ नबियों की चर्चा की जा रही है जिन्हों ने धैर्य से काम लिया।

[4] अर्थात नूह (अलैहिस्सलाम) ९५० वर्ष तक अपनी जाति में धर्म का प्रचार करते रहे।

तथा इबादत (वंदना) करो उस की और कृतज्ञ बनो उस के, उसी की ओर तुम फेरे जाओगे।

१८. और यदि तुम झुठलाओ तो झुठलाया है बहुत से समुदायों ने तुम से पहले, और नहीं है रसूल[1] का दायित्व परन्तु खुला उपदेश पहुँचा देना।

१९. क्या उन्हों ने नहीं देखा कि अल्लाह ही उत्पत्ति का आरंभ करता है फिर उसे दुहरायेगा[2], निश्चय यह अल्लाह पर अति सरल है।

२०. (हे नबी!) कह दें कि चलो–फिरो धरती में फिरो देखो कि उस ने कैसे उत्पत्ति का आरंभ किया है, फिर अल्लाह दूसरी बार भी उत्पन्न[3] करेगा, वास्तव में अल्लाह जो चाहे कर सकता है।

२१. वह यातना देगा जिसे चाहेगा तथा दया करेगा जिस पर चाहेगा, और उसी की ओर तुम फेरे जाओगे।

२२. तुम उसे विवश करने वाले नहीं हो, न धरती में न आकाश में, तथा नहीं है तुम्हारा उस के सिवा कोई संरक्षक और न सहायक।

२३. तथा जिन लोगों ने इन्कार किया अल्लाह की आयतों और उस से मिलने का, वही निराश हो गये हैं मेरी दया से और उन्हीं के लिये दुःखदायी यातना है।

२४. तो उस (इब्राहीम) की जाति का उत्तर बस यही था कि उन्हों ने कहाः इसे बध कर दो या इसे जला दो, तो अल्लाह ने उसे बचा लिया अग्नि से। वास्तव में इस में बडी निशानियाँ हैं उन के लिये जो ईमान रखते हैं।

२५. और कहाः तुम ने तो अल्लाह को छोड़ कर मुर्तियों को प्रेम का साधन बना लिया है अपने बीच संसारिक जीवन में, फिर प्रलय के दिन तुम एक–दुसरे का इन्कार करोगे तथा धिक्कारोगे एक–दुसरे को, और तुम्हारा आवास नरक होगा, और नहीं होगा तुम्हारा कोई सहायक।

२६. तो मान लिया उस को लूत[4] ने, और इब्राहीम ने कहाः मैं हिज्रत कर रहा हूँ अपने पालनहार[1] की ओर। निश्चय वही प्रबल तथा गुणी है।

[1] अर्थात अल्लाह का उपदेश मनवा देना रसूल का कर्तव्य नहीं है।

[2] इस आयत में अखिरत (परलोक) के विषय का वर्णन किया जा रहा है।

[3] अर्थात प्रलय के दिन कर्मों का प्रतिफल देने के लिये।

[4] लूत (अलैहिस्सलाम) इब्राहीम (अलैहिस्सलाम) के भतीजे थे। जो उन पर ईमान लाये।

२७. और हम ने प्रदान किया उसे इस्हाक तथा याकूब तथा हम ने रख दी उस की संतान में नबूवत तथा पुस्तक, और हम ने प्रदान किया उसे उस का प्रतिफल संसार में, और निश्चय वह परलोक में सदाचारियों में से होगा।

२८. तथा लूत को (भेजा)। जब उस ने अपनी जाति से कहाः तुम तो वह निर्लज्जा कर रहे हो जो तुम से पहले नहीं किया है किसी ने संसार वासियों में से।

२९. क्या तुम पुरषों के पास जाते हो, और डकैती करते हो तथा अपनी सभाओं में निर्लज्जा के कार्य करते हो? तो नहीं था उस की जाति का उत्तर इस के अतिरिक्त कि उन्हों ने कहाः तू ला दे हमारे पास अल्लाह की यातना, यदि तू सच्चों में से है।

३०. लूत ने कहाः मेरे पालनहार! मेरी सहायता कर उपद्रवी जाति पर।

३१. और जब आये हमारे भेजे हुये (फरिश्ते) इब्राहीम के पास शुभ सूचना ले कर, तो उन्हों ने कहाः हम विनाश करने वाले हैं इस बस्ती के वासियों का। वस्तुतः इस के वासी अत्याचारी हैं।

३२. इब्राहीम ने कहाः उस में तो लूज है। उन्हों ने कहाः हम भली–भाँति जानने वाले हैं जो उस में है। हम अवश्य बचा लेंगे उसे और उस के परिवार को उस की पत्नी के सिवा, वह पीठे रह जाने वालों में थी।

३३. और जब आ गये हमारे भेजे हुये लूत के पास तो उसे बुला लगा और वह उदासीन हो गया[2] उन के आने पर। और उन्हों ने कहाः भय न कर और न उदासीन हो, हम तुझे बचा लेने वाले हैं तथा तेरे परिवार को, परन्तु तेरी पत्नी को, वह पीठे रह जाने वालों में है।

३४. वास्तव में हम उतारने वाले हैं इस बस्ती के वासियों पर आकाश से यातना इस कारण कि वह उल्लंघन कर रहे हैं।

३५. तथा हम ने छोड दी है उस में एक खुली निशानी उन लोगों के लिये जो समझ–बुझ रखते हैं।

---

[1] अर्थात अल्लाह के आदेशानुसार शाम जा रहा हूँ।

[2] क्योंकि लूत (अलैहिस्सलाम) को अपनी जाति की निर्लज्जा का ज्ञान था।

३६. तथा मद्यन की ओर उन के भाई शुऐब को (भेजा) तो उस ने कहाः हे मेरी जाति के लोगो! इबादत (वंदना) करो अल्लाह की, तथा आशा रखो प्रलय के दिन[१] की और मत फिरो धरती में उपद्रव करते हुये।

३७. किन्तु उन्हों ने उसे झुठला दिया तो पकड लिया उन्हें भुकम्प ने और वह अपने घरों में औंधे पडे रह गये।

३८. तथा आद और समूद का (विनाश किया)। और उजागर हैं तुम्हारे लिये उन के घरों के कुछ अवशेष, और शोभनीय बना दिया शैतान ने उन के कर्मों को और रोक दिया उन्हें सुपथ से. जब कि वह समझ–बुझ रखते थे।

३९. और कारून तथा फिरऔन और हामान का, और लाये उन के पास मूसा खुली निशानियाँ, तो उन्हों ने अभिमान किया और वह हम से आगे[२] होने वाले न थे।

४०. तो प्रत्येक को हम ने पकड लिया उस के पाप के कारण, तो इन में से कुछ पर पत्थर बरसाये[३] और उन में से कुछ को पकड़ा[४] कड़ी ध्वनि ने तथा कुछ को धंसा दिया धरती में, और कुछ को डुबो[५] दिया। तथा नहीं था अल्लाह कि उन पर अत्याचार करता परन्तु वह स्वयं अपने ऊपर अत्याचार कर रहे थे।

४१. उन का उदाहरण जिन्होंने बना लिये अल्लाह को छोड कर संरक्षक, मकडी जैसा है जिस ने एक घर बनाया, और वास्तव में घरों में सब से अधिक निर्बल घर[६] मकडी का है यदि वह जानते।

४२. वास्तव में अल्लाह जानता है कि वे जिसे पुकारते हैं अल्लाह को छोड कर वह कुछ नहीं हैं। और वही प्रबल गुणी (प्रवीण) है।

४३. और यह उदाहरण हम लोगों के लिये दे रहे हैं और इसे नहीं समझेंगे परन्तु ज्ञानी लोग (ही)।

---

[१] अर्थात संसारिक जीवन ही को सब कुछ न समझो, परलोक के अच्छे परिणाम की भी आशा रखो और सदाचार करो।

[२] अर्थात हमारी पकड से नहीं बच सकते थे।

[३] अर्थात लूत की जाति पर।

[४] अर्थात सालेह औ शुऐब (अलैहिमस्सलाम) की जाति को।

[५] जैसे कारून को।

[६] अर्थात नूह तथा मूसा (अलैहिमस्सलाम) की जातियों को।

१७. और क्या हमारे पहले पूर्वज भी (जीवित किये जायेंगे)?
१८. आप कह दें कि हाँ, तथा तुम अपमानित (भी) होगे।
१९. वह तो बस एक झिड़की होगी, फिर सहसा वह देख रहे होंगे।
२०. तथा कहेंगे: हाय हमारा विनाश! यह तो बदले (प्रलय) का दिन है।
२१. यही निर्णय का दिन है जिसे तुम झुठला रहे थे।
२२. (आदेश होगा कि) घेर लाओ सब अत्याचारियों को तथा उन के साथियों को और जिस की वे इबादत (वंदना) कर रहे थे।
२३. अल्लाह के सिवा। फिर दिखा दो उन को नरक की राह।
२४. और उन्हें रोक[१] ले। उन से प्रश्न किया जाये।
२५. क्या हो गया है तुम्हें कि एक–दूसरे की सहायता नहीं करते?
२६. बल्कि वह उस दिन सिर झुकाये खड़े होंगे।
२७. और एक–दूसरे के सम्मुख होकर परस्पर प्रश्न करेंगे:[२]
२८. कहेंगे कि तुम हमारे पास आया करते थे दायें[३] से।
२९. वह[४] कहेंगे: बल्कि तुम स्वयं ईमान वाले न थे।
३०. तथा नहीं था हमारा तुम पर कोई अधिकार,[५] बल्कि तुम स्वयं अवैज्ञाकारी थे।
३१. तो सिद्ध हो गया हम पर हमारे पालनहार का कथन कि हम (यातना) चखने वाले हैं।
३२. तो हम ने तुम्हें कुपथ कर दिया। हम तो स्वयं कुपथ थे।
३३. फिर वह सभी उस दिन यातना में साझी होंगे।
३४. हम इसी प्रकार किया करते हैं अपराधियों के साथ।
३५. यह वह हैं कि जब कहा जाता था उन से कि कोई पूज्य (वंदनीय) नहीं अल्लाह के अतिरिक्त तो वह अभिमान करते थे।

---

[१] नरक में झोंकने से पहले।

[२] अर्थात एक–दूसरे को धिक्कारेंगे।

[३] इस से अभिप्राय यह है कि धर्म तथा सत्य के नाम से आते थे अर्थात यह विश्वास दिलाते थे कि यही मिश्रणवाद मूल तथा सत्धर्म है।

[४] इस से अभिप्राय उन के प्रमुख लोग है।

[५] देखिये: सूरह इब्राहीम, आयत:२२।

३६. तथा कह रहे थे: क्या हम त्याग देने वाले हैं अपने पूज्यों को एक उन्मत्त कवि के कारण?
३७. बल्कि वह (नबी) सच्च लाये हैं तथा पुष्टि की है सब रसूलों की।
३८. निश्चय तुम दु:खदायी यातना चखने वाले हो।
३९. तथा तुम उस का प्रतिकार (बदला) दिये जाओगे जो तुम कर रहे थे।
४०. परन्तु अल्लाह के शुद्ध भक्त।
४१. यही हैं जिन के लिये विदित जीविका है।
४२. प्रत्येक प्रकार के फल तथा वही आदरणीय होंगे।
४३. सुख के स्वर्गों में।
४४. आसनों पर एक–दूसरे के सम्मुख असीन होंगे।
४५. फिराये जायेंगे उन पर प्याले प्रवाहित पेय के।
४६. श्वेत आस्वाद पीने वालों के लिये।
४७. नहीं होगी उस में शारीरिक पीड़ा और न वह उस से बहकेंगे।
४८. तथा उन के पास आँखें झुकाये (सति) बड़ी आँखों वाली (नारियाँ) होंगी।
४९. वह छुपाये हुये अन्डों के मानिन्द होंगी।[1]
५०. वह एक–दूसरे से सम्मुख हो कर प्रश्न करेंगे।
५१. तो कहेगा एक कहने वाला उन में से: मेरा एक साथी था।
५२. जो कहता था कि क्या तुम (प्रलय का) विश्वास करने वालों में से हो?
५३. क्या जब हम मर जायेंगे तथा मिट्टी और अस्थियाँ हो जायेंगे तो क्या हमे (कर्मों का)प्रतिफल दिया जायेगा।
५४. वह कहेगा: क्या तुम झाँक कर देखने वाले हो?
५५. फिर झाँकते ही उसे देख लेगा नरक के बीच।
५६. उस से कहेगा: अल्लाह की शपथ! तुम तो मेरा विनाश कर देने के समीप थे।
५७. और यदि मेरे पालनहार का अनुग्रह न होता तो मैं (नरक के) उपस्थितों में होता।
५८. फिर वह कहेगा: क्या (यह सहीह नहीं है कि) हम मरने वाले नहीं हैं?

[1] अर्थात जिस प्रकार पक्षी के पँखों के नीचे छुपे हुये अन्डे सुरक्षित होते हैं वैसे ही वह नारियाँ सुरक्षित, सुन्दर रंग और रूप की होंगी।

५९. सिवाये अपनी प्रथम मौत के और न हम को यातना दी जायेगी।
६०. वास्तव में यही बड़ी सफलता है।
६१. इसी (जैसी सफलता) के लिये चाहिये कि कर्म करें कर्म करने वाले।
६२. क्या यह आतिथ्य उत्तम है अथवा थोहड़ का वृक्ष?
६३. हम ने उसे अत्याचारियों के लिये एक परीक्षा बनाया है।
६४. वह एक वृक्ष है जो नरक की जड़ (तह) से निकलता है।
६५. उस के गुच्छे शैतानों के सिरों के समान हैं।
६६. तो वह (नरकवासी) खाने वाले हैं उस से। फिर भरने वाले हैं उस से अपने पेट।
६७. फिर उन के लिये उस के ऊपर से खौलता गरम पानी है।
६८. फिर उन्हें प्रत्यागत होना है नरक की ओर।
६९. वास्तव में उन्होंने पाया अपने पूर्वजों को कुपथ।
७०. फिर वह उन्हीं के पद्चिन्हों पर[१] दौड़े चले जा रहे हैं।
७१. और कुपथ हो चुके हैं इन से पूर्व अगले लोगों में से अधिक्तर।
७२. तथा हम भेज चुके हैं उन में सचेत (सावधान) करने वाले।
७३. तो देखो कि कैसा रहा सावधान किये हुये लोगों का परिणाम?[२]
७४. हमारे शुद्ध भक्तों के सिवा।
७५. तथा हमें पुकारा नूह ने। तो हम क्या ही अच्छे प्रार्थना स्वीकार करने वाले हैं।
७६. और हम ने बचा लिया उस को और उस के परिजनों को घोर आपदा से।
७७. तथा कर दिया हम ने उस की संतति को शेष[३] रह जाने वालों में।
७८. तथा शेष रखा हम ने उस की सराहना तथा प्रशंसा को पिछलों में।
७९. सलाम (सुरक्षा)[४] है नूह के लिये समस्त विश्ववासियों में।
८०. इसी प्रकार हम प्रतिफल प्रदान करते हैं सदाचारियों को।
८१. वास्तव में वह हमारे ईमान वाले भक्तों में से था।

---

[१] इस में नरक में जाने का जो सब से बड़ा कारण बताया गया है वह है नबी को न मानना, और अपने पूर्वजों के पंथ पर ही चलते रहना।

[२] अत: उनके दुष्परिणाम से शिक्षा ग्रहण करनी चाहिये।

[३] उस की जाति के जलमग्न हो जाने के पश्चात्।

[४] अर्थात उस की बुरी चर्चा से।

८२. फिर हम ने जलमग्न कर दिया दूसरों को।
८३. और उस के अनुयायियों में निश्चय इब्राहीम है।
८४. जब लाया वह अपने पालनहार के पास स्वच्छ दिल।
८५. जब कहा उसने अपने पिता तथा अपनी जाती से: तुम किस की इबादत (वंदना) कर रहे हो?
८६. क्या अपने बनाये पूज्यों को अल्लाह के सिवा चाहते हो?
८७. तो तुम्हारा क्या विचार है विश्व के पालनहार के विषय में?
८८. फिर उस ने देखा तारों की[१] ओर।
८९. तथा उन से कहा: मैं रोगी हूँ।
९०. तो उसे छोड़ कर चले गये।
९१. फिर वह जा पहूँचा उन के उपास्यों (पूज्यों) की ओर। कहा कि (वह प्रसाद) क्यों नहीं खाते?
९२. तुम्हें क्या हुआ है कि बोलते नहीं?
९३. फिर पिल पड़ा उन पर मारते हुये दायें हाथ से।
९४. तो वह आये उस की ओर दौड़ते हुये।
९५. इब्राहीम ने कहा: क्या तुम इबादत (वंदना) करते हो उस की जिसे पत्थरों से तराशते हो?
९६. जब कि अल्लाह ने पैदा किया है तुम को तथा जो तुम करते हो।
९७. उन्होंने कहा: इस के लिये एक (अग्निशाला का) निर्माण करो। और उसे झोंक दो दहकती अग्नि में।
९८. तो उन्होंने उस के साथ षड्यंत्र रचा, तो हम ने उन्हीं को नीचा कर दिया।
९९. तथा उस ने कहा: मैं जाने वाला हूँ अपने पालनहार की[२] ओर। वह मुझे सुपथ दर्शायेगा।
१००.हे मेरे पालनहार! प्रदान कर मुझे एक सदाचारी (पूनीत) पुत्र।
१०१.तो हम ने शुभ सूचना दी उसे एक सहनशील पुत्र की।

[१] यह सोचते हुये कि इन के उत्सव में न जाने के लिये क्या बहाना करूँ।
[२] अर्थात ऐसे स्थान की ओर जहाँ अपने पालनहार की इबादत कर सकूँ।

१०२.फिर जब वह पहुँचा उस के साथ चलने–फिरने की आयु को, तो इब्राहीम ने कहा: हे मेरे प्रिय पुत्र! मैं देख रहा हूँ स्वपन में कि मैं तुझे बध कर रहा हूँ। अब तू बता कि तेरा क्या विचार है? उस ने कहा: हे पिता! पालन करें जिस का आदेश आप को दिया जा रहा है। आप पायेंगे मुझे सहनशीलों में से यदि अल्लाह की इच्छा हुई।

१०३.अन्तत: जब दोनों ने स्वयं को अर्पित कर दिया, और उस (पिता) ने उसे गिरा दिया माथे के बल।

१०४.तब हम ने उसे आवाज़ दी कि हे इब्राहीम!

१०५.तू ने सच्च कर दिया अपना स्वप्न। इसी प्रकार हम प्रति फल प्रदान करते हैं सदाचारियों को।

१०६.वास्तव में यह खुली परीक्षा थी।

१०७.और हम ने उस के मुक्ति–प्रतिदान के रूप में प्रदान कर दी एक महान्[1] बलि।

१०८.तथा हम ने शेष रखी उस की शुभ चर्चा पिछलों में।

१०९.सलाम है इब्राहीम पर।

११०.इसी प्रकार हम प्रतिफल प्रदान करते हैं सदाचारियों को।

१११.निश्चय ही वह हमारे ईमानवाले भक्तों में से था।

११२.तथा हम ने उसे शुभसूचना दी इसहाक नबी की, जो सदाचारियों में[2] होगा।

११३.तथा हम ने बरकत (विभूति) अवतरित की उस पर तथा इस्हाक पर। और उन दोनों की संतति में से कोई सदाचारी है और कोई अपने लिये खुला अत्याचारी।

११४.तथा हम ने उपकार किया मूसा और हारून पर।

११५.तथा मुक्त किया दोनों को और उन कि जाति को घोर व्यग्रता से।

११६.तथा हम ने सहायता की उन की तो वही प्रभावशाली हो गये।

---

[1] यह महान् बलि एक मेंढा था। जिसे जिब्रील (अलैहिस्सलाम) द्वारा स्वर्ग से भेजा गया। जो आप के प्रिय पुत्र इस्माईल (अलैहिस्सलाम) के स्थान पर बलि दिया गया। फिर इस विधि को प्रलय तक के लिये अल्लाह के समिप्य का एक साधन तथा ईदुल अज़हा (बक़रईद) का प्रियवर कर्म बना दिया गया। जिसे संसार के सभी मुसलमान ईदुल अज़्हा में करते हैं।

[2] इस आयत से विद्वित होता है कि इब्राहीम (अलैहिस्सलाम) को इस बलि के पश्चात् दूसरे पुत्र आदरणीय इस्हाक की शुभ सूचना दी गई। इस से ज्ञान हुआ कि बलि इस्माईल (अलैहिस्सलाम) की दी गई थी। और दोनों की आयु में लग–भग चौदह वर्ष का अन्तर है।

११७.तथा हम ने प्रदान की दोनों को प्रकाशमय पुस्तक (तौरात)।
११८.और हम ने दर्शाई दोनों को सीधी डगर।
११९.तथा शेष रखी दोनों की शुभ चर्चा पिछलों में।
१२०.सलाम है मूसा तथा हारून पर।
१२१.हम इसी प्रकार प्रतिफल प्रदान करते हैं सदाचारियों को।
१२२.वस्तुत: वह दोनों हमारे ईमान वाले भक्तों में थे।
१२३.तथा निश्चय इल्यास नबियों में से था।
१२४.जब कहा उस ने अपनी जाति से: क्या तुम डरते नहीं हो?
१२५.क्या तुम बअ्ल (नामक मुर्ति) को पुकारते हो? तथा त्याग रहे हो सर्वोत्तम उत्पत्ति कर्ता को?
१२६.अल्लाह ही तुम्हारा पालनहार है, तथा तुम्हारे प्रथम पूर्वजों का पालनहार है।
१२७.अन्तत: उन्होंने झुठला दिया उस को। तो निश्चय वही (नरक में) उपस्थित होंगे।
१२८.किन्तु अल्लाह के शुद्ध भक्त।
१२९.तथा शेष रखी हम ने उसकी शुभ चर्चा पिछलों में।
१३०.सलाम है इल्यासीन[१] पर।
१३१.वास्तव में हम इसी प्रकार प्रतिफल प्रदान करते हैं सदाचारियों को।
१३२.वस्तुत: वह हमारे ईमान वाले भक्तो में से था।
१३३.तथा निश्चय लूत नबियों में से था।
१३४.जब हम ने मुक्त किया उस को तथा उस के सब परिजनों को।
१३५.एक बुढ़िया[२] के सिवा, जो पीछे रह जाने वालों में थी।
१३६.फिर हम ने अन्यों को तहस नहस कर दिया।
१३७.तथा तुम[३] गुज़रते हो उन (की निर्जन बस्तियों) पर प्रात: के समय।
१३८.तथा रात्रि में। तो क्या तुम समझते नहीं हो?

[१] इल्यासीन: इल्यास ही का एक उच्चारण है। उन्हें अन्य धर्म ग्रन्थों में इलया भी कहा गया है।
[२] यह लूत (अलैहिस्सलाम) की काफ़िर पत्नी थी।
[३] मक्का वासियों को संबोधित किया गया है।

१३९.तथा निश्चय यूनुस नबियों में से था।
१४०.जब वह भाग[१] गया भरी नाव की ओर।
१४१.फिर नाम निकाला गया तो वह हो गया फेंके हुओं में से।
१४२.तो निगल लिया उसे मछली ने, और वह निन्दिता था।
१४३.तो यदि न होता अल्लाह की पवित्रता का वर्णन करने वालों में।
१४४.तो वह रह जाता उस के उदर में उस दिन तक जब सब पुन: जीवित किये[२] जायेंगे।
१४५.तो हम ने फेंक दिया उसे खुले मैदान में और वह रोगी[३] था।
१४६.और उगा दिया उस[४] पर लताओं का एक वृक्ष।
१४७.तथा हम ने उसे रसूल बना कर भेजा एक लख बल्कि अधिक की ओर।
१४८.तो वह ईमान लाये। फिर हम ने उन्हें सुख – सुविधा प्रदान की एक समय[५] तक।
१४९.तो (हे नबी!) आप उन से प्रश्न करें कि क्या आप के पालनहार के लिये तो पुत्रियाँ हों और उन के लिये पुत्र?
१५०.अथवा क्या हम ने पैदा किया है फ़रिश्तों को नारियाँ। और वह उस समय उपस्थित[६] थे?
१५१.सावधान! वास्तव में वह अपने मन से बना कर यह बात कह रहें हैं।
१५२.कि अल्लाह ने संतान बनाई है। और निश्चय वह मिथ्या भाषी हैं।
१५३.क्या अल्लाह ने प्राथमिक्ता दी है पुत्रियों को पुत्रों पर?
१५४.तुम्हें क्या हो गया है, तुम कैसा निर्णय दे रहे हो?
१५५.तो क्या तुम शिक्षा ग्रहण नहीं करते?

---

[१] अल्लाह की अनुमति के बिना अपने नगर से नगर वासियों को यातना के आने की सूचना देकर निकल गये। और नाव पर सवार हो गये। नाव सागर की लहरों में घिर गई। इसलिये बोझ कम करने के लिये नाम निकाला गया। तो यूनुस (अलैहिस्सलाम) का नाम निकला और उन्हें समुद्र में फेंक दिया गया।

[२] अर्थात प्रलय के दिन तक। (देखिये : सूरह अम्बिया, आयात : ८७)

[३] अर्थात निर्बल नवजात शिशु के समान।

[४] रक्षा के लिये।

[५] देखिये : सूरह युनूस।

[६] इस में मक्का के मिश्रणवादियों का खण्डन किया जा रहा है जो फ़रिश्तों को देवियाँ तथा अल्लाह की पुत्रियाँ कहते थे। जब कि वह स्वयं पुत्रियों के जन्म को अप्रिय मानते थे।

१५६.अथवा तुम्हारे पास कोई प्रत्यक्ष प्रमाण है?
१५७.तो अपनी पुस्तक लाओ यदि तुम सत्यवादी हो?
१५८.और उन्होंने बना दिया अल्लाह तथा जिन्नों के मध्य वंश–संबंध। जब कि जिन्न स्वयं जानते हैं कि वह अल्लाह के समक्ष निश्चय उपस्थित किये[1] जायेंगे।
१५९.अल्लाह पवित्र है उन गुणों से जिस का वह वर्णन कर रहे हैं।
१६०.परन्तु अल्लाह के शुद्ध भक्त।[2]
१६१.तो निश्चय तुम तथा तुम्हारे पूज्य।
१६२.तुम सब किसी एक को भी कुपथ नहीं कर सकते।
१६३.उस के सिवा जो नरक में झोंका जाने वाला है।
१६४.और नहीं है हम (फ़रिश्तों) में से कोई परन्तु उस का एक नियमित स्थान है।
१६५.तथा हम ही (आज्ञापालन के लिये) पंक्तिवद्ध हैं।
१६६.और हम ही तस्बीह (पवित्रता गान) करने वाले हैं।
१६७.तथा वह (मुश्रिक) तो कहा करते थे कि:
१६८.यदि हमारे पास कोई स्मृति (पुस्तक) होती जो पहले लोगों में आई...
१६९.तो हम अवश्य अल्लाह के शुद्ध भक्तों में से हो जाते।
१७०.(फिर जब आ गयी) तो उन्होंने कुरआन के साथ कुफ़्र कर दिया अत: शीघ्र ही उन्हें ज्ञान हो जायेगा।
१७१.और पहले ही हमारा वचन हो चुका है अपने भेजे हुये भक्तों के लिये।
१७२.कि निश्चय उन्हीं की सहायता की जायेगी।
१७३.तथा वास्तव में हमारी सेना ही प्रभावशाली (विजयी) होने वाली है।
१७४.तो आप मुँह फेर लें उन से कुछ समय तक।
१७५.तथा उन्हें देखते रहें। वह भी शीघ्र ही देख लेंगे।
१७६.तो क्या वह हमारी यातना की शीघ्र माँग कर रहे हैं।
१७७.तो जब वह उतर आयेगी उन के मैदानों में तो बुरा हो जायेगा सावधान किये हुओं का सवेरा।

---

[1] अर्थात यातना के लिये। तो यदि वे उस के संबंधी होते तो उन्हें यातना क्यों देता?

[2] वह अल्लाह को ऐसे दुर्गुणों से युक्त नहीं करते।

१७८.और आप मुँह फेर लें उन से कुछ समय तक।

१७९.तथा देखते रहें, अन्ततः वह (भी) देख लेंगे।

१८०.पवित्र है आप का पालनहार गौरव का स्वामी उस बात से जो वह बना रहे हैं।

१८१.तथा सलाम है रसूलों पर।

१८२.तथा सभी प्रशंसा अल्लाह सर्वलोक के पालनहार के लिये है।

*****

# सूरह साद – ३८

**सूरह साद के संक्षिप्त विषय**

**यह सूरह मक्की है, इस में ८८ आयतें हैं।**

- इस में पहले अच्छर (साद) आया है जिस के कारण इस का नाम (सूरह साद) है।
- इस की आरंभिक आयतों में कुरआन के शिक्षाप्रद पुस्तक होने की चर्चा करते हुये यह चेतावनी दी गई है कि जो इसे नहीं मानेंगे वह अपने आप को बुरे परिणाम तक पहुँचायेंगे।
- आयत १२ ते १६ तक उन जातियों का बुरा अन्त बताया गया है जिन्होंने रसूलों को झुठलाया। फिर आयत १७ से २४ तक नबियों के, अल्लाह की ओर ध्यानमग्न होते की चर्चा की गई है। फिर अल्लाह की आज्ञा का पालन करने और न करने दोनो का परलोक में अलग–अलग परिणाम बताया गया है।
- आयत ६५ से ८५ तक में बताया है कि नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) सावधान करने के लिये आये हैं। और आप के विरोध करने का वही फल होगा जो इब्लीस के अभिमान का हुआ।
- अन्तिम आयतों में नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) तथा कुरआन के सत्य होने तथा कुरआन की बताई हुयी बतों के अवश्य पूरी होने की ओर संकेत किये गये हैं।

*****

## अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।

१. साद। शपथ है शिक्षा प्रद कुरआन की!

२. बल्कि जो काफ़िर हो गये वह एक गर्व तथा विरोध में ग्रस्त हैं।

३. हम ने विनाश किया है इन से पूर्व बहुत से समुदायों का। तो वह पुकारने लगे। और नहीं होता वह बचने का समय।

४. तथा उन्हें आश्चर्य हुआ कि आ गया उन के पास उन्हीं में से एक सचेत करने[१] वाला! और कह दिया काफ़िरों ने कि यह तो बड़ा झूठा जादूगर है।

५. क्या उस ने बना दिया है सब पूज्यों को एक पूज्य? यह तो बड़े आश्चर्य का विषय है।

६. तथा चल दिये उन के प्रमुख (यह) कहते हुये कि चलो दृढ़ रहो अपने पूज्यों पर। इस बात का कुछ और ही लक्ष्य[२] है।

७. हम ने नहीं सुनी यह बात प्राचीन धर्मों में, यह तो बस मनघड़त बात है।

८. क्या उसी पर उतारी गई है यह शिक्षा (कुरआन) हमारे बीच में से? बल्कि वह संदेह में हैं मेरी शिक्षा से। बल्कि उन्होंने अभी यातना नहीं चखी है।

९. अथवा उन के पास हैं आप के अत्यंत प्रभुत्वशाली प्रदाता पालनहार की दया के कोष।[३]

१०. अथवा उन्हीं का है राज्य आकाशों तथा धरती का। और जो कुछ उन दोनों के मध्य है? तो उन्हें चाहिये कि चढ़ जायें (आकाशों में) रस्सियाँ तान[४] कर।

११. यह एक तुच्छ सेना है यहाँ पराजित सेनाओं[५] में से।

१२. झुठलाया इन से पहले नूह तथा आद और शक्तिवान फ़िरऔन की जाति ने।

१३. तथा समूद और लूत की जाति एवं बन के वासियों[६] ने। यही सेनायें हैं।

१४. इन सभी ने झुठलाया रसूलों को, तो मेरी यातना सिद्ध हो गई।

---

[१] अर्थात मुहम्मद (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम)।

[२] अर्थात एकेश्वरवाद की यह बात सत्य नहीं है और ऐसी बात अपने किसी स्वार्थ के लिये की जा रही है।

[३] कि वह जिसे चाहें नबी बनायें?

[४] और मुहम्मद (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) पर प्रकाशना के अवतरण को रोक दें।

[५] अर्थात इन मक्का वासियों के पराजित होने में देर नहीं होगी।

[६] इस से अभिप्राय शुऐब (अलैहिस्सलाम) की जाति है। (देखिये : सूरह, शुअरा आयतः १७६)

१५. और यह नहीं प्रतीक्षा कर रहे हैं परन्तु एक कर्कश ध्वनि की जिस के लिये कुछ भी देर नहीं होगी।

१६. तथा उन्होंने कहा कि हे हमारे पालनहार! शीघ्र प्रदान कर दे हमारे लिये हमारी (यातना का) भाग हिसाब के दिन से पहले।[1]

१७. आप सहन करें उस पर जो वे कह रहे हैं। तथा याद करें हमारे भक्त दावूद को जो अत्यंत शक्तिशाली था निश्चय वह ध्यान मग्न था।

१८. हम ने वश्वर्ती कर दिया था पर्वतों को जो उसके साथ पवित्रता गान करते थे संध्या तथा प्रात:।

१९. तथा पक्षियों को एकत्रित किये हुये, प्रत्येक उस के आधीन ध्यान मगन रहते थे।

२०. और हम ने दृढ़ किया उस के राज्य को और हम ने प्रदान की उसे नबूवत तथा निर्णय शक्ति।

२१. तथा क्या आया आप के पास दो पक्षों का समाचार जब वह दीवार फांद कर मेहराब (वंदना स्थल) में आ गये?

२२. जब उन्होंने प्रवेश किया दावूद पर तो वह घबरा गया उन से। उन्होंने कहा: डरिये नहीं। हम दो पक्ष हैं अत्याचार किया है हम में से एक ने दूसरे पर। तो आप निर्णय कर दें हमारे बीच सत्य (न्याय) के साथ। तथा अन्याय न करें तथा हमे दर्शा दें सीधी राह।

२३. यह मेरा भाई है उस के पास निन्नावे भेड़ हैं। और मेरे एक भेड़ है। तो यह कहता है कि वह (भी) मुझे दे दो। और यह प्रभावशाली हो गया मुझ पर बात करने में।

२४. दावूद ने कहा: उस ने तुम पर अवश्य अत्याचार किया तुम्हारी भेड़ को (मिलाने की) माँग कर के अपनी भेड़ों में। तथा बहुत से साझी एक दूसरे पर अत्याचार करते हैं उन के सिवा जो ईमान लाये तथा सदाचार किये। और बहुत थोड़े हैं ऐसे लोग। और दावूद ने भॉप लिया की हम ने उस की परीक्षा ली है तो सहसा उस ने क्षमायाचना कर ली। और गिर गया सज्दे में तथा ध्यान मग्न हो गया।

---

[1] अर्थात वह उपहास स्वरूप कहते हैं कि प्रलय से पहले ही संसार में हमें यातना मिल जाये। अर्थ यह है कि हमें कोई यातना नहीं दी जायेगी।

२५. तो हम ने क्षमा कर दिया उस के लिये वह। तथा उस के लिये हमारे पास निश्चय सामिप्य है तथा अच्छा स्थान।

२६. हे दावूद! हम ने तुझे राज्य दिया है धरती में। अतः निर्णय कर लोगों के बीच सत्य (न्याय) के साथ तथा अनुसरण न कर आकांक्षा का। अन्यथा वह कुपथ कर देगी तुझे अल्लाह की राह से। निःसंदेह जो कुपथ हो जायेंगे अल्लाह की राह[१] से तो उन्हीं के लिये घोर यातना है, इस कारण कि वह भूल गये हिसाब का दिन।

२७. तथा नहीं पैदा किया है हम ने आकाश और धरती को तथा जो कुछ उन के बीच है व्यर्थ। यह तो उन का विचार है जो काफ़िर हो गये। तो विनाश है उन के लिये जो काफ़िर हो गये अग्नि से।

२८. क्या हम कर देंगे उन्हें जो ईमान लाये तथा सदाचार किये उन के समान जो उपद्रवी हैं धरती में? या कर देंगे आज्ञाकारियों को उल्लंघनकारियों के समान?[२]

२९. यह (कुरआन) एक शुभ पुस्तक है। जिसे हम ने अवतरित किया है आप की ओर, ताकि लोग विचार करें उस की आयतों पर। और ताकि शिक्षा ग्रहण करें मतिमान।

३०. तथा हम ने प्रदान किया दावूद को सुलैमान (नामक पुत्र)। वह अति ध्यान मग्न था।

३१. जब प्रस्तुत किये गये उस के समक्ष संध्या के समय सधे हुये वेग गामी घोड़े।

३२. तो कहाः मैं ने प्राथमिक्ता दी इन घोड़ों के प्रेम को अपने पालनहार के स्मरण पर। यहाँ तक कि वह ओझल हो गये।

३३. उन्हें वापिस लाओ मेरे पास। फिर हाथ फेरने लगे उन की पिंडलियों तथा गर्दनों पर।

३४. और हम ने परीक्षा[३] ली सुलैमान कि तथा डाल दिया उस के सिंहासन पर एक धड़। फिर वह ध्यान मग्न हो गया।

---

[१] अल्लाह की राह से अभिप्राय उस का धर्म विधान है।

[२] यह प्रश्न नकारात्मक है और अर्थ यह कि दोनों का परिणाम समान नहीं होगा।

[३] हदीस से भाष्यकारों ने लिखा है कि सुलैमान (अलैहिस्सलाम) ने एक बार कहा कि मैं आज रात अपनी सभी पत्नियों जिन की संख्या ७० अथवा ९० थी, से संभोग करूँगा। जिन से योद्धा घुड़सवार पैदा होंगे जो अल्लाह की राह में जिहाद करेंगे। तथा उन्होंने यह नहीं कहा: यदि अल्लाह ने चाहा। जिस का परिणाम यह हुआ कि केवल एक ही पत्नी गर्भवती हुई।

३५. उस ने प्रार्थना की: हे मेरे पालनहार! मुझ को क्षमा कर दे। तथा मुझे प्रदान कर ऐसा राज्य जो उचित न हो किसी के लिये मेरे पश्चात्। वास्तव में तू ही अति प्रदाता है।
३६. तो हम ने वश में कर दिया उस के लिये वायु को जो चल रही थी धीमी गति से उस के आदेश से वह जहाँ चाहता।
३७. तथा शैतानों को प्रत्येक प्रकार के निर्माता, तथा ग़ोता ख़ोर को।
३८. तथा दूसरों को बंधे हुये बेड़ियों में।
३९. यह हमारा प्रदान है। तो उपकार करो अथवा रोक लो, कोई हिसाब नहीं।
४०. और वास्तव में उस के लिये हमारे पास सामिप्य तथा उत्तम स्थानहै।
४१. तथा याद करो हमारे भक्त अय्यूब को। जब उस ने पुकारा अपने पालनहार को कि शैतान ने मुझ को पहुँचाया[1] है दु:ख, तथा यातना।
४२. अपना पाँव (धरती पर) मार। यह है शीतल स्नान तथा पीने का जल।
४३. और हम ने प्रदान किया उसे उस का परिवार तथा उनके साथ और उन के समान। अपनी दया से, और मतिमानों की शिक्षा के लिये।
४४. तथा ले अपने हाथ में तीलियों की एक झाड़, तथा उस से मार और अपनी शपथ भंग न कर। वास्तव[2] में हम ने उसे पाया धौर्य वान। निश्चय वह बड़ा ध्यान मग्न था।
४५. तथा याद करो, हमारे भक्त इब्राहीम तथा इस्हाक एवं याकूब को, जो कर्म शक्ति तथा ज्ञानचक्षू[3] वाले थे।
४६. हम ने उन्हें विशेष कर लिया बड़ी विशेषता परलोक (आख़िरत) की याद के साथ।
४७. वास्तवम में वह हमारे यहाँ उत्तम निर्वाचितों में से थे।

---

और उस ने भी अधुरे शिशु को जन्म दिया। नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) ने कहा: वह (यदि अल्लाह ने चाहा) कह देते तो सब योद्धा पैदा होते। (सहीह बुख़ारी , सहीह मुस्लिम)

[1] अर्थात मेरे दु:ख तथा यातना के कारण मुझे शैतान उकसा रहा है तथा वह मुझे तेरी दया से निराश करना चाहता है।

[2] अय्यूब (अलैहिस्सलाम) की पत्नी से कुछ चूक हो गई जिस पर उन्होंने उसे सौ कोड़े मारने की शपथ ली थी।

[3] अर्थात आज्ञा पालन में शक्तिवन तथा धर्म का बोध रखते थे।

४८. तथा आप चर्चा करें इस्माईल तथा यसअ एवं ज़ुलकिफ़्ल की। और यह सभी निर्वाचितों में से थे।
४९. यह (क़ुरआन) एक शिक्षा है तथा निश्चय आज्ञाकारियों के लिये उत्तम स्थान है।
५०. स्थायी स्वर्ग खुले हुये उन के लिये (उन के) द्वार।
५१. वे तकिये लगाये होंगे उन में। मागेंगे उन में बहुत से फल तथा पेय पदार्थ।
५२. तथा उन के पास आँखें सीमित रखने वाली समायु पत्नियाँ होंगी।
५३. यह है जिस का वचन दिया जा रहा था तुम्हें हिसाब के दिन।
५४. यह है हमारी जीविका जिस का कोई अन्त नहीं है।
५५. यह है। और अवैज्ञाकारियों के लिये निश्चय बुरा स्थान है।
५६. नरक है, जिस में वे जायेंगे, क्या ही बुरा आवास है!
५७. यह है। तो तुम चखो खौलता पानी तथा पीप।
५८. तथा कुछ अन्य इसी प्रकार की विभिन्न यातनायें।
५९. यह[१] एक और जत्था है जो घुसा आ रहा है तुम्हारे साथ। कोई स्वागत् नहीं है उन का। वास्तव में वह नरक में प्रवेश करने वाले हैं।
६०. वह उत्तर देंगे: बल्कि तुम। तुम्हारा कोई स्वागत् नहीं। तुम्हीं आगे लाये हो इस (यातना) को हमारे। तो यह बुरा निवास है।
६१. (फिर) वह कहेंगे: हमारे पलनहार! जो हमारे आगे लाया है इसे, उस को दुगनी यातना दे नरक में।
६२. तथा (नारकी) कहेंगे: हमें क्या हुआ है कि हम कुछ लोगों को नहीं देख रहे हैं जिन की गणना हम बुरे लोगों में कर[२] रहे थे?
६३. क्या हम ने उन्हें उपहास बना रखा था अथवा चूक रही हैं उन से हमारी आँखें?
६४. निश्चय सत्य है नारकियों का आप में झगड़ना।
६५. हे नबी! आप कह दें: मैं तो मात्र सचेत करने वाला[१] हूँ। तथा कोई (सच्चा) पूज्य नहीं है अकेले प्रभावशाली अल्लाह के सिवा।

---

[१] यह बात काफ़िरों के प्रमुख जो पहले से नरक में होंगे अपने उन अनुयायियों से कहेंगे जो संसार में उन के अनुयायी बने रहे उस समय जब उन के अनुयायियों का गिरोह नरक में आने लगेगा।
[२] इससे उनका संकेत उन निर्धन-निर्बल मुसलमानों की ओर होगा जिन्हें वह संसार में उपद्रवी कह रहे थे।

६६. वह आकाशों तथा धरती का और जे कुछ उन दोनों के मध्य है सब का पालनहार अति प्रभावशाली क्षमी है।

६७. आप कह दें कि यह[२] बहुत बड़ी सूचना है।

६८. और तुम हो कि उस से मुँह फेर रहे हो।

६९. मुझे कोई ज्ञान नहीं है उच्च सभा वाले (फ़रिश्ते) जब वाद–विवाद कर रहे थे।

७०. मेरी ओर तो मात्र इस लिये वह्यी (प्रकाशना) की जा रही है कि मैं खुला सचेत करने वाला हूँ।

७१. जब कि कहा आप के पालनहार ने फ़रिश्तों से: मैं पैदा करने वाला हूँ एक मनुष्य मिट्टी से।

७२. तो जब मैं उसे बराबर कर दूँ तथा फूँक दूँ उस में अपनी ओर से रूह (प्राण) तो गिर जाओ उस के लिये सज्दा करते हुये।

७३. तो सज्दा किया सभु फ़रिश्तों ने एक साथ।

७४. इब्लीस के सिवा, उस ने अभिमान किया और हो गया काफ़िरों में से।

७५. अल्लाह ने कहा: हे इब्लीस! किस चिज़ ने तुझे रोक दिया सज्दा करने से उस के लिये जिस को मैं ने पैदा किया अपने हाथ से? क्या तू अभिमान कर गया अथवा वास्तव में तू ऊँचे लोगों में से है?

७६. उस ने कहा: मैं उस से उत्तम हूँ। तू ने मुझे पैदा किया है अग्नि से तथा उसे पैदा किया है मिट्टी से।

७७. अल्लाह ने कहा: तू निकल जा यहाँ से, तू वास्तव में धिक्कृत है।

७८. तथा तुझ पर मेरी दया से दूरी ही प्रलय के दिन तक।

७९. उस ने कहा: मेरे पालनहार! मुझे अवसर दे उस दिन तक जब लोग पून:जीवित किये जायेंगे।

८०. अल्लाह ने कहा: तुझे अवसरदे दिया गया।

८१. निर्धारित समय के दिन तक।

---

[१] कुरआन ने इसे बहुत सी आयतों में दुहराया है कि नबियों का कर्तव्य मात्र सत्य को पहुँचाना है। किसी को बलपूर्वक सत्य को मनवाना नहीं है।

[२] परलोक की यातना तथा तौहीद (एकेश्वरवाद की जो बातें तुम्हें बता रहा हूँ।

८२. उस ने कहा: तो तेरे प्रताप की शपथ! मैं आवश्य कुपथ कर के रहूँगा सब को।
८३. तेरे शुद्ध भक्तों के सिवा उन में से।
८४. अल्लाह ने कहा: तो यह सत्य है और मैं सत्य ही कहा करता हूँ:
८५. कि मैं अवश्य भर दूँगा नरक को तुझ से तथा जो तेरा अनुसरण करेंगे उन सब से।
८६. (हे नबी!) कह दें कि मैं नहीं माँग करता हूँ तुम से इस पर किसी पारिश्रमिक की, तथा मैं नहीं हूँ अपनी ओर से कुछ बनाने वाला।
८७. नहीं है यह (कुरआन) परन्तु एक शिक्षा सर्वलोक वासियों के लिये।
८८. तथा तुम्हें अवश्य ज्ञान हो जायेगा उस के समाचार (तथ्य) का एक समय के पश्चात्।

*****

# सूरह .जुमर – ३९

## सूरह जुमर के संक्षिप्त विषय
## यह सूरह मक्की है, इस में ७५ आयतें हैं।

- इस सूरह की आयत ७१ तथा ७३ में (.जुमर) शब्द आया है। जिस का अर्थ है: समूह तथा गिरोह। और इसी से सूरह का नाम लिया गया है।
- इस की आरंभिक आयतों में कुरआन की मूल शिक्षा को प्रमाणों (दलीलों) के साथ प्रस्तुत किया गया है कि आज्ञा पालन (वंदना) मात्र अल्लाह ही के लिये है। फिर आगे आयत २० तक दोनों गिरोह: जो धर्म का पालन करते और केवल अल्लाह की वंदना (इबादत) करते हैं तथा जो दूसरों की पूजा करते हैं उन के मध्य अन्तर बताया गया है। फिर आयत ३५ तक कुरआन को मानने वालों की विशेषतायें और उन का प्रतिफल बताया गया है और विरोधियों को बुरे परिणाम से सावधान किया गया है।
- आयत ३६ से ५२ तक ऐसे समझाया गया है कि (तौहीद) उभर कर सामने आ जाये। और ईमान लाने की भावना पैदा हो जाये। फिर आयत ६३ तक अल्लाह को मानने की प्रेरणा दी गई है।
- अन्तिम आयतों में यह बताया गया है कि एक अल्लाह की वंदना ही सच्च है। फिर प्रलय की कुछ दशाओं की झलक दिखाकर (नेकों) सदाचारियों और बुरों के अलग–अलग स्थानों की ओर जाने, और उन के अन्तिम परिणाम को बताया गया है।

*****

## अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।

१. इस पुस्तक का अवतरित होना अल्लाह अति प्रभावशाली तत्वज्ञ की ओर से है।

२. हम ने आप की ओर यह पुस्तक सत्य के साथ अवतरित की है। अत: इबादत (वंदना) करो अल्लाह की शुद्ध करते हुये उस के लिये धर्म को।

३. सुन लो! शुद्ध धर्म अल्लाह ही के लिये (योग्य) है। तथा जिन्होंने बना रखा है अल्लाह के सिवा संरक्षक वे कहते हैं कि हम तो उन की वंदना इस लिये करते हैं कि वह समीप कर देंगे हमें अल्लाह[1] से। वास्तव में अल्लाह ही निर्णय करेगा उन के बीच जिस में वे विभेद कर रहे हैं। वास्तव में अल्लाह उसे सुपथ नहीं दर्शाता जो बड़ा मिथ्यावादी कृतघ्न हो।

४. यदि अल्लाह चाहता कि अपने लिये संतान बनाये तो चुन लेता उस में से जिसे पैदा करता हैं जिसे चाहता। वह पवित्र है! वही अल्लाह अकेला सब पर प्रभावशाली है।

५. उस ने पैदा किया है आकाशों तथा धरती को सत्य के आधार पर। वह लपेट देता है रात्रि को दिन पर तथा दिन को रात्रि पर तथा वशवर्ती किया है सूर्य और चन्द्रमा को। प्रत्येक चल रहा है अपनी निर्धारित अवधि के लिये। सावधान! वही अत्यंत प्रभावशाली क्षमी है।

६. उस ने तुम को पैदा किया एक प्राण से फिर बनाया उसी से उस का जोड़ा। तथा अवतरित किये तुम्हारे लिये पशुओं में से आठ जोड़े। वह पैदा करता है तुम को तुम्हारी माताओं के गर्भाशयों में एक रूप में, एक रूप के पश्चात् तीन अँधेरों में, यही अल्लाह है तुम्हारा पालनहार, उसी का राज्य है। कोई (सच्चा) वंदनीय नहीं उस के सिा। तो तुम कहाँ फिराये जा रहे हो?

---

[1] मक्का के काफ़िर यह मानते थे कि अल्लाह ही वास्तविक पूज्य है। परन्तु वह यह समझते थे कि उस का दरबार बहुत ऊँचा है इसलिये वह इन पूज्यों को माध्यम बनाते थे। ताकि इन के द्वारा उन की प्रार्थनायें अल्लाह तक पहुँच जायें। यही बात साधारणत: मुश्रिक कहते आये हैं। इन तीन आयतों में उन के इसी कुविचार का खण्डन किया गया है। फिर उन में कुछ ऐसे थे जो समझते थे कि अल्लाह के संतान है। कुछ, फ़रिश्तों को अल्लाह की पुत्रियाँ कहते, और कुछ, नबियों (ईसा) को अल्लाह का पुत्र कहते थे। यहाँ इसी का खण्डन किया गया है।

७. यदि तुम कृतघ्न बनो तो अल्लाह निस्पृह है तुम से। और वह प्रसन्न नहीं होता अपने भक्तों की कृतघ्नता से और यदि कृतज्ञता करो तो वह प्रसन्न हो जायेगा तुम से। अैर नहीं बोझ उठायेगा कोई उठाने वाला दूसरों का बोझ। फिर तुम्हारे पालनहार ही की ओर तुम्हारा फिरना है। तो वह तुम्हें सूचित कर देगा तुम्हारे कर्मो से। वास्तव में वह भली–भाँति जानने वाला है दिलों के भेदों को।

८. तथा जब पहुँचता है मनुष्य को कोई दु:ख तो पुकारता है अपने पालनहार को ध्यानमग्न होकर उस की ओर। फिर जब हम उसे प्रदान करते हैं कोई सुख अपनी ओर से तो भूल जाता है जिस के लिये वह पुकार रहा था इस से पूर्व। तथा बना लेता है अल्लाह का साझी ताकि कुपथ करे उस की डगर से। आप कह दें कि आनन्द ले लो अपने कुफ़्र का थोड़ा सा। वास्तव में तू नारकियों में से है।

९. तो क्या जो आज्ञाकारी रहा हो रात्रि के क्षणों में सज्दा करते हुये, तथा खड़ा रहकर, (और) डर रहा हो परलोक से, तथा आशा रखता हो अल्लाह की दया की, आप कहें कि क्या समान हो जायेंगे जो ज्ञान रखते हों तथा जो ज्ञान नहीं रखते? वास्तव में शिक्षा ग्रहण करते हैं मतिमान लोग ही।

१०. आप कह दें उन भक्तों से जो ईमान लाये तथा डरे अपने पालनहार से कि उन्हीं के लिये जिन्होंने सदाचार किये इस संसार में बड़ी भलाई है। तथा अल्लाह की धरती विस्तृत है। और धैर्यवान ही अपना पूरा प्रतिफल अगणित दिये जायेंगे।

११. आप कह दें कि मुझे आदेश दिया गया है कि इबादत (वंदना) करूँ अल्लाह की शुद्ध कर के उस के लिये धर्म को।

१२. तथा मुझे आदेश दिया गया है कि प्रथम आज्ञाकारी हो जाऊँ।

१३. आप कह दें: मैं डरता हूँ यदि मैं अवैज्ञा करूँ अपने पालनहार की, एक बड़े दिन की यातना से।

१४. आप कह दें: अल्लाह ही की इबादत (वंदना) मैं कर रहा हूँ शुद्ध कर के उस के लिये अपने धर्म को।

१५. अत: तुम इबादत (वंदना) करो जिस की चाहो उस के सिवा। आप कह दें: वास्तव में क्षतिग्रस्त वही हैं जिन्होंने क्षतिग्रस्त कर लिया स्वयं को तथा अपने परिवार को प्रलय के दिन। सावधान! यही खुली क्षति है।

१६. उन्हीं के लिये छत्र होंगे अग्नि के, उन के ऊपर से तथा उन के नीचे से छत्र होंगे। यही है डरा रहा है अल्लाह जिस से अपने भक्तों को। हे मेरे भक्तो! मुझी से डरो।

१७. जो बचे रहे तागूत (असुर)[1] की पूजा से तथा ध्यान मग्न हो गये अल्लाह की ओर तो उन्हीं के लिये शुभसूचना है। अत: आप शुभ सूचना सुना दें मेरे भक्तों को।

१८. जो ध्यान से सुनते हैं इस बात को फिर अनुसरण करते हैं इस सर्वोत्तम बात का तो वही हैं जिन्हें सुपथ दर्शन दिया है अल्लाह ने, तथा वही मतिमान हैं।

१९. तो क्या जिस पर यातना की बात सिद्ध हो गई, क्या आप निकाल सकेंगे उसे जो नरक में है?

२०. किन्तु जो अपने पालनहार से डरे उन्हीं के लिये उच्च भवन हैं। जिन के ऊपर निर्मित भवन हैं। प्रवाहित हैं जिन में नहरें, यह अल्लाह का वचन है। और अल्लाह वचन भंग नहीं करता।

२१. क्या तुम ने नहीं देखा[2] कि अल्लाह ने उतारा आकाश से जल? फिर प्रवाहित कर दिये उस के स्रोत धरती में। फिर निकालता है उस से खेतियाँ विभिन्न रंगों की। फिर सूख जाती हैं, तो तुम देखते हो उन्हें पीली, फिर उसे चूर–चूर कर देता है। निश्चय इस में बड़ी शिक्षा है मतिमानों के लिये।

२२. तो क्या खोल दिया हो अल्लाह ने जिस का सीना इस्लाम के लिये तो वह एक प्रकाश पर हो अपने पालनहार की ओर से। तो विनाश है जिन के दिल कड़े हो गये अल्लाह के स्मरण से वही खुले कुपथ में हैं।

२३. अल्लाह ही है जिस ने सर्वोत्तम हदीस (कुरआन) को अवतरित किया है। ऐसी पुस्तक जिस की आयतें मिलती जुलती बार–बार दुहराई जाने वाली हैं। जिसे (सुन कर) खड़े हो जाते हैं उन के रूँगटे जो डरते हैं अपने पालनहार से । फिर कोमल हो जाते हैं उन के अंग तथा दिल अल्लाह के स्मरण कि ओर। यही है अल्लाह का मार्गदर्शन जिस के द्वारा वह संमार्ग पर लगा देता जिसे चाहता है। और जिसे अल्लाह कुपथ कर दे तो उस का कोई पथ दर्शक नहीं है।

---

[1] अल्लाह के अतिरिक्त मिथ्या पूज्यों से।

[2] इस आयत में अल्लाह के एक नियम की ओर संकेत है जो सब में समान रूप से प्रचलित है। अर्थात वर्षा से खेती का उगना और अनेक स्थितियों से गुज़र कर नाश हो जाना। इसे मतिमानों के लिये शिक्षा कहा गया है। क्योंकि मनुष्य की भी यही दशा होती है। वह शिशु जन्म लेता है फिर युवक और बूढ़ा हो जाता है। और अन्तत: संसार से चला जाता है।

२४. तो क्या जो अपनी रक्षा करेगा अपने मुख[१] से बुरी यातना से प्रलय के दिन? तथा कहा जायेगा अत्याचारियो से: चखो जो तुम कर रहे थे।

२५. झुठला दिया उन्होंने जो इन से पूर्व थे । तो आ गई यतना उन के पास जहाँ से उन्हें अनुमान (भी) न था।

२६. तो चखा दिया अल्लाह ने उन को अपमान संसारिक जीवन में। और आख़िरत (परलोक) की यातना निश्चय अत्यधिक बड़ी है। क्या ही अच्छा होता यदि वह जानते।

२७. और हम ने मनुष्य के लिये इस कुरआन में प्रत्येक उदाहरण दिये हैं ताकि वह शिक्षा ग्रहण करे।

२८. अर्बी भाषा में कुरआन जिस में कोई टेढ़ापन नहीं है, ताकि वह अल्लाह से डरें।

२९. अल्लाह ने एक उदाहरण दिया है एक व्यक्ति का जिस में बहुत से परस्पर विरोधी साझी है। तथा एक व्यक्ति पूरा एक व्यक्ति का (दास) है। तो क्या दशा में दोनों समान हो जायेंगे?[२] सब प्रशंसा अल्लाह के लिये है, बल्कि उन में से अधिक्तर नहीं जानते।

३०. (हे नबी!) निश्चय आप को मरना है तथा उन्हें भी मरना है।

३१. फिर तुम सभी[३] प्रलय के दिन अल्लाह के समक्ष झगड़ोगे।

३२. तो उस से बड़ा अत्याचारी कौन हो सकता है जो अल्लाह पर झूठ बोले तथा सच्च को झुठलाये जब उस के पास अ गया? तो क्या नरक में नहीं है ऐसे काफ़िरों का स्थान?

३३. तथा जो सत्य लाये[४] और जिस ने उसे सच माना तो वही (यातना से) सुरक्षित रहने वाले हैं।

---

[१] इस लियेकि उस के हाथ पीछे बंधे होंगे। वह अच्छा है या जो स्वर्ग के सुख में होगा वह अच्छा है।

[२] इस आयत में मिश्रणवादी और एकेश्वरवादी की दशा का वर्णन किया गया है कि मिश्रणवादी अनेक पूज्यों को को प्रसन्न करने में व्याकुल रहता है। तथा एकेश्वरवादी शान्त हो कर केवल एक अल्लाह की इबादत करता है और एक ही को प्रसन्न करता है।

[३] और वहाँ तुम्हारे झगड़े का निर्णय और सब का अन्त सामने आ जायेगा। आयत में नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) की मौत को सिद्ध किया गया है। जिस प्रकार सूरह आले इमरान:१४४, में आप की मौत का प्रमाण बताया गया है।

[४] इस से अभिप्राय अन्तिम नबी जनाब मुहम्मद (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) हैं।

३४. उन्हीं के लिये है जो वह चाहेंगे उन के पालनहार के यहाँ। और यही सदाचारियों का प्रतिफल है।

३५. ताकि अल्लाह क्षमा कर दे जो कुकर्म उन्होंने किये हैं। तथा उन्हें प्रदान करे उन का प्रतिफल उन के उत्तम कर्मों के बदले जो वे कर रहे थे।

३६. क्या अल्लाह पर्याप्त नहीं है अपने भक्त के लिये? तथा वह डराते हैं आप को उन से जो उस के सिवा हैं। तथा जिसे अल्लाह कुपथ कर दे तो नहीं है उसे कोई सुपथ दर्शाने वाला।

३७. और जिसे अल्लाह सुपथ दर्शा दे तो नहीं है उसे कोई कुपथ करने वाला। क्या नहीं है अल्लाह प्रभुत्वशाली बदला लेने वाला?

३८. और यदि आप उन से प्रश्न करें कि किस ने पैदा किया है आकाशों तथा धरती को? तो वह अवश्य कहेंगे कि अल्लाह ने। आप कहिये कि तुम बताओ जिसे तुम अल्लाह के सिवा पुकारते हो: यदि अल्लाह मुझे कोई हानि पहुँचाना चाहे तो क्या यह उस की हानि को दूर कर सकता है? अथा मेरे साथ दया करना चाहे, तो क्या वह रोक सकता है उस की दया को? आप कह दें कि मुझे पर्याप्त है अल्लाह। और उसी पर भरोसा करते है भरोसा करने वाले।

३९. आप कह दें कि हे मेरी जाति के लोगो! तुम काम करो अपने स्थान पर, मैं भी काम कर रहा हूँ। तो शीघ्र ही तुम्हें ज्ञान हो जायेगा।

४०. कि किस के पास आती है ऐसी यातना जो उसे अपमानित कर दे। तथा उतरती है किस के ऊपर स्थायी यातना?

४१. वास्तव में हम ने ही अवतरित की है आप पर यह पुस्तक लोगों के लिये सत्य के साथ। तो जिस ने मार्गदर्शन प्राप्त कर लिया तो उस के अपने (लाभ के) लिये है। तथा जो कुपथ हो गया तो वह कुपथ होता है अपने ऊपर। तथा आप उन पर संरक्षक नहीं है।

४२. अल्लाह ही खींचता है प्राणों को उन के मरण के समय, तथा जिस के मरण का समय नहीं आया उस की निद्रा में। फिर रोक लेता है जिस पर निर्णय कर दिया

हो मरण का। तथा भेज देता है अन्य को एक निर्धारित समय तक के लिये। वास्तव में इस में कई निशानियाँ हैं उन के लिये जो मनन–चिन्तन[1] करते हों।

४३. क्या उन्होंने बना लिये हैं अल्लाह के अतिरिक्त बहुत से अभिस्तावक (सिफ़ारशी)? आप कह दें: क्या (यह सिफ़ारिश करेंगे) यदि वह अधिकार न रखते हों किसी चीज़ का और न ही समझ रखते हों?

४४. आप कह दें कि अनुशंसा (सिफ़ारिश) तो सब अल्लाह के अधिकार में है। उसी के लिये है आकाशों तथा धरती का राज्य। फिर उसी की ओर तुम फिराये जाओगे।

४५. तथा जब वर्णन किया जाता है अकेले अल्लाह का तो संकीर्ण होने लगते हैं उन के दिल जो ईमान नहीं रखते आख़िरत[2] पर। तथा जब वर्णन किया जाता है उन का जो उस के सिवा हैं तो वह सहसा प्रसन्न हो जाते हैं।

४६. (हे नबी!) आप कहें: हे अल्लाह आकाशों तथा धरती के पैदा करने वाले. परोक्ष तथा प्रत्यक्ष के ज्ञानी! तू ही निर्णय करेगा अपने भक्तों के बीच, जिस बात में वह झगड़ रहे थे।

४७. और यदि उन का जिन्होंने अत्याचार किया है जो कुछ धरती में हैं सब हो जाये तथा उसके समान उस के साथ और आ जाये तो वह उस दण्ड में दे देंगे[3] घोर यातना के बदले प्रलय के दिन। तथा खुल जायेगी उन के लिये अल्लाह की ओर से वह बात जिसे वह समझ नहीं रहे थे।

४८. तथा खुल जायेंगी उन के लिये उन के करतूतों की बुराईयाँ। और उन्हें घेर लेगा जिस का वह उपहास कर रहे थे।

---

[1] इस आयत में बताया जा रहा है कि मरण तथा जीवन अल्लाह के नियंत्रण में है। निद्रा में प्राणों को खींचने का अर्थ है उन की संवेदन शक्ति को समाप्त कर देना। अत: कोई इस निद्रा की दशा पर विचार करे तो यह समझ सकता है कि अल्लाह मुर्दों को भी जीवित कर सकता है।

[2] इस में मुश्रिकों की दशा का वर्णन किया जा रहा है कि वह अल्लाह की महिमा और प्रेम को स्वीकार तो करते हैं फिर भी जब अकेले अल्लाह की महिमा तथा प्रशंसा का वर्णन किया जाता है तो प्रसन्न नहीं होते जब तक दूसरे पीरों–फ़क़ीरों तथा देवताओं के चमत्कार की चर्चा न की जाये।

[3] परन्तु वह सब स्वीकार्य नहीं होगा। (देखिये : सूरह बक़रा, आयत : ४८, तथा सूरह आले इमरान, आयत : ९१)

४९. और जब पहुँचता है मनुष्य को कोई दुःख तो हमें पुकारता है। फिर जब हम प्रदान करते हैं कोई सुख अपनी ओर से, तो कहता हैं यह तो मुझे प्रदान किया गया है ज्ञान के कारण। बल्कि यह एक परीक्षा है। किन्तु लोगों में से अधिक्तर (इसे) नहीं जानते।

५०. यही बात उन लोगों ने भी कही थी जो इन से पूर्व थे। तो नहीं काम आया उन के जो कुछ वह कमा रहे थे।

५१. फिर आ पड़े उन पर उन के सब कुकर्म, और जो अत्याचार किये हैं इन में से आ पड़ेंगे उन पर (भी) उन के कुकर्म। तथा वह (हमें) विवश करने वाले नहीं हैं।

५२. क्या उन्हें ज्ञान नहीं कि अल्लाह फैलाता है जीविका जिस के लिये चाहता है, तथा नाप कर देता है (जिस के लिये चाहता हैं)? निश्चय इस में कई निशानियाँ हैं उन लोगों के लिये जो ईमान रखते हैं।

५३. आप कह दें मेरे उन भक्तों से जिन्होंने अपने ऊपर अत्याचार किये हैं कि तुम निराश[१] न हो अल्लाह की दया से। वास्तव में अल्लाह क्षमा कर देता है सब पापों को। निश्चय वह अति क्षमी दयावान् है।

५४. तथा झुक पड़ो अपने पालनहार की ओर, और आज्ञाकारी हो जाओ उस के इस से पूर्व कि तुम पर यातना आ जाये, फिर तुम्हारी सहायता न की जाये।

५५. तथा पालन करो उस सर्वोत्तम (कुरआन) का जो अवतरित किया गया है तुम्हारी ओर तुम्हारे पालनहार की ओर से इस से पूर्व कि आ पड़े तुम पर यातना और तुम्हें ज्ञान न हो।

५६. (ऐसा न हो कि) कोई व्यक्ति कहे कि हाय संताप! इस बात पर कि मैंने आलस्य किया अल्लाह के पक्ष में, तथा मैं उपहास करने वालों में रह गया।

५७. अथवा कहे कि यदि अल्लाह मुझे सुपथ दिखाता तो मैं डरने वालों मे से हो जाता।

५८. अथवा कहे जब देख ले यातना को, कि यदि मुझे (संसार में) फिर कर जाने का अवसर हो जाये तो मैं अवश्य सदाचारियों में से हो जाऊँगा।

---

[१] नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) के पास कुछ मुश्रिफ आये जिन्होंने बहुत जानें मारीं और बहुत व्यभिचार किये थे। और कहाॅ: वास्तव में आप जो कुछ कह रहे हैं वह बहुत अच्छा है। तो आप बतायें कि हम ने जो कुकर्म किये हैं उन के लिये कोई कफ़्फ़ारा (प्रायश्चित) है? उसी पर फुर्कान की आयत ६८ और यह आयत उतरी। (सहीह बुख़ारी : ४८१०)

५९. हाँ, आई तुम्हारे पास मेरी निशानियाँ तो तुम ने उन्हें झुठला दिया और अभिमान किया तथा तुम थे ही काफ़िरों में से।

६०. और प्रलय के दिन आप उन्हें देखेंगे जिन्होंने अल्लाह पर झूठ बोले कि उन के मुख काले होंगे। तो क्या नरक में नहीं है अभिमानियों का स्थान?

६१. तथा बचा लेगा अल्लाह जो आज्ञाकारी रहे उन को उन की सफलता के साथ। नहीं लगेगा उन को कोई दुःख और न वह उदासीन होगें।

६२. अल्लाह ही प्रत्येक वस्तु का पैदा करने वाला तथा वही प्रत्येक वस्तु का रक्षक है।

६३. उसी के अधिकार में हैं आकाशों तथा धरती की कुंजियाँ[१] तथा जिन्होंने नकार दिया अल्लाह की आयतों को वही क्षति में हैं।

६४. आप कह दें: तो क्या अल्लाह से अन्य की तुम मुझे इबादत (वंदना) करने का आदेश देते हो, हे अज्ञानो?

६५. तथा वह्यी की गई है आप की ओर तथा उन (नबियों) की ओर जो आप से पूर्व (हुये) कि यदि आप ने शिर्क किया तो अवश्य व्यर्थ हो जायेगा आप का कर्म। तथा आप हो जायेंगे[२] क्षति ग्रस्तों में से।

६६. बल्कि आप अल्लाह ही की इबादत (वंदना) करें तथा कृतज्ञों में रहें।

६७. तथा उन्होंने अल्लाह का सम्मान नहीं किया जैसे उस का सम्मान करना चाहिये था। और धरती पूरी उस की एक मुट्ठी में होगी प्रलय के दिन। तथा आकाश लपेटे हुये होंगे उस के हाथ में।[३]

---

[१] अर्थात सब का विधाता तथा स्वामी वही है। वही सब की व्यवस्था करता है। और सब उसी के आधीन तथा अधिकार में है।

[२] इस आयत का भावार्थ यह है कि यदि मान लिया जाये कि आप के जीवन का अन्त शिर्क पर हुआ, और क्षमा याचना नहीं की तो आप के भी कर्म नष्ट हो जायेंगे। हालाँकि आप (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) और सभी नबी शिर्क से पाक थे। इसलिये कि उन का संदेश ही एकेश्वरवाद और शिर्क का खंडन है। फिर भी इस में संबोधित नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) को किया गया। और यह साधारण नियम बताया गया कि शिर्क के साथ अल्लाह के हाँ कोई कर्म स्वीकार्य नहीं। तथा ऐसे सभी कर्म निष्फल होंगे जो एकेश्वरवाद की आस्था पर आधारित न हों। चाहे वह नबी हो या उस का अनुयायी हो।

[३] हदीस में आता है कि एक यहूदी विद्वान नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) के पास आया और कहा: हम अल्लाह के विषय में (अपनी धर्म पुस्तकों में) यह पाते है कि प्रलय के दिन आकाशों को एक उँगली, तथा भूमि का एक उँगली पर और पेड़ों

६८. तथा सूर (नरसिंघा) फूँका[1] जायेगा तो श्चित होकर गिर जायेंगे जो आकाशों तथा धरती में हैं। परन्तु जिसे अल्लाह चाहे, फिर उसे पुन: फूँका जायेगा तो सहसा सब खड़े देख रहे होंगे।

६९. तथा जगमगाने लगेगी धरती अपने पालनहार की ज्योती से। और परस्तुत किये जायेंगे कर्म लेख तथा लाया जायेगा नबियों और साक्षियों को। तथा निर्णय किया जायेगा उन के बीच सत्य (न्याय) के साथ, और उन पर अत्याचर नहीं किया जायेगा।

७०. तथा पूरा–पूरा दिया जायेगा प्रत्येक जीव को उस का कर्मफल तथा वह भली–भाँति जानने वाला है उस को जो वह कर रहे हैं।

७१. तथा हाँके जायेगे जो काफ़िर हो गये नरक की ओर झुण्ड बनाकर। यहाँ तक कि जब वह उस के पास आयेगे तो खोल दिये जायेंगे उस के द्वार। तथा उन से कहेंगे उस के रक्षक (फ़रिश्ते): क्या नहीं आये तुम्हारे पास रसूल तुम में से जो तुम्हें सुनाते तुम्हारे पालनहार की आयतें तथा सचेत करते तुम्हें इस दिन का सामना करने से? वह कहेंगे: क्यों नहीं। परन्तु सिद्ध हो गया यातना का शब्द काफ़िरों पर।

७२. कहा जायेगा कि प्रवेश कर जाओ नरक के द्वारों मे सदावासी होकर उस में। तो बुरा है घमंडियों का निवास स्थान।

७३. तथा भेज दिये जायेंगे जो लोग डरते रहे अपने पालनहार से स्वर्ग की ओर झुण्ड बनाकर। यहाँ तक कि जब वे आ जायेंगे उस के पास तथा खोल दिये जायेंगे उस के द्वार और कहेंगे उन से उस के रक्षक: सलाम है तुम पर, तुम प्रसन्न रहो। तुम प्रवेश कर जाओ उस में सदावासी हो कर।

---

को एक उँगली, जल तथा तरी को एक उँगली पर और समस्त उत्पत्ति को एक उँगली पर रख लेगा, तथा कहेगा: (मैं ही राजा हूँ।) यह सुनकर आप हँस पड़े। और इस आयत को पढ़ा। (सहीह बुख़ारी)

[1] नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) ने कहा: दूसरी फूँक के पश्चात् सब से पहले मैं सिर उठाऊँगा। तो मूसा अर्श पकड़े हुये खड़े होंगे। मुझे ज्ञान नहीं कि वह ऐसे ही रह गये थे, यॉ फूँकने के पश्चात् मुझ से पहले उठ चुके होंगे (सहीह बुख़ारी) दूसरी हदीस में है कि दोनों फूँकों के बीच चालीस की अवधि होगी। और मनुष्य की दुमची की हड्डी के सिवा सब सड़ जायेगा। और उसी से उस को फिर बनाया जायेगा। (सहीह बुख़ारी : ४८१४)

७४. तथा वह कहेंगेः सब प्रशंसा अल्लाह के लिये है जिस ने सच कर दिया हम से अपना वचन। तथा हमें उत्तराधिकारी बना दिया इस धरती का हम रहें स्वर्ग में जहाँ चाहे। क्या ही अच्छा है कार्य कर्तावों[१] का प्रतिफल।

७५. तथा आप देखेंगे फ़रिश्तों को घेरे हुये अर्श (सिंहासन) के चतुर्दिक वह पवित्रतागान कर रहे होंगे अपने पालनहार की प्रशंसा के साथ। तथा निर्णय कर दिया जायेगा लोगों के बीच सत्य के साथ। तथा कह दिया जायेगा कि सब प्रशंसा अल्लाह सर्वलोक के पालनहार के लिये है।[२]

*****

[१] अर्थात एकेश्वरवादी सदाचारियों का।

[२] अर्थात जब ईमान वाले स्वर्ग में और मुश्रिक नरक में चले जायेंगे तो उस समय का चित्र यह होगा कि अल्लाह के अर्श को फ़रिश्ते हर ओर से घेरे हुये उस की पवित्रता तथा प्रशंसा का गान कर रहे होंगे।

# सूरह मुमिन – ४०

## सूरह मुमिन के संक्षिप्त विषय

**यह सूरह मक्की है, इस में ८५ आयतें हैं।**

- इस सूरह की आयत नं. २८ में एक मूमिन व्यक्ति की कथा का वर्णन किया गया है जिस ने फ़िरऔन के दरबार में मूसा (अलैहिस्सलाम) का खुलकर साथ दिया था। इसलिये इस का नाम सूरह मुमिन रखा गया है।
- इस सूरह का दूसरा ना (सूरह ग़ाफ़िर) भी है। क्योंकिं इस की आयत नं. ३ में (ग़ाफ़िरुज़्ज़म्ब) अर्थात: (पाप क्षमा करने वाला) का शब्द आया है।
- इस की आरंभिक आयतों में उस अल्लाह के गुण बताये गये हैं जिस ने कुरआन उतारा है। फिर आयत ४ से ६ तक उन्हें बुरे परिणाम की चेतावनी दी गई है जो अल्लाह की आयतों में विवाद खड़ा करते हैं।
- आयत ७ से ९ तक ईमान वालों को यह शुभसूचना सुनाई गई है कि फ़रिश्ते उन की क्षमा के लिये दुआ करते हैं। इस के पश्चात् काफ़िरों और मुश्रिकों को सावधान किया गया है। और उन्हें शिक्षा दी गई है।
- आयत २३ से ४६ तक मूसा (अलैहिस्सलाम) के विरुद्ध फ़िरऔन के विवाद और एक मूमिन के मूसा (अलैहिस्सलाम) का भरपूर साथ देने तथा फ़िरऔन के परिणाम को विस्तार के साथ बताया गया है। फिर उन को सावधान किया गया जो अंधे होकर बड़े बनने वालों के पीछे चलते हैं और ईमान वालों को साहस दिया गया है।
- अन्तिम आयतों में अल्लाह के धर्म में विवाद करने वालों को सावधान करते हुये कुफ़्र तथा शिर्क के बुरे परिणाम से सचेत किया गया है।

*****

## अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।

१. हा, मीम।

२. इस पुस्तक का उतरना अल्लाह की ओर से है जो सब चीज़ों और गुणों को जानने वाला है।

३. पाप क्षमा करने, तौबा स्वीकार करने, क्षमायाचना का स्वीकारी, कड़ी यातना देने वाला, समाई वाला जिस के सिवा कोई (सच्चा) वंदनीय नहीं। उसी की ओर (सब को) जाना है।

४. नहीं झगड़ते हैं अल्लाह की आयतों में उन के सिवा जो काफ़िर हो गये। अत: धोखे में न डाल दे आप को उन की यातायात देशों में।

५. झुठलाया इन से पूर्व नूह की जाति ने तथा बहुत से समुदायों ने उन के पश्चात्, तथा विचार किया प्रत्येक समुदाय ने अपने रसूल को बंदी बना लेने का। तथा विवाद किया असत्य के सहारे, ताकि असत्य बना दें सत्य को। तो हम ने उन्हें पकड़ लिया। फिर कैसी रही हमारी यातना?

६. और इसी प्रकार सिद्ध हो गई आप के पालनहार की बात उन पर जो काफ़िर हो गये कि वही नारकी हैं।

७. वह (फ़रिश्ते) जो अपने ऊपर उठाये हुये हैं अर्श (सिंहासन) को तथा जो उस के आस पास हैं वह पवित्रतागान करते रहते हैं अपने पालनहार की प्रशंसा के साथ। तथा उस पर ईमान रखते हैं और क्षमा याचना करते रहते हैं उन के लिये जो इर्मान लाये हैं।[१] हे हमारे पालनहार! तू ने घेर रखा है प्रत्येक वस्तु को(अपनी) दया तथा ज्ञान से। अत: क्षमा कर दे उन को जो क्षमा माँगे, तथा चलें तेरे मार्ग पर तथा बचा ले उन्हें नरक की यातना से।

८. हे हमारे पालनहार! तथा प्रवेश कर दे उन्हें उन स्थाई स्वर्गों में जिन का तू ने उन को वचन दिया है। तथा जो सदाचारी हैं उन के पूर्वजों तथा पत्नियों और उन की संतानों में से। निश्चय तू सब चीज़ों और गुणों को जानने वाला है।

---

[१] यहाँ फ़रिशतों के दो गिरोह का वर्णन किया गया है। एक वह जो अर्श को उठाये हुये हैं । और दूसरा वह जो अर्श के चारों ओर घूमकर अल्लाह की प्रशंसा का गान और ईमान वालों के लिये क्षमायाचना कर रहा है।

९. तथा उन्हें सुरक्षित रख दुष्कर्मों से तथा तू ने जिसे बचा दिया दुष्कर्मो से उस दिन, तो दया कर दी उस पर और यही बड़ी सफलता है।

१०. जिन लेगों ने कुफ़्र किया है उन्हें (प्रलय के दिन) पुकारा जायेगा कि अल्लाह का क्रोध तुम पर उस से अधिक था जितना तुम्हें (आज) अपने ऊपर क्रोध आ रहा है जब तुम (संसार में) ईमान की ओर बुलाये[१] जा रहे थे।

११. वे कहेंगे: हे हमारे पालनहार! तू ने हमें दो बारा मारा।[२] तथा जीवित (भी) दो बार किया। अत: हमने मान लिया अपने पापों को। तो क्या (यातना से) निकलने की कोई राह (उपाय) है?

१२. (यह यातना) इस कारण है कि जब तुम्हें (संसार में) बुलाया गया अकेले अल्लाह की ओर तो तुम ने कुफ़्र कर दिया। और यदि शिर्क किया जाता उस के साथ तो तुम मान लेते थे। तो आदेश देने का अधिकार अल्लाह को है जो सर्वोच्च सर्वमहान् है।

१३. वही दिखाता है तुम्हें अपनी निशानियाँ तथा उतारता है तुम्हारे लिये आकाश से जीविका। और शिक्षा ग्रहण नहीं करता परन्तु वही जो (उस की ओर) ध्यान करता है।

१४. तो तुम पुकारो अल्लाह को शुद्ध कर के उस के लिये धर्म को यद्यपि बुरा लगे काफ़िरों को।

१५. वह उच्च श्रेणियों वाला अर्श का स्वामी है। वह उतारता है अपने आदेश से रूह[३] (वह्यी) को जिस पर चाहता है अपने भक्तों में से। ताकि वह सचेत करे मिलने के दिन से।

१६. जिस दिन सब लोग (जीवित हो कर) निकल पड़ेंगे। नहीं छुपी होगी अल्लाह पर उन की कोई चीज़। किस का राज्य है आज?[१] अकेले प्रभुत्वशाली अल्लाह का।

---

[१] आयत का अर्थ यह है कि जब काफ़िर लोग प्रलय के दिन यातना देखेंगे तो अपने ऊपर क्रोधित होंगे। उस समय उन से पुकार कर यह कहा जायेगा कि जब संसार में तुम्हें ईमान की ओर बुलाया जाता था फिर भी तुम कुफ़्र करते थे तो अल्लाह को इस से अधिक क्रोध होता था जितना आज तुम्हें अपने ऊपर हो रहा है।

[२] देखिये सूरह बक़रा, आयत : २८

[३] यहाँ वह्यी को रूह कहा गया है क्योंकि जिस प्रकार रूह (आत्मा) मनुष्य के जीवन का कारण होती है वैसे ही प्रकाशना भी अन्तरात्मा को जीवित करती है।

१७. आज प्रतिार दिया जायेगा प्रत्येक प्राणी को उस के करतूत का। कोई अत्याचार नहीं है आज। वास्तव में अल्लाह अतिशीघ्र हिसाब लेने वाला है।

१८. तथा आप सावधान कर दें उन को आगामी समीप दिन से जब दिल मुँह को आ रहे होंगे। लोग शोक से भरे होंगे। नहीं होगा अत्याचारियों का कोई मित्र न कोइ सिफ़ारशी जिस की बात मानी जाये।

१९. वह जानता है आँखों की चोरी तथा जो (भेद) सीने छुपाते है।

२०. अल्लाह ही निर्णय करेगा सत्य के साथ। तथ जिन को वह पुकारते हैं अल्लाह के अतिरिक्त वह कोई निर्णय नहीं कर सकते। निश्चय अल्लाह ही भली–भाँति सुनने–देखने वाला है।

२१. क्या वह चले–फिरे नहीं धरती में ताकि देखते कि कैसा रहा उन का परिणाम जो इन से पूर्व थे? वह इन से अधिक थे बल में तथा अधिक चिन्ह छोड़ गये धरती में। तो पकड़ लिया अल्लाह ने उन को उन के पापों के कारण, और नहीं था उन के लिये अल्लाह से कोई बचाने वाला।

२२. यह इस कारण हुआ कि उन के पास लाते थे हमारे रसूल खुली निशानियाँ, तो उन्होंने कुफ्र किया। अन्ततः पकड़ लिया उन्हें अल्लाह ने। वस्तुतः वह अति शक्तिशाली घोर यातना देने वाला है।

२३. तथा हम ने भेजा मूसा को अपनी निशानियों और हर प्रकार के प्रामाण के साथ।

२४. फ़िरऔन और (उस के मंत्री) हामान तथा क़ारून के पास। तो उन्होंने कहा: यह तो बड़ा झूठा जादूगर है।

२५. तो जब वह उन के पास सत्य लाया हमारी ओर से तो सब ने कहा: बध कर दोन उन के पुत्रों को जो ईमान लाये हैं उस के साथ, तथा जीवित रहने दो उन की स्त्रियों को। और काफ़िरों का पड्यंत्र निष्फल (व्यर्थ) ही हुआ।[२]

[१] अर्थात प्रलय के दिन। (सहीह बुख़ारी : ४८१२)

[२] अर्थात फ़िरऔन और उस की जाति का। जब मूसा (अलैहिस्सलम) और उन की जाति बनी इस्राईल को कोई हानि नहीं हुई। इइ से उन की शक्ति बढ़ती ही गई यहाँ तक कि वह पवित्र स्थान के स्वामी बन गये।

२६. और कहा फ़िरऔन ने (अपने प्रमुखों से): मुझे छोड़ो, मैं बध कर दूँ मूसा को। और उसे चाहिये कि पुकारे अपने पालनहार को। वास्तव में मैं डरता हूँ कि वह बदल देगा तुम्हारे धर्म को[1] अथवा पैदा कर देगा इस धरती (मिस्र) में उपद्रव।

२७. तथा मूसा ने कहा: मैंने शरण ली है अपने पालनहार तथा तुम्हारे पालनहार की प्रत्येक अहंकारी से जो ईमान नहीं रखता हिसाब के दिन पर।

२८. तथा कहा एक ईमान वाले व्यक्ति ने फ़िरऔन के घराने के, जो छुपा रहा था अपना ईमान: क्या तुम बध कर दोगे एक व्यक्ति को कि वह कह रहा है: मेरा पालनहार अल्लाह है? जब कि वह तुम्हारे पास लाया है खुली निशानियाँ तुम्हारे पालनहार की ओर से? और यदि वह झूठा हो तो उसी के ऊपर है उन का झूठ। और यदि सच्चा हो तो आ पड़ेगा वह कुछ जिसकी तुम्हें धमकी दे रहा है। वास्तव में अल्लाह मार्ग दशर्न नहीं देता उसे जो उल्लंघनकारी बहुत झूठा हो।

२९. हे मेरी जाति के लोगो! तुम्हारा राज्य है आज, तुम प्रभावशाली हो धरती में, तो कौन हमारी रक्षा करेगा अल्लाह की यातना से यदि वह हम पर आ जाये? फ़िरऔन ने कहा: मैं तुम सब को वही समझा रहा हूँ जिसे मैं उचित समझता हूँ और तुम्हें सीधी ही राह दिखा रहा हूँ।

३०. तथा उस ने कहा जो ईमान लाया: हे मेरी जाति! मैं तुम पर डरता हूँ (अगले) समुदायों के दिन जैसे (दिन[2]) से।

३१. नूह की जाति की जैसी दशा से, तथा आद और समूद की एवं जो उन के पश्चात् हुये। तथा अल्लाह नहीं चाहता कोई अत्याचार भक्तों के लिये।

३२. तथा हे मेरी जाति! मैं डर रहा हूँ तुम पर एक–दूसरे को पुकारने के दिन[3] से।

३३. जिस दिन तुम पीछे फिर कर भागोगे, नहीं होगा तुम्हें अल्लाह से कोई बचाने वाला। तथा जिसे अल्लाह कुपथ कर दे तो उस का कोई पथ प्रदर्शक नहीं।

३४. तथा आये यूसुफ़ तुम्हारे पास इस से पूर्व खुले प्रमाणों के साथ, तो तुम बराबर संदेह में रहे उस से जो तुम्हारे पास लाये। यहाँ तक कि जब वह मर गये तो तुम

---

[1] अर्थात शिर्क तथा देवी–देवता की पूजा से रोक कर एक अल्लाह की इबादत में लगा देगा। जो उपद्रव तथा अशान्ति का कारण बन जायेगा और देश हमारे हाथ से निकल जायेगा।

[2] अर्थात उन की यातना के दिन जैसे दिन से।

[3] अर्थात प्रलय के दिन से जब भय के कारण एक–दूसरे को पुकारेंगे।

३८. तो मैं शपथ लेता हूँ उस की जो तुम देखते हो।
३९. तथा जो तुम नहीं देखते हो।
४०. नि:संदेह यह (कुरआन) अदरणीय रसूल का कथन[1] हैं।
४१. और वह किसी कवि का कथन नहीं है। तुम लोग कम ही विश्वास करते हो।
४२. और न यह किसी ज्योतिषी का कथन है, तुम कम ही शिक्षा ग्रहण करते हो।
४३. सर्वलोक के पालनहार का उतारा हुआ है।
४४. और यदि इस (नबी) ने हम पर कोई बात बनाई[2] होती।
४५. तो अवश्य हम पकड़ लेते उस का सीधा हाथ।
४६. फिर अवश्य काट देते उस के गले की रग।
४७. फिर तुम से कोई (मुझे) उस से रोकने वाला न होता।
४८. नि:संदेह यह एक शिक्षा है सदाचारियों के लिये।
४९. तथा वास्तव में हम जानते हैं कि तुम में कुछ झुठलाने वाले हैं।
५०. और निश्चय यह पछतावे का कारण होगा काफ़िरों[3] के लिये।
५१. वस्तुत: यह विश्वासनीय सत्य है।
५२. अत: आप पवित्रता का वर्णन करें अपने महिमावान पालनहार के नाम की।



[1] यहाँ अदरणीय रसूल से अभिप्राय मुहम्मद (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम)हैं। तथा सूरह तक्वीर आयत १९ में फ़रिश्ते जिब्रील (अलैहिससलाम) जो वह्यी लाते थे वह अभिप्रय हैं। यहाँ कुरआन को आप (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) का कथन इस अर्थ में कहा गया है कि लोग उसे आप से सुन रहे थे। और इसी प्रकार आप जिब्रील (अलैहिस्सलाम) से सुन रहे थे। अन्यथा वास्तव में कुरआन अल्लाह ही का कथन है जैसा कि आगामी आयत: ४३ में आ रहा है।

[2] इस आयत का भावार्थ यह है कि नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) को अपनी ओर से वह्यी (प्रकाशना) में कुछ अधिक या कम करने का अधिकार नहीं है यदि वह ऐसा करेंगे तो उन्हें कड़ी यातना दी जायेगी।

[3] अर्थात जो कुरआन को नहीं मानते वह अन्तत: पछतायेंगे।

# सूरह मआरिज – ७०

## सूरह मआरिज के संक्षिप्त विषय

**यह सूरह मक्की है, इस में ४४ आयतें है।**

- इस की आयत ३ में ''ज़िल मआरिज'' का शब्द आया है। उसी से यह नाम लिया गया है जिस का अर्थ है: ऊँचाईयों वाला।
- इस में क़यामत (प्रलय) की यातना की जल्दी मचाने वालों को सूचित किया गया है कि वह यातना अपने समय पर अवश्य आ कर रहेगी। फिर प्रलय की दशा को बताय गया है कि वह कितनी भीषण घड़ी होगी।
- आयत १९ से २५ तक मनुष्य की साधारण कमज़ोरी का वर्णन करते हुये यह बताया गया है कि इसे इबादत (नमाज़) के द्वारा ही दूर किया जा सकता है जिस से वह गुण पैदा होते हैं जिन से मनुष्य स्वर्ग के योग्य होता है।
- अन्तिम आयतों में नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) का उपहास करने वालों और कुरआन सुनाने से आप को रोकने के लिये आप (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) पर पिल पड़ने वालों को कड़ी चेतावनी दी गई है।

*****

## अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।

१. प्रश्न किया एक प्रश्न करने[1] वाले ने उस यातना के बारे में जो आने वाली है।
२. काफ़िरों पर। नहीं है जिसे कोई दूर करने वाला।
३. अल्लाह ऊँचाईयों वाले की ओर से।
४. चढ़ते हैं फ़रिश्ते तथा रूह[2] जिस की ओर, एक दिन में जिस का माप पचास हज़ार वर्ष है।
५. अत: (हे नबी!) आप सहन[3] करें अच्छे प्रकार से।
६. वह समझते हैं उस को दूर।
७. और हम देख रहे है उसे समीप।
८. जिस दिन हो जायेगा आकाश पिघली हुई धात के समान।
९. तथा हो जायेंगे पर्वत रंगा–रंग धुने हुये ऊन के समान।[4]
१०. और नहीं पूछेगा कोई मित्र किसी मित्र को।
११. (जब कि) वह उन्हें दिखाये जायेंगे। कामना करेगा पापी कि दण्ड के रूप में दे दे उस दिन की यातना के अपने पुत्रों को।
१२. तथा अपनी पत्नी और अपने भाई को।
१३. तथा अपने समीपवर्ती परिवार को जो उसे शरण देता था।
१४. और जो धरती में है सभी[5] काग फिर वह उसे यातना से बचा दे।
१५. कदापि (ऐसा) नहीं होगा।
१६. वह अग्नि की ज्वाला होगी।
१७. खाल उधेड़ने वाली।

---

[1] कहा जाता है कि नज़र पुत्र हारिस अथवा अबू जहल ने यह माँग की थी, कि (हे अल्लाह यदि यह सत्य है तेरी ओर से तो हम पर आकाश से पत्थर बरसा दे)। (देखिये : सूरह अन्फ़ाल, आयत : ३२)

[2] रूह से अभिप्राय जिबरील (अ.स.) है।

[3] अर्थात संसार में सत्य को स्वीकार करने से।

[4] देखिये : सूरह कारिआ।

[5] हदीस में है कि जिस नारकी को सब से सरल यातना दी जायेगी, उस से अल्लाह कहेगा: क्या धरती का सब कुछ तुम्हें मिल जाये तो उसे इस के दण्ड में दे दोगे? वह कहेगा: हाँ। अल्लाह कहेगा: तुम आदम की पींठ में थे, तो मैंने तुम से इस से सरल की माँग की थी कि मेरा किसी को साझी न बनाना तो तुम ने इन्कार किया और शिर्क किया। (सहीह बुख़ारी : ६५५७, सहीह मुस्लिम : २८०५)

१८. वह पुकारेगी उसे जिस ने पीछा दिखाया[1] तथा मुँह फेरा।
१९. तथा (धन) एकत्र किया फिर सौंत कर रखा।
२०. वास्तव में मनुष्य अत्यंत कच्चे दिल का पैदा किया गया है।
२१. जब उसे पहुँचता है दुःख तो उद्विग्न हो जाता है।
२२. और जब उसे धन मिलता है तो कंजूसी करने लगता है।
२३. परन्तु जो नमाज़ी हैं।
२४. जो अपनी नमाज़ का सदा पालन[2] करते हैं।
२५. और जिन के धनों में निश्चित भाग है याचक (माँगने वाला), तथा वंचित[3] का।
२६. तथा जो सत्य मानते है प्रतिकार (प्रलय) के दिन को।
२७. तथा जो अपने पालनहार की यातना से डरते हैं।
२८. वास्तव में आप के पालनहार की यातना निर्भय रहने योग्य नहीं है।
२९. तथा जो अपने गुप्तांगों की रक्षा करने वाले हैं।
३०. सिवाये अपनी पत्नियों और अपने स्वामित्व में आई दासियों[4] के तो वही निन्दित नहीं है।
३१. और जो चाहे इस के अतिरिक्त तो वही सीमा का उल्लंघन करते वाले हैं।
३२. और जो अपनी अमानतों तथा अपने वचन का पालन करते हैं।
३३. और जो अपने साक्ष्यों (गवाहियों) पर स्थित रहने वाले हैं।
३४. तथा जो अपनी नमाजों की रक्षा करते हैं।
३५. वही स्वर्गो में सम्मानित होंगे।
३६. तो क्या हो गया है उन काफ़िरों को कि आप की ओर दौड़े चले आ रहे हैं।
३७. दायें तथा बायें से समूहों में हो[1] कर।

---

[1] अर्थात सत्य से।

[2] अर्थात बड़ी पाबंदी से नमाज़ पढ़ते हों।

[3] अर्थात जो न माँगने के कारण वंचित रह जाता है।

[4] इस्लाम में उसी दासी से संभोग उचित है जिसे सेना–पति ने ग़नीमत (परिहार) के दूसरे धनों के समान किसी मुजाहिद के स्वामित्व में दे दिया हो। इस से पूर्व किसी बंदी स्त्री से संभोग पाप तथा व्यभिचार है। और उस से संभोग भी उस समय वैध है जब उसे एक बार मासिक धर्म आ जाये। अथवा गर्भवती हो तो प्रसव के पश्चात् ही संभोग किया जा सकता है। इसी प्रकार जिस के स्वामित्व में आई हो उस के सिवा और कोई उस से संभोग नहीं कर सकता।

३८. क्या उन में से प्रत्येक व्यक्ति लोभ (लालच) रखता है कि उसे प्रवेश दे दिया जायेगा सुख के स्वर्गों में?

३९. कदापि ऐसा न होगा, हम ने उन की उत्पत्ति उस चीज़ से की है जिसे वे[२] जानते हैं।

४०. तो मैं शपथ लेता हूँ पूर्वों (सूर्योदय के स्थानों) तथा पश्चिमों (सूर्यास्त के स्थानों) की, वास्तव में हम अवश्य सामर्थ्यवान हैं।

४१. इस बात पर कि बदल दें उन से उत्तम (उत्पत्ति) को तथा हम विवश नहीं है।

४२. अत: आप उन्हें झगड़ते तथा खेलते छोड़ दें यहाँ तक कि वह मिल जायें अपने उस दिन से जिस का उन्हें वचन दिया जा रहा है।

४३. जिस दिन वह निकलेंगे क़बरों (और समाधियों) से दौड़ते हुये जैसे वह अपनी मुर्तियों की ओर दौड़ रहे हों।[३]

४४. झुकी होंगी उन की आँखें, छाया होगा उन पर अपमान, यही वह दिन है जिस का वचन उन्हें दिया जा[४] रहा था।

*****

---

[१] अर्थात जब आप कुरआन सुनाते है तो उस का उपहास करने के समूहों में हो कर आ जाते हैं। और इन का दावा यह है कि स्वर्ग में जायेंगे।

[२] अर्थात हीन जल (वीर्य) से। फिर भी घमंड करते हैं। तथा अल्लाह और उस के रसूल को नहीं मानते।

[३] या उन के थानों की ओर। क्योंकि संसार में वे सूर्योदय के समय बड़ी तीव्रगति से अपनी मुर्तियों की ओर दौड़ते थे।

[४] अर्थात रसूलों तथा धर्मशास्त्रों के माध्य से।



# सूरह नूह – ७१



**सूरह नूह के संक्षिप्त विषय**

**यह सूरह मक्की है, इस में २८ आयतें हैं।**

– इस में नूह (अलैहिस्सलाम) के उपदेश का पूरा वर्णन है जिस से इस का नाम सूरह नूह है। और इस में उन की कथा का वर्णन ऐसे किया गया है कि नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) के विरोधी चौक जायें।

– इस में अल्लाह से नूह (अलैहिस्सलाम) की गुहार को प्रस्तुत किया गया है।और आयत २५ में उस यातना की चर्चा है जो उन की जाति पर आई थी।

– अन्त में नूह (अलैहिस्सलाम) की उस प्रार्थना का वर्णन है जो उन्होंने इस यातना के समय की थी जो उन की जाति पर आई।

*****

**अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।**

१. नि:संदेह हम ने भेजा नूह को उस की जाति की ओर, कि सावधान कर अपनी जाति को इस से पूर्व कि आये उन के पास दु:खदायी यातना।
२. उस ने कहा: हे मेरी जाति! वास्तव में मैं खुला सावधान करने वाला हूँ तुम्हें।
३. कि इबादत (वंदना) करो अल्लाह की तथा डरो उस से और बात मानो मेरी।
४. वह क्षमा कर देगा तुम्हारे लिये तुम्हारे पापों को, तथा अवसर देगा तुम्हें निर्धारित समय[१] तक। वास्तव में जब अल्लाह का निर्धारित समय आ जायेगा तो उस में देर न होगी। काश तुम जानते।
५. नूह ने कहा: मेरे पालनहार! मैंने बुलाया अपनी जाति को (तेरी ओर) रात और दिन।
६. तो मेरे बुलावे ने उन के भागने ही को अधिक किया।
७. और मैंने जब–जब उन्हें बुलाया तो उन्होंने दे लीं अपनी ऊँगलियाँ अपने कानों में, तथा ओढ़ लिये अपने कपड़े[२] तथा अड़े रह गये और बड़ा घमंड किया।
८. फिर मैंने उन्हें उच्च स्वर से बुलाया।
९. फिर मैंने उन से खुलकर कहा और उन से धीरे–धीरे (भी) कहा।
१०. मैंने कहा: क्षमा माँगो अपने पालनहार से, वास्तव में वह बड़ा क्षमाशील है।
११. वह वर्षा करेगा आकाश से तुम पर धाराप्रवाह वर्षा।
१२. तथा अधिक देगा तुम्हें पुत्र तथा धन और बना देगा तुम्हारे लिये बाग़ तथा नहरें।
१३. क्या हो गया है तुम्हें कि नहीं डरते हो अल्लाह की महिमा से?
१४. जब कि उस ने पैदा किया है तुम्हें विभिन्न प्रकार[३] से।
१५. क्या तुम ने नहीं देखा कि कैसे पैदा किये हैं अल्लाह ने सात आकाश ऊपर–तले?
१६. और बनाया है चन्द्रमा को उन में प्रकाश, और बनाया है सूर्य को प्रदीप।
१७. और अल्लाह ही ने उगाया है तुम्हें धरती[४] से अद्भुत रूप से।

---

[१] अर्थात तुम्हारी निश्चित आयु तक।
[२] ताकि मेरी बात न सुन सकें।
[३] अर्थात वीर्य से, फिर रक्त से, फिर माँस और हड्डियों से।
[४] अर्थात तुम्हारे मूल आदम (अलैहिस्सलाम) को।

१८. फिर वह वापिस ले जायेगा तुम्हें उस में और निकालेगा तुम को उस से।
१९. और अल्लाह ने बनाया है तुम्हारे लिये धरती को बिस्तर।
२०. ताकि तुम चलो उस की खुली राहों में।
२१. नूह ने निवेदन किया: मेरे पालनहार! उन्होंने मेरी अवैज्ञा की, और अनुसरण किया उस का[1] जिस से धन और संतान ने उस की क्षति ही को बढ़ाया।
२२. और उन्होंने बड़ी चाल चली।
२३. और उन्होंने कहा: तुम कदापि न छोड़ना अपने पूज्यों को, और कदापि न छोड़ना वद्द को न सुवाअ को और न यगूस को और यऊक़ को तथा न नस्र[2] को।
२४. और कुपथ (गुमराह) कर दिया है उन्होंने बहुतों को, और अधिक कर दे तू (भी) अत्याचारियों के कुपथ[3] (कुमार्ग) को।
२५. वह अपने पापों के कारण डुबो[4] दिये गये फिर पहुँचा दिये गये नरक में। और नहीं पाया उन्होंने अपने लिये अल्लाह के मुक़ाबिले में कोई सहायक।
२६. तथा कहा नूह ने: मेरे पालनहार! न छोड़ धरती पर काफ़िरों का कोई घराना।
२७. (क्यों कि) यदि तू उन्हें छोड़ेगा तो वह कुपथ करंगे तेरे भक्तों को, और नहीं जन्म देंगे परन्तु दुष्कर्मी बड़े काफ़िर को।
२८. मेरे पालनहार! क्षमा कर दे मुझ को तथा मेरे माता–पिता को और उसे जो प्रवेश करे मेरे घर में ईमान ला कर, तथा ईमान वालों और ईमान वालियों को। तथा काफ़िरों के विनाश ही को अधिक कर।

*****

[1] अर्थात अपने प्रमुखों का।

[2] यह सभी नूह (अलैहिस्सलाम) की जाति के बुतों के नाम है। यह पाँच सदाचारी व्यक्ति थे जिन के मरने के पश्चात् शैतान ने उन्हें समझाया कि इन की मुर्तियाँ बना लो। जिस से तुम्हें इबादत की प्रेरणा मिलेगी। फिर कुछ युग व्यतीत होने के पश्चात् समझाया कि यही पूज्य है। और उन की पूजा अरब तक फैल गई।

[3] नूह (अलैहिस्सलाम) ने ९५० वर्ष तक उन्हें समझाया। (देखिये : सूरह अन्कबूत, आयत : १४) और जब नहीं माने तो यह निवेदन किया

[4] इस का संकेत नूह (अलैहिस्सलाम) के तूफान की ओर है। (देखिये : सूरह हूद, आयत: ४०, ४४)



# सूरह जिन्न – ७२



**सूरह जिन्न के संक्षिप्त विषय**

**यह सूरह मक्की है, इस में २८ आयतें हैं।**

– इस में जिन्नों की बातें बताई गई हैं। इसलिये इस का यह नाम है। जिन्होंने कुरआन सुना और उस के सच्च हेने की गवाही दी। फिर मक्का के मुश्रिकों को सावधान किया गया है।

– अन्त में नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) के मुख से नबूवत के बारे में बातें उजागर की गई हैं। और नबी सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम को न मानने पर नरक की यातना से सूचित किया गया है।

*****

## अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।

१. (हे नबी!) कहो: मेरी ओर वह्यी (प्रकाशना[१]) की गई है कि ध्यान से सुना जिन्नों के एक समूह ने। फिर कहा कि हम ने सुना है एक विचित्र कुरआन।

२. जो दिखाता है सीधी राह, तो हम ईमान लाये उस पर। और हम कदापि साझी नहीं बनायेंगे अपने पालनहार के साथ किसी को।

३. तथा निःसंदेह महान् है हमारे पालनहार की महिमा, नहीं बनाई है उस ने कोई संगीनी (पत्नी) और न कोई संतान।

४. तथा निश्चय हम अज्ञान में कह रहे थे अल्लाह के संबंध में झूठी बातें।

५. और यह कि हम ने समझा कि मनुष्य तथा जिन्न नहीं बोल सकते अल्लाह पर कोई झूठ बात।

६. और वास्तविक्ता यह है कि मनुष्य में से कुछ लोग शरण माँगते थे जिन्नों में से कुछ लेगों की तो उन्हों ने अधिक कर दिया उन के गर्व को।

७. और यह कि मनुष्यों ने भी वही समझा जो तुम ने अनुमान लगाया कि कभी अल्लाह फिर जीवित नहीं करेगा किसी को।

८. तथा हम ने स्पर्श किया आकाश को तो पाया कि भर दिया गया है प्रहरियों तथा उल्कावों से।

९. और यह कि हम बैठते थे उस (आकाश) में सुन गुन लेने को स्थानों में, और जो अब सुनने का प्रयास करेगा वह पायेगा अपने लिये एक उल्का घात में लगा हुआ।

१०. और यह कि हम नहीं समझ पाते कि क्या किसी बुराई का इरादा किया गया धरती वालों के साथ या इरादा किया है उन के साथ उन के पालनहार ने सीधी राह पर लाने का?

११. और हम में से कुछ सदाचारी है और हम में से कुछ इस के विपरीत हैं। हम विभिन्न प्रकारों में विभाजित हैं।

---

[१] सूरह अह्क़ाफ़ आयत: २९, में इस का वर्णन किया गया है। इस सूरह मेय यह बताया गया है कि जब जिन्नों ने कुरआन सुना तोआप ने न जिन्नों को देखा और न आप को उस का ज्ञान हुआ। बल्कि आप (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) को वह्यी (प्रकाशना) द्वारा इस से सूचित किया गया।

१२. तथा हमें विश्वास हो गया है कि हम कदापि विवश नहीं कर सकते अल्लाह को धरती में और न विवश कर सकते हैं उसे भाग कर।

१३. तथा जब हम ने सुनी मार्गदर्शन की बात तो उस पर ईमान ले आये, अब जो भी ईमान लायेगा अपने पालनहार पर तो नहीं भय होगा उसे अधिकार हनन का और न किसी अत्याचार का।

१४. और यह कि हम में से कुछ मुस्लिम (आज्ञाकारी) है और कुछ अत्याचारी हैं। तो जो आज्ञाकारी हो गये तो उन्होंने खेज ली सीधी राह।

१५. तथा जो अत्याचारी है तो वह नरक का ईंधन हो गये।

१६. और यह कि यदि वह स्थित रहते सीधी राह (अर्थात इस्लाम) पर तो हम सींचते उन्हें भरपूर जल से।

१७. ताकि उन की परीक्षा लें इस में, और जो विमुख होगा अपने पालनहार की स्मरण (याद) से, तो उसे उस का पालनहार ग्रस्त करेगा कड़ी यातना में।

१८. और यह कि मस्जिदें[1] अल्लाह के लिये हैं। अत: मत पुकारों अल्लाह के साथ किसी को।

१९. और यह कि जब खड़ा हुआ अल्लाह का भक्त[2] उसे पुकारता हुआ तो समीप था कि वह लोग उस पर पिल पड़ते।

२०. आप कह दें कि मैं तो केवल अपने पालनहार को पुकारता हूँ। और साझी नहीं बनाता उस का किसी अन्य को।

२१. आप कह दें कि मैं अधिकार नहीं रखता तुम्हारे लिये किसी हानि का न सीधी राह पर लगा देने का।

२२. आप कह दें कि मुझे कदापि नहीं बचा सकेगा अल्लाह से कोइ[3] और न मैं पा सकूँगा उस के सिवा कोई शरणागार (बचने का स्थान)।

---

[1] मस्जिद का अर्थ सज्दा करने का स्थान है। भावार्थ यह है कि अल्लाह के सिवा किसी अन्य की इबादत तथा उस के सिवा किसी से प्रार्थना तथा विनय करना अवैध है।

[2] अल्लाह के भक्त से अभिप्राय मुहम्मद (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) है। तथा भावार्थ यह है कि जिन्न तथा मनुष्य मिल कर कुरआन तथा इस्लाम की राह से रोकना चाहते हैं।

[3] अर्थात यदि मैं उस की अवैज्ञा करूँ और वह मुझे यातना देना चाहे।

२३. परन्तु पहुँचा सकता हूँ अल्लाह का आदेश तथा उस का उपदेश। और जो अवज्ञा करेगा अल्लाह तथा उस के रसूल की तो वास्तव में उसी के लिये नरक की अग्नि है जिस में वह नित्य सदावासी होगा।

२४. यहाँ तक कि जब देख लेंगे जिस का उन्हें वचन दिया जाता है तो उन्हें विश्वास हो जायेगा कि किस के सहायक निर्बल और कि की संख्या कम है।

२५. आप कह दें कि मैं नहीं जानता कि समीप है जिस का वचन तुम्हें दिया जा रहा है अथवा बनायेगा मेरा पालनहार उस के लिये कोई अवधि?

२६. वह ग़ैब (परोक्ष) का ज्ञानी है अत: वह अवगत नहीं कराता है अपने परोक्ष पर किसी को।

२७. सिवाये रसूल के जिसे उस ने प्रिय बना लिया है फिर वह लगा देता है उस वह्यी के आगे तथा उस के पीछे रक्षक।[१]

२८. ताकि वह देख ले कि उन्होंने पहुँचा दिये हैं अपने पालनहार के उपदेश[२] के पास है और प्रत्येक वस्तु को गिन रखा हैं।



[१] अर्थात ग़ैब (परोक्ष) का ज्ञान तो अल्लाह ही को है। किन्तु यदि धर्म के विषय में कुछ परोक्ष की बातों की वह्यी अपने किसी रसूल की ओर करता है तो फ़रिश्तों द्वारा उस की रक्षा की व्यवस्था भी करता है ताकि उस में कुछ मिलाया न जा सके। रसूल को जितना ग़ैब का ज्ञान दिया जाता है वह इस आयत से उजागर हो जाता है। फिर भी कुछ लोग आप (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) को पूरे ग़ैब का ज्ञानी मानते हैं । और आप को गुहारते और सब जगह उपस्थित कहते हैं। और तौहीद के आधात पहुँचा कर शिर्क करते हैं।

[२] अर्थात वह रसूलों की दशा को जानता है। उस ने प्रत्येक चीज़ को गिन रखा है ताकि रसूलों के उपदेश पहुँचाने में कोई कमी और अधिक्ता न हो। इसलिये लोगों को रसूलों की बातें मान लेनी चाहिये।

# सूरह मुज़्ज़म्मिल – ७३

## सूरह मुज़्ज़म्मिल के संक्षिप्त विषय

**यह सूरह मक्की है, इस में २० आयतें हैं।**

– इस सूरह के आरंभ में नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) को ''अल मुज़्ज़म्मिल'' (चादर ओढ़ने वाला) कह कर संबोधित किया गया है। जो इस सूरह का यह नाम रखे जाने का कारण है।

– इस में नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) को रात्री में नमाज़ पढ़ने का निर्देश दिया गया है। और इस का लाभ बताया गया है। और विरोधियों की बातों को सहन करने और उन के परिणाम को बताया गया है।

– मक्का के काफ़िरों को सावधान किया गया है कि जैसे फ़िरऔन की ओर हम ने रसूल भेजा वैसे ही तुम्हारी ओर रसूल भेजा है। तो उस का जो दुष्परिणाम हुआ उस से शिक्षा लो अन्यथा कुफ़्र कर के परलोक की यातना से कैसे बच सकोगे?

– और इस सूरह के अन्त में, रात्री में नमाज़ का जो आदेश दिया गया था, उसे सरल कर दिया गया। इसी प्रकार लस में फ़र्ज़ (अनिवार्य) नमाज़ों के पालन तथा ज़कात देने के आदेश दिये गये हैं।

*****

## अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।

१. हे चादर ओढ़ने वाले।
२. खड़े रहो (नमाज़ में) रात्री के समय परन्तु कुछ[1] समय।
३. (अर्थात) आधी रात अथवा उस से कुछ कम।
४. या उस से कुछ अधिक, और पढ़ो कुरआन रु–रुक कर।
५. हम उतारेंगे (हे नबी!) आप पर एक भारी बात (कुरआन)।
६. वास्तव में रात में जो इबादत होती है अधिक प्रभावी है (मन को) एकाग्र करने में। तथा अधिक उचित है बात (प्रार्थना) के लिये।
७. आप के लिये दिन में बहुत से कार्य हैं।
८. और स्मरण (याद) करें अपने पालनहार के नाम की, और सब से अलग हो कर उसी के हो जायें।
९. वह पूर्व तथा पश्चिम का पालनहार है। नहीं है कोई पूज्य (वंदनीय) उस के सिवा, अतः उसी को अपना करता धरता बना लें।
१०. और सहन करें उन बातों को जो वे बना रहे हैं।[2] और अलग हो जायें उन से सुशीलता के साथ।
११. तथा छोड़ दें मुझे तथा झुठलाने वाले सुखी (सम्पन्न) लोगों को। और उन्हें अवसर दें कुछ देर।
१२. वस्तुतः हमारे पास (उनके लिये) बहुत सी बेड़ियाँ तथा दहकती अग्नि है।
१३. और भोजन जो गले में फस जाये और दुःखदायी यातना है।
१४. जिस दिन काँपेगी धरती अैर पर्वत, तथा हो जायेंगे पर्वत भुरभुरी रेत के ढेर।
१५. हम ने भेजा है तुम्हारी ओर एक रसूल[3] तुम पर गवाह (साक्षी) बना कर जैसे भेजा फ़िरऔन की ओर एक रसूल (मूसा) को।

---

[1] हदीस में है कि नबी (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) रात में इतनी नमाज़ पढ़ते थे कि आप के पैर सूज जाते थे। आप से कहा गया: ऐसा क्यों करते है? जब कि अल्लाह ने आप के पहले और पिछले गुनाह क्षमा कर दिये हैं? आप ने कहा: क्या मैं उस का कृतज्ञ भक्त न बनूँ? (बुख़ारी : ११३०, मुस्लिम : २८१९)

[2] अर्थात आप के तथा सत्धर्म के विरुद्ध।

[3] अर्थात मुहम्मद (सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) को गवाह होने के अर्थ के लिये। (देखिये: सूरह बक़रा, आयत: १४३, तथा सूरह हज्ज, आयत : ७८) इस में चेतावनी है कि यदि तुम ने अवैज्ञा की तो तुम्हारी दशा भी फ़िरऔन जैसी होगी।

१६. तो अवैज्ञा की फ़िरऔन ने उस रसूल की और हम ने पकड़ लिया उस को कड़ी पकड़।
१७. तो कैसे बचोगे यदि कुफ़्र किया तुम ने उस दिन से जो बना देगा बच्चों को (शोक के कारण) बूढ़ा?
१८. आकाश फट जायेगा उस दिन। उस का वचन पूरा हो कर रहेगा।
१९. वास्तव में यह (आयतें) एक शिक्षा हैं। तो जो चाहे अपने पालनहार की ओर राह बना ले।[१]
२०. नि:संदेह आप का पालनहार जानता है कि आप खड़े होते हैं (तहज्जुद की नमाज़ के लिये) दो तिहाई रात्री के लग–भग, तथा आधी रात अैर तिहाई रात, तथा एक समूह उन लोगों का जो आप के साथ हैं और अल्लाह ही हिसाब रखता है रात तथा दिन का। वह जानता है कि तुम पूरी रात नमाज़ के लिये खड़े नहीं हो सकोगे। अत: उस ने दया कर दी तुम पर। तो पढ़ों जितना सरल हो कुरआन में से।[२] वह जानता है कि तुम में कुछ रोगी होंगे और कुछ दूसरे यात्रा करेंगे धरती में खोज करते हुये अल्लाह के अनुग्रह (जीविका) की, और कुछ दूसरे युद्ध करेंगे अल्लाह की राह में, अत: पढ़ो जितना सरल हो उस में से। तथा स्थापना करो नमाज़ की, और ज़कात देते रहो, और ऋण दो अल्लाह को अच्छा ऋण।[३] तथा जो भी आगे भेजोगे भलाई में से तो उसे अल्लाह के पास पाओगे। वही उत्तम और उस का बहुत बड़ा प्रतिफल होगा। और क्षमा माँगते रहो अल्लाह से, वास्तव में वह अति क्षमाशील दयावान् है।



[१] अर्थात इन आयतों का पालन कर के अल्लाह की प्रसन्नता प्राप्त कर लें।

[२] कुरआन पढ़ने से अभिप्राय तहज्जुद की नमाज़ है। और अर्थ यह है कि रात्री में जितनी नमाज़ हो सके पढ़ लो। हदीस में है कि भक्त अल्लाह के सब से समीप अन्तिम रात्री में होता है। तो तुम यदि हो सके कि उस समय अल्लाह को याद करो तो याद करो। (तिर्मिज़ी : ३५७९, यह हदीस सहीह है।

[३] अच्छे ऋण से अभिप्राय अपने उचित साधन से अर्जित किये हुये धन को अल्लाह की प्रसन्नता के लिये उस के मार्ग में ख़र्च करना है। इसी को अल्लाह अपने ऊपर ऋण करार देता है। जिस का बदला वह सात सौ गुना तक बल्कि उस से भी अधिक प्रदान करेगा। (देखिये : सूरह बक़रा, आयत : २६१)

# सूरह मुद्दस्सिर – ७४

## सूरह मुद्दस्सिर के संक्षिप्त विषय

**यह सूरह मक्की है, इस में ५६ आयतें हैं।**

- इस में नबी (सल्लाल्लाहु अलैहि व सल्लम) को ''अल मुद्दस्सिर'' कह कर संबोधित किया गया है। अर्थात चादर ओढ़ने वाले। इस लिये इस को यह नाम दिया गया है। अर्थात चादर ओढ़ने वाले। इस लिये इस को यह नाम दिया गया है। और आप को सावधान करने का निर्देश देते हुये अच्छे स्वभाव तथा शुभकर्म की शिक्षा दी गई है।
- आयत ११ से ३१ तक कुरैश के प्रमुखों को जो इस्लीम का विरोध कर रहे थे नरक की यातना की धमकी दी गई है। तथा ३२ से ४८ तक परलोक के बारे में चेतावनी है।
- अन्त में कुरआन के शिक्षा होने को इस प्रकार प्रस्तुत किया गया है कि बात दिल में उतर जाये।

*****

## अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।

१. हे चादर ओढ़ने वाले![1]
२. खड़े हो जाओ, फिर सावधान करो।
३. तथा अपने पालनहार की महिमा का वर्णन करो।
४. तथा अपने कपड़ों को पवित्र रखो।
५. और मलीनता को त्याग दो।
६. तथा उपकार न करो इसलिये कि उस के द्वारा अधिक लो।
७. और अपने पालनहार ही के लिये सहन करो।
८. फिर जब फूँका जायेगा नरसिंघा में।[2]
९. तो उस दिन अति भीषण दिन होगा।
१०. काफ़िरों पर सरल न होगा।
११. आप छोड़ दें मुझे और उसे जिस को मै ने पैदा किया अकेला।
१२. फिर दे दिया उसे अत्यधिक धन।
१३. और पुत्र उपस्थित रहने वाले।[3]
१४. और दिया मै ने उसे प्रत्येक प्रकार का संसाधन।
१५. फिर भी वह लोभ रखता है कि उसे और अधिक दूँ।
१६. कदापि नहीं। वह हमारी आयतों का विरोधी है।
१७. मै उसे चढ़ाऊँगा कड़ी चढ़ाई।[4]
१८. उस ने विचार किया और अनुमान लगाया।[1]

---

[1] नबी (सल्लाल्लाहू अलैहि व सल्लम) पर प्रथम वह्यी के पश्चात् कुछ दिनों तक वह्यी नही आई। फिर एक बार आप जा रहे थे कि आकाश से एक आवाज़ सुनी। ऊपर देखा तो वही फ़रिश्ता जो आप के पास (हिरा) गुफ़ा में आया था आकाश तथा धरती के बीच एक कुर्सी पर विराजमान था। जिस से आप डर गये। और धरती पर गिर गये। फिर घर ओय, और अपनी पत्नी से कहा: मुझे चादर ओढ़ा दो, मुझे चादर ओढ़ा दो। उस ने चादर ओढ़ा दी। और अल्लाह ने यह सूरह उतारी। फिर निरन्तर वह्यी आने लगी। (सहीह बुखारी : ४९२५, ४९२६, सहीह मुस्लिम: १६१) प्रथम वह्यी से आप (सल्लाल्लाहु अलैहि व सल्लम) को नबी बनाया गया। और अब आप पर धमृ कें प्रचार का भार रख दिया गया। इन आयतों में आप के माध्यम से मुसलमानों को पतवत्र रहने के निर्देश दिये गये हैं।

[2] अर्थात प्रलय के दिन।

[3] जो उस की सेवा मं उपस्थित रहते है। कहा गया है कि इस से अभिप्राय वलीद पुत्र मुग़ीरा है जिस के दस पुत्र थे।

[4] अर्थात कड़ी यातना दूँगा। (इब्ने कसीर)

१९. वह मारा जाये! फिर उस ने कैसा अनुमान लगाया?
२०. फिर (उस पर अल्लाह की) मार! उस ने कैसा अनुमान लगाया?
२१. फिर पुन: विचार किया।
२२. फिर माथे पर बल दिया और मुँह बिदोरा।
२३. फिर (सत्य से) पीछे फिरा और घमंड किया।
२४. और बोला कि यह तो पहले से चला आ रहा एक जादू है।[२]
२५. यह तो बस मनुष्य का कथन है।[३]
२६. मै उसे शीघ्र ही नरक में झोंक दूँगा।
२७. और आप क्या जानें कि नरक क्या है।
२८. न शेष रखेगी, और न छोड़ेगी।
२९. वह खाल झुलसा देने वाली।
३०. नियुक्त है उन पर उन्नीस (रक्षक फ़रिश्ते)।
३१. और हम ने नरक के रक्षक फ़रिश्ते ही बनाये है। और उन की संख्या को काफ़िरो के लिये परीक्षा बना दियागया है। ताकि विश्वास कर लें अहले[४] किताब, और बढ़ जायें जो ईमान लाये है ईमान में। और संदेह न करें जो पुस्तक दिये गये हैं और ईमान वाले। और ताकि कहें वे जिन के दिलों में (द्विधा का) रोग है तथा काफ़िर[५] कि क्या तात्पर्य है अल्लाह का इस उदाहरण से? ऐसे ही कुपथ करता है अल्लाह जिस चाहता है, और संमार्ग दर्शाता है जिसे चाहता है। और नहीं जानता है आप के पालनहार की सेनाओं को उस के सिवा कोई और। तथा नहीं है यह (नरक की चर्चा) किन्तु मनुष्य की शिक्षा के लिये।

---

[१] कुरआन के संबन्ध में प्रश्न किया गया तो वह सोचने लगा कि कौन सी बात बनाये, और उस के बारे में क्या कहे? (इब्ने कसीर)

[२] अर्थात मुहम्मद (सल्लाल्लाहु अलैहि व सल्लम) ने यह किसी से सीख लिया है। कहा जाता है कि वलीद पुत्र मुग़ीरा ने अबू जह्ल से कहा था कि लोगों में कुरआन के जादू होने का प्रचार किया जाये।

[३] अर्थात अल्लाह की वाणी नहीं है।

[४] क्योंकि यहूदियों तथा ईसाईयों की पुस्तकों में भी नरक के अधिकारीयों की यही संख्या बताई गई है।

[५] जब कुरैश ने नरक के अधिकारियों की चर्चा सुनी तो अबू जह्ल ने कहा:हे कुरैश के समूह! क्या तुम में से दस–दस लोग, एक–एक फ़रिश्ते के लिये काफ़ी नही है? और एक व्यक्ति ने जिसे अपने बल पर बड़ा गर्व था कहा कि १७ को मै अकेला देख लूँगा। और तुम सब मिल कर दो को देख लेना। (इब्ने कसीर)

३२. ऐसी बात नहीं, शपथ है चाँद की!
३३. तथा रात्री की जब व्यतीत होने लगे!
३४. और प्रात: की जब प्रकाशित हो जाये!
३५. वास्तव में (नरक)[१] एक बहुत बड़ी चीज़ है।
३६. डराने के लिये लोगों को।
३७. उस के लिये तुम में से जो चाहे[२] आगे होना अथवा पीछे रहना।
३८. प्रत्येक प्राणी अपने कर्मोंके बदले मे बंधक है।[३]
३९. दाहिने वालों के सिवा।
४०. वह स्वर्गों में होंगे, वह प्रश्न करेंगे।
४१. अपराधियों से।
४२. तुम्हें क्या चीज़ ले गई नरक में।
४३. वह कहेंगे: हम नहीं थे नमाज़ियों में से।
४४. और नहीं भोजन कराते थे निर्धन को।
४५. तथा कुरेद करते थे कुरेद करने वालों के साथ।
४६. और हम झुठलाया करते थे प्रतिफल के दिन (प्रलय) को।
४७. यहाँ तक की हमारी मौत आ गई।
४८. तो उन्हें लाभ नहीं देगी सिफ़रिशियों (अभिस्तावको) की सिफ़ारिश।[४]
४९. तो उन्हें क्या हो गया है कि इस शिक्षा (कुरआन) से मुँह फेर रहे हैं?
५०. मानो वह (जंगली) गधे हैं बिदकाये हुये।
५१. जो शिकारी से भागे हैं।
५२. बल्कि चाहता है प्रत्येक व्यक्ति उन में से कि उसे खुली पुस्तक दी जाये।[५]

---

[१] अर्थात जैसे रात्री के पश्चात् दिन होता है उसी प्रकार कर्मों का भी परिणाम सामने आना है। और दुष्कर्मों का परिणाम नरक है।

[२] अर्थात आज्ञा पान द्वारा अग्रसर हो जायें, अथवा अवैज्ञा कर के पीछे रह जायें।

[३] यदि सत्कर्म किया तो मुक्त हो जायेगा।

[४] अर्थात नबियों और फ़रिश्तों इत्यादि की। किन्तु जिस से अल्लाह प्रसन्न हो और उस के लिये सिफ़ारिश की अनुमति दे।

[५] अर्थात वे चाहत हैं कि प्रत्येक के ऊपर वैसे ही पुस्तक उतारी जाये जैसे मुहम्मद (सल्लाल्लाहु अलैहि व सल्लम) पर उतारी गई है। तब वे ईमान लायेंगे। (इब्ने कसीर)

५३. कदापि यह नहीं (हो सकता) बल्कि वह आखिरत (परलोक) से नहीं डरते हैं।

५४. निश्चय यह (कुरआन) तो एक शिक्षा है।

५५. अब जो चाहे शिक्षा ग्रहण करे।

५६. और वह शिक्षा ग्रहण नहीं कर सकते, परन्तु यह कि अल्लाह चाह ले। वही योग्य है कि उस से डरा जाये और योग्य है कि क्षमा कर दे।

*****

# सूरह क़ियामा–७५

## सूरह क़ियामा के संक्षिप्त विषय

**यह सूरह मक्की है, इस में ४० आयतें हैं।**

- इस की प्रथम आयत में क़्यामत (प्रलय) की शपथ ली गई है जिस से इस का नाम ''सूरह क़ियामा'' है।
- इस में प्रलय के निश्चित होने का वर्णन करते हुये संदेहों को दूर किया गया है। और उस की कुछ स्थितियों को प्रस्तुत किया गया है।
- इस में नबी (सल्लाल्लाहु अलैहि व सल्लम) को वह्यी ग्रहण करने के विषय में कुछ निर्देश दिये गये हैं।
- आयत २० से २५ तक विरोधियों को मायामोह पर चेतावनी देते हुये, प्रलय के दिन सदाचारियों की सफलता तथा दुराचारियों की विफलता दिखाइ़ गई है।
- आयत २६ में मौत की दशा दिखाई गई है।
- आयत ३१ से ३५ तक प्रलय को न मानने वालों की निन्दा की गई है।
- अन्त में फिर जीवित किये जाने के प्रमाण प्रस्तुत किये गये हैं।

*****

**अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।**

१. मै शपथ लेता हूँ क़यामत (प्रलय) के दिन की![१]
२. तथा शपथ लेता हूँ निन्दा करने वाली अन्तरात्मा की।[२]
३. क्या मनुष्य समझता है कि हम एकत्र नहीं कर सकेंगे दोबारा उस की अस्थियों को?
४. क्यों नहीं? हम सामर्थ्यवान है इस बात पर कि सीधी कर दें उस की ऊंगलियों की पोर–पोर।
५. बल्कि मनुष्य चाहता है कि वह कुकर्म करता रहे अपने आगे भी।[३]
६. वह प्रश्न करता है कि कब आना है प्रलय का दिन?
७. तो जब चुंधिया जायेगी आँख।
८. और गहना जायेगा चाँद।
९. और एकत्र कर दिये जायेंगे सूर्य और चाँद।[४]
१०. कहेगा मनुष्य उस दिन कि कहाँ है भागने का स्थान?
११. कदापि नहीं, कोई शरणागार नहीं।
१२. तेरे पालनहार की ओर ही उस दिन जा कर रुकना है।
१३. सूचित कर दिया जायेगा मनुष्य को उस दिन उस से जो उस ने आगे भेजा, तथा जो पीछे छोड़ा।[५]
१४. बल्कि मनुष्य स्वयं अपने विरुद्ध एक खुला प्रमाण है।[६]
१५. चाहे वह कितने ही बहाने बनाये।
१६. हे नबी! आप न हिलायें अपनी जुबान, ताकि शीघ्र याद कर लें इस कुरआन को।[१] को।[१]

[१] किसी चीज़ की शपथ लेने का अर्थ होता है: उस का निश्चित् होना। अर्थात प्रलय का होना निश्चित् है।
[२] मनुष्य के अन्तरात्मा की यह विशेषता है कि वह बुराइ्र करने पर उस की निन्दा करती है।
[३] अर्थात वह प्रलय तथा हिसाब का इन्कार इसलिये है ताकि वह पूरी आयु कुकर्म करता रहे।
[४] और एकत्र कर दिये जायेंगे सूर्य और चाँद।
[५] अर्थात संसार में जो कर्म किया। और जो करना चाहिये था फिर भी नही किया।
[६] अर्थात वह अपने अपराधों को स्वयं भी जानता है क्योंकि पापी का मन स्वयं अपने पाप की गवाही देता है।

१७. निश्चय हम पर है उसे याद कराना और उस को पढ़ाना।
१८. अत: जब हम उसे पढ़ लें तो आप उस के पीछे पढ़ें।
१९. फिर हमारे ही ऊपर है उस का अर्थ बताना।
२०. कदापि नहीं, बल्कि तुम प्रेम करते हो शीघ्र प्राप्त होने वाली चीज़ (संसार) से।[२]
२१. और छोड़ देते हो परलोक को।
२२. बहुत से मुख उस दिन प्रफुल्ल होंगे।
२३. अपने पालनहार की ओर देख रहे होंगे।
२४. और बहुत से मुख उदास होंगे।
२५. वह समझ रहें होंगे कि उन के साथ कड़ा व्यवहार किया जायेगा।
२६. कदापि नहीं, जब पहुँचेगी प्राण हंसलियों (गलों) तक।[३]
२७. और कहा जायेगा: कौन झाड़–फूँक करने वाला है?
२८. और विश्वास हो जायेगा कि यह (संसार से) जुदाई का समय है।
२९. और मिल जायेगी पिंडली–पिंडली से।[४]
३०. तेरे पालनहार की ओर उसी दिन जाना है।
३१. तो न उस ने सत्य को माना और न नमाज़ पढ़ी।
३२. किन्तु झुठलाया और मुँह फेर लिया।
३३. फिर गया अपने परिजनों की ओर अकड़ता हुआ।
३४. शोक है तेरे लिये, फिर शोक है।
३५. फिर शोक है तरे लिये, फिर शोक है।
३६. फिर मनुष्य समझता है कि वह छोड़ दिया जायेगा वयर्थ?[५]
३७. क्या वह नहीं था वीर्य की बूंद जो (गर्भाश्य में) बूंद–बूंद गिराइ जाती है?

---

[१] हदीस में है कि आप (सल्लाल्लाहु अलैहि व सल्लम) फ़रिश्ते जिब्रील से वह्यी पूरी होने से पहले इस भय से उसे दुहराने लगते कि कुछ भूल न जायें। उसी पर यह आयत उतरी। (सहीह बुखारी : ४९२८, ४९२९) इसी विषय को सूरह ताहा तथा सूरह आला में भी दुहराया गया है।

[२] यहाँ से बात फिर काफ़िरों की ओर फिर रही है।

[३] अर्थात यह विचार सहीह नही कि मौत के पश्चात् सड़–गल जायेंगे और दोबारा जीवित नही किये जायेंगे। क्योंकि आत्मा रह जाती है जो मोत के साथ ही अपनी पालनहार की और चली जाती है।

[४] अर्थात मौत का समय आ जायेगा जो निरन्तर दुःख का समय होगा। (इब्ने कसीर)

[५] अर्थात न उसे किसी बात का आदेश दिया जायेगा और न रोका जायेगा और न उस से कर्मों का हिसाब लिया जायेगा।

३८. फिर वह बंधा रक्त हुआ, फिर अल्लाह ने उसे पैदा किया और उसे बराबर बनाया।

३९. फिर उस का जोड़ा: नर और नारी बनाया।

४०. तो क्या वह सामर्थ्यवान नहीं कि मुर्दों को जीवित करे दे?

*****

# सूरह दहर – ७६

## सूरह दहर के संक्षिप्त विषय

**यह सूरह मक्की है, इस में ३१ आयतें हैं।**

- इस सूरह में यह शब्द आने के कारण इस का नाम ''सूरह दहर'' है। इस का दूसरा नाम ''सूरह इन्सान'' भी है। दहर का अर्थः (युग) है।
- इस में मनुष्य की उत्पत्ति का उद्देश्य बताया गया है। और काफ़िरों के लिये कड़ी यातना का एलान किया गया है।
- आयत ५ से २२ तक सदाचारियों के भारी प्रतिफल का वर्णन है। और २३ से २६ तक नबी (सल्लाल्लाहु अलैहि व सल्लम) को धैर्य, नमाज़ तथा तस्बीह का निर्देश दिया गया है। इस के पश्चात् उन को चेतावनी दी गई है जो परलोक से अचेत हो कर मायामोह में लिप्त हैं।
- अन्त में कुरआन की शिक्षा मान लेने की प्रेरणा दी गई है। ताकि लोग अल्लाह की दया में प्रवेश करें। और विरोधियों को दुःखदायी यातना की चेतावनी दी गई है।

*****

## अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।

१. क्या व्यतीत हुआ है मनुष्य पर युग का एक समय जब वह कोई विचर्चित वस्तु न था?[१]

२. हम ने ही पैदा किया मनुष्य को मिश्रित (मिले हुये) वीर्य से, ताकि उस की परीक्षा लें। और बनाया उसे सुनने तथा देखने वाला।[२]

३. हम ने उसे राह दर्शा दी। (अब) वह चाहे तो कृतज्ञ बने अथवा कृतघ्न।[३]

४. नि:संदेह हम ने तय्यार की है काफ़िरों (कृतघ्नों) के लिये ज़ंजीर तथा तौक़ और दहकती अग्नि।

५. निश्चय सदाचारी (कृतज्ञ) पियेंगे ऐसे प्याले से जिस में कपूर मिश्रित होगा।

६. यह एक स्रोत होगा जिस से अल्लाह के भक्त पियेंगे। उसे बहा ले जायेंगे (जहाँ चाहेंगे)।[४]

७. जो (संसार में) पूरी करते रहे मनौतियाँ और डरते रहे उस दिन से जिस की आपदा चारों ओर फैली हुयी होगी।[५]

८. और भोजन कराते रहे उस (भोजन) को प्रेम करने के बावजूद, निर्धन तथा अनाथ और बंदी को।

९. (अपने मन में यह सोच कर) हम तुम्हें भोजन कराते हैं केवल अल्लाह की प्रसन्नता के लिये। तुम से नहीं चाहते हैं कोई बदला ओर न कोई कृतज्ञता।

१०. हम डरते है अपने पालनहार से, उस दिन से जो अति भीषण तथा घोर होगा।

११. तो बचा लिया अल्लाह ने उन्हें उस दिन की आपदा से और प्रदान कर दिया प्रफुल्लता तथा प्रसन्नता।

१२. और उन्हें प्रतिफल दिया उन के धैर्य के बदले स्वर्ग तथा रेशमी वस्त्र।

१३. वह तकिये लगाये उस में तख़्तों पर बैठे होंगे। न उस में धूप देखेंगे न कड़ा शीत।

---

[१] अर्थात उस का कोई अस्तित्व न था।

[२] अर्थात नर–नारी के मिश्रित वीर्य से।

[३] अर्थात नबियों तथा आकाशीय पुस्तकों द्वारा, और दोनों का परिणाम बता दिया गया।

[४] अर्थात उस को जिधर चाहेंगे मोड़ ले जायेंगे। जैसे: घर, बैठक आदि।

[५] अर्थात प्रलय और हिसाब के दिन से।

१४. और झुके होंगे उन पर उस (स्वर्ग) के साये। और बस में किये होंगे उस के फलों के गुच्छे पूर्णत:।
१५. तथा फिराये जायेंगे उन पर चाँदी के बर्तन तथा प्याले जो शीशें के होंगे।
१६. चाँदी के शीशों के जो एक अनुमान से भरेंगे।[१]
१७. और पिलाये जायेंगे उस में ऐसे भरे प्याले जिस में सोंठ मिली होगी।
१८. यह एक स्रोत है उस (स्वर्ग) में जिस का नाम सलसबील है।
१९. और (सेवा के लिये) फिर रहे होंगे उन पर सदावासी बालक, जब तुम उन्हें देखोगे तो उन्हें समझोगे कि विखरे हुये मोती हैं।
२०. तथा जब तुम वहाँ देखोगे तो देखोगे बड़ा सुख तथा भारी राज्य।
२१. उन के ऊपर रेशमी हरे महीन तथा दबीज़ वस्त्र होंगे। और पहनाये जायेंगे उन्हें चाँदी के कंगन, और पिलायेगा उन्हें उन का पालनहार पवित्र पेय।
२२. (तथा कहा जायेगा): यही है तुम्हारे लिये प्रतिफल और तुम्हारे प्रयास का आदर किया गया।
२३. वास्तव में हम ने ही उतारा है आप पर कुरआन थोड़ा – थोड़ा कर के।[२]
२४. अत: आप धैयृ से काम लें अपने पालनहार के आदेशानुसर और बात न माने उन में से किसी पापी तथा कृतघ्न की।
२५. तथा स्मरण करें अपने पालनहार के नाम का प्रात: तथा संध्या (के समय)।
२६. तथा रात्री में सज्दा करें उस के समक्ष और उस की पवित्रता का वर्णन करें रात्री के लम्बे समय तक।
२७. वास्तव में यह लोग मोह रखते हैं संसार से, और छोड़ रहे हैं अपने पीछे एक भारी दिन को।[३]
२८. हम ने ही उन्हें पैदा किया है और सुदृढ़ किये है उन के जोड़–बंद। तथा जब हम चाहें बदला दें उन के जैसे (दूसरों के)।[४]

---

[१] अर्थात सेवक उसे ऐसे अनुमान से भरेंगे कि न आवश्यक्ता से कम होंगे और न अधिक।
[२] अर्थात नबूवत की तेईस वर्ष की अवधि में, और ऐसा क्यों किया गया इस के लिये देखिये: सूरह बनी इस्राईल, आयत : १०६।
[३] इस से अभिप्राय प्रलय का दिन है।
[४] अर्थात इन का विनाश कर के इन के स्थान पर दूसरों को पैदा कर दे।

२९. निश्चय यह (सूरह) एक शिक्षा है। अत: जो चाहे अपने पालनहार की ओर (जाने की) राह बना ले।

३०. और तुम अल्लाह की इच्छा के बिना कुछ भी नहीं चाह सकते।[1] वस्तव में अल्लाह सब चीज़ों और गुणों को जानने वाला है।

३१. वह प्रवेश देता है जिसे चाहे अपनी दया में। और अत्याचारियों के लिये उस ने तय्यार की है दु:खदायी यातना।

*****

[1] अर्थात कोई इस बात पर समर्थ नही कि जो चाहे कर ले। जो भलाइ़ चाहता हो तो अल्लाह उसे भलाई की राह दिखा देता है।

# सूरह मुर्सलात – ७७

## सूरह मुर्सलात के संक्षिप्त विषय

**यह सूरह मक्की है, इस में ५० आयतें हैं।**

– इस की आयत १ में ''मुर्सलात'' (हवाओं) की शपथ ली गई है। इसलिये इस का नाम सूरह मुर्सलात है। इस में इक्कड़ के प्रलय के समर्थन में प्रस्तुत किया गया है। फिर प्रलय का भ्याव: चित्र दिखाया गया है।

– आयत १६ से २८ तक प्रतिफल के दिन के होने के प्रमाण प्रस्तुत करते हुये उस पर सोच–विचार का आमंत्रण दिया गया है।

– इस में क़यामत के झुठलाने वालों को उस दिन जिस दुर्दशा का सामना होगा उस का चित्रण किया गया है। और आयत ४१ से ४४ तक सदाचारियों के सुफल का चित्रण किया गया है।

– अन्त में झुठलाने वालों की अपराधिक नीति पर कड़ी चेतावनी दी गई है।

– अब्दुल्लाह बिन मसूऊद (रज़ियल्लाहु अन्हु) कहते हैं कि हम मिना की वादी में थे। और सूरह मुर्सलात उतरी। आप (सल्लाल्लाहु अलैहि व सल्लम) उसे पढ़ रहे थे और हम उसे आप से सीख रहे थे। (सहीह बुखारी: ४९३०, ४९३१)

*****

**अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।**

१. शपथ है भेजी हुई निरन्तर धीमी वायुओं की!
२. फिर झक्कड़ वाली हवाओं की!
३. और बादलों को फैलाने वालियों की![१]
४. फिर अन्तर करने वालों की।[२]
५. फिर पहुँचाने वालों की वह्यी (प्रकाशना) को![३]
६. क्षमा के लिये अथवा चेतावनी के लिये![४]
७. निश्चय जिस का वचन तुम्हें दिया जा रहा है वह अवश्य आनी है।
८. फिर जब तारे धुमिल हो जायेंगे।
९. तथा जब आकाश खोल दिया जायेगा।
१०. तथा जब पर्वत चूर-चूर कर के उड़ा दिये जायेंगे।
११. और जब रसूलों का एक समय निर्धारित किया जायेगा।[५]
१२. किस दिन के लिये इस को निलम्बित रखा गया है?
१३. निर्णय के दिन के लिये।
१४. आप क्या जानें कि क्या है वह निर्णय का दिन?
१५. विनाश है उस दिन झुठलाने वालों के लिये।
१६. क्या हम ने विनाश नहीं कर दिया (अवैज्ञा के कारण) अगली जातियों का?
१७. फिर पीछे लगा देंगे उन के पिछलों को।[६]
१८. इसी प्रकार हम करते हैं अपराधियों के साथ।
१९. विनाश है उस दिन झुठलाने वालों के लिये।
२०. क्या हम ने पैदा नहीं किया है तुम्हें तुच्छ जल (वीर्य) से?
२१. फिर हम ने रख दिया उसे एक सुदृढ़ स्थान (गर्भाशय) में।

---

[१] अर्थात जो हवायें अल्लाह के आदेशानुसार बादलों को फैलाती हैं।
[२] अर्थात सत्योसत्य तथा वैध और अवैध के बीच अन्तर करने के लिये आदेश लाते हैं।
[३] अर्थात जो वह्यी (प्रकाशना) ग्रहण कर के उसे रसूलों तक पहुँचाते हैं।
[४] अर्थात ईमान लाने वालों के लिये क्षमा का वचन तथा काफ़िरों के लिये यातना की सूचना लाते हैं।
[५] उन के तथा उन के समुदायों के बीच निर्णय करने के लिये। और रसूल गवाही देंगे।
[६] अर्थात उन्ही के समान यातना-ग्रस्त कर देंगे।

२२. एक निश्चित अवधि तक।[१]
२३. तो हम ने सामर्थ्य रखा, अतः हम अच्छा सामर्थ्य रखने वाले हैं।[२]
२४. विनाश है उस दिन झुठलाने वालों के लिय!
२५. क्या हम ने नहीं बनाया धरती को समेट कर रखने वाली।[३]
२६. जीवित तथा मुर्दों को।
२७. तथा बना दिये हम ने उस में बहुत से ऊँचे पर्वत। और पिलाया हम ने तुम्हें मीठा जल।
२८. विनाश है उस दिन झुठलाने वालों के लिये।
२९. (कहा जायेगा) : चलो उस (नरक) की ओर जिसे तुम झुठलाते रहे।
३०. चलो ऐसी छाया की ओर जो तीन शाखाओं वाली है।[४]
३१. जो न छाया देगी और न ज्वला से बचायेगी।
३२. वह (अग्नि) फेंकती होगी चिंगारियाँ भवन के समान।
३३. जैसे वह पीले ऊँट हों।
३४. विनाश है उस दिन झुठलाने वालों के लिये!
३५. यह वह दिन है कि वह बोल नहीं सकेंगे।[५]
३६. और न उन्हें अनुमति दी जायेगी कि वह बहाने बना सकें।
३७. विनाश है उस दिन झुठलाने वालों के लिये!
३८. यह निर्णय का दिन है, हम ने एकत्र कर लिया है तुम को तथा पूर्व के लोगों को।
३९. तो यदि तुम्हारे पास कोई चाल हो तो चल लो?[६]
४०. विनाश है उस दिन झुठलाने वालों के लिये!
४१. निःसंदेह आज्ञाकारी उस दिन छाँव तथा जल स्रोतों में होंगे।
४२. तथा मन चाहे फलों में।

---

[१] अर्थात गर्भ की अवधि तक।
[२] अर्थात उसे पैदा करने पर।
[३] अर्थात जब तक लोग जीवित रहते हैं तो उस के ऊपर रहते तथा बस्ते हैं। और मरण के पश्चात् उसी में चले जाते हैं।
[४] छाया से अभिप्रायः नरक के धुवें की छाया है। जो तीन दिशाओं में फैला होगा।
[५] अर्थात उन के विरुद्ध ऐसे तर्क प्रस्तुत कर दिये जायेंगे कि वह अवाक रह जायेंगे।
[६] अर्थात मेरी पकड़ से बचने की।

४३. खाओं तथा पिओ मनमानी उन कर्मों के बदले जो तुम करते रहे।

४४. हम इसी प्रकार प्रतिफल देते हैं।

४५. विनाश है उस दिन झुठलाने वालों के लिये!

४६. (हे झुठलाने वालो!) तुम खा लो तथा आनन्द ले लो कुछ दिन। वास्तव में तुम अपराधी हो।[१]

४७. विनाश है उस दिन झुठलाने वालों के लिये!

४८. जब उन से कहा जाता है कि (अल्लाह के समक्ष) झुको तो झुकते नहीं।

४९. विनाश है उस दिन झुठलाने वालों के लिये!

५०. तो (अब) वह किस बात पर इस (कुरआन) के पश्चात् ईमान लायेंगे?[२]

*****

[१] अर्थात संसारिक जीवन में।

[२] अर्थात जब अल्लाह की अन्तिम पुस्तक पर ईमान नही लाते तो फिर कोई दूसरी पुस्तक नहीं हो सकती जिस पर वह ईमान लायें। इसलिये कि अब कोई और पुस्तक आसमान से आने वाली नहीं है।



# सूरह नबा – ७८



## सूरह नबा के संक्षिप्त विषय

## यह सूरह मक्की है, इस में ४० आयते हैं।

- इस सूरह का नाम ''नबा'' है जिस का अर्थ है: महत्व पूर्ण सूचना। जिस से अभिप्राय प्रलय तथा फिर से जीवित किये जाने की सूचना है।[1]
- इस की आयत १ से ५ तक में उन को चेतावनी दी गई है जो क़्यामत का उपहास करते हैं कि वह समय दूर नहीं जब वह आ जायेगी और वह अल्लाह के सामने उपस्थित होंगे।
- आयत ६ से १६ तक में अल्लाह की शक्ति की निशानियाँ बताई गई हैं। जो मरण के पश्चात् जीवन के होने का प्रमाण है और गवाही देती है। कि प्रतिफल का दिन अनिवार्य है।
- आयत १७ से २० तक में बताया गया है कि प्रतिफल का दिन निश्चित समय पर होगा। उस दिन आकाश तथा धरती की व्यवस्था में भारी परिवतृन हो जायेगा और सब मनुष्य अल्लाह के न्यायालय की ओर चल पड़ेंगे।

---

[1] इस सूरह में प्रलय (क़्यामत) तथा परलोक (आखिरत) के विश्वास पर बल दिया गया है। तथा इन पर विश्वास करने और न करने का परिणाम बताया गया है। मक्का के वासी इस की हँसी उड़ाते थे। कोई कहता कि यह हो ही नही सकता। किसी को संदेह था। किसी का विचार था कि यदि ऐसा हुआ तो भी हमारे देवी देवता हमारी अभिस्तावना कर देंगे, जैसा कि आगामी आयतों से विद्धित होता है।

''भारी सूचना'' का अर्थ: कुरआन द्वारा दी गई प्रलय और परलोक की सूचना है। प्रलय और परलोक पर विश्वास सत्य धर्म की मूल आस्था है। यदि प्रलय और परलोक पर विश्वास न हो तो धर्म का कोई महत्व नही रह जाता। क्योंकि जब कर्म का कोई फल ही न हो, और न कोई न्याय और प्रतिकार का दिन हो तो फिर सभी अपने स्वार्थ के लिये मनमानी करने के लिये आज़ाद होंगे, और अत्याचार तथा अन्याय के कारण पूरा मानव संसार नरक बन जायेगा।

इन प्रश्नात्मक वाक्यों में प्रकृति द्वारा मानव जाति के प्रतिपालन जीवन रक्षा और सुख सुविधा की जिस व्यवस्था की चर्चा की गई है उस पर विचार किया जाये तो इस का उत्तर यही होगा कि यह व्यवस्थापक के बिना नही हो सकती। और पूरी प्रकृति एक निर्धारित नियमानुसार काम कर रही है। तो जिस के लिये यह सब हो रहा है उस का भी कोई स्वभाविक कर्तव्य अवश्य होगा जिस की पूछ होगी। जिस के लिये न्याय और प्रतिकार का दिन होना चाहिये जिस में सब को न्याय पूर्वक प्रतिकार दिया जाये। और जिस शक्ति ने यह सारी व्यवस्था की है उस दिन को निर्धारित करना भी उसी का काम है।

- आयत २१ से ३६ तक में दुराचारियों के दुष्परिणाम तथा सदाचारियों के शुभपरिणाम को बताया है।
- अन्तिम ३ आयतों में अल्लाह के न्यायालय में उपस्थिति का चित्र दिखाया गया है और यह बताया गया है कि सिफ़ारिश के बल पर कोई जवाबदेही से नहीं बच सकेंगा।

और जब उन्हें (मुमिनों को) देखते तो कहते थे: यही भटके हुये लोग हैं।

*****

## अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।

१. वे आपस में किस विषय में प्रश्न कर रहे है?
२. बहुत बड़ी सूचना के विषय में।
३. जिस में मतभेद कर रहे हैं।
४. निश्चय वे जान लेंगे।
५. फिर निश्चय वे जान लेंगे।[१]
६. क्या हम ने धरती को पालना नहीं बनाया?
७. और पर्वतों को मेख?
८. तथा तुम्हें जोड़े जोड़े पैदा किया।
९. तथा तुम्हारी निद्रा को स्थिरता (आराम) बनाया।
१०. और रात को वस्त्र बनाया।
११. और दिन को कमाने के लिये बनाया।
१२. तथा हम ने तुम्हारे ऊपर सात दृढ़ आकाश बनाये।
१३. और एक दमकता दीप (सूर्य) बनाया।
१४. और बादलों से मूसलाधार वर्षा की।
१५. ताकि उस से अन्न और वनस्पति उपजायें।
१६. और घने घने बाग़।[२]
१७. निश्चय निर्णय (फ़ैसले) का दनि निश्चित है।
१८. जिस दिन सूर में फूँका जायेगा। फिर तुम दलों ही दलों में चले आओगे।
१९. और आकाश खोल दिया जायेगा तो उसमें द्वारा ही द्वार हो जायेंगे।
२०. और पर्वत चला दिये जायेंगे तो वे मरीचिका बन जायेंगे।[१]

---

[१] (१–५) इन आयतों में उन को धिक्कारा गया है, जो प्रलय की हँसी उड़ाते हैं। जैसे उन के लिये प्रलय की सूचना किसी गंभीर चिन्ता के योग्य नहीं। परन्तु वह दिन दूर नही जब प्रलय उन के आगे आ जायेगी और वे विश्व विधाता के सामने उत्तरदायित्त के लिये उपस्थित होंगे।

[२] (६–१६) इन आयतों में अल्लाह की शक्ति प्रतिपालन (रुबूबिय्यत) और प्रज्ञा के लक्षण दर्शाये गये है जो यह साक्ष्य देते हैं कि प्रतिकार (बदले) का दिन आवश्यक है, क्योंकि जिस के लिये इतनी बड़ी व्यवस्था की गई हो और उसे कर्मों के अधिकार भी दिये गये हों तो उस के कर्मों का पुरस्कार या दण्ड तो मिलना ही चाहिये।

२१. वास्तव में नरक घात में है।
२२. जो दूराचारियों का स्थान है।
२३. जिस में वे असंख्य वर्षों तक रहेंगे।
२४. उस में ठंडी तथा पेय (पीने की चीज़) नहीं चखेंगे।
२५. केवल गमृ पानी और पीप रक्त के।
२६. यह पूरा पूरा प्रतिूल है।
२७. नि:संदेह वे हिसाब की आशा नहीं रखते थे।
२८. तथा वे हमारी आयतों को झुठलाते थे।
२९. और हम ने सब विषय लिख कर सूरक्षित कर लिये हैं।
३०. तो चखो, हम तुम्हारी यातना अधिक ही करते रहेंगे।[२]
३१. वास्तव में जो डरते हैं उन्ही के लिये सफलता है।
३२. बाग़ तथा अँगूर हैं।
३३. और नवयुवति कुमारियाँ।
३४. और छलकते प्याले।
३५. उस में बकवाद और मिथ्या बातें नहीं सुनेंगे।
३६. यह तुम्हारे पालनहार की ओर से भरपूर पुरस्कार है।
३७. जो आकाश, धरती तथा जो उन के बीच है का अति करूणामय पालनकार है। जिस से बात करने का वे साहस नहीं कर सकेंगे।
३८. जिस दिन रुह (जिब्रील) तथा फ़रिश्ते पंक्तियों में खेड़े होंगे, वही बात कर सकेगा जिसे रह्मान (अल्लाह) आज्ञा देगा, और सहीह बात करेगा।

---

[१] (१७–२०) इन आयतों में बताया जा रहा है कि निर्णय का दिन अपने निश्चित समय पर आकर रहेगा, उस दिन आकाश तथा धरती में एक बड़ी उथल पुथल होगी। इस के लिये सूर में एक फूँक मारने की देर है। फिर जिस की सूचना दी जा रही है तुम्हारे सामने आ जायेगी। तुम्हारे मानने या न मानने का कोई प्रभाव नही पड़ेगा। और सब अपना हिसाब देने के लिये अल्लाह के न्यायालय कि और चल पड़ेंगे।

[२] (२१–३०) इन आयतों में बताया गया है कि जो हिसाब की आशा नही रखते और हमारी आयतों को नही मानते हम ने उन के एक एक करतूत को गिन कर अपने यहाँ लिख रखा है। और उन की खबर लेने के लिये नरक घात लगाये तैयार है, जहाँ उन के कुकर्मों का भरपूर बदला दिया जायेगा।

३९. वह दिन नि: संदेह होना ही है। अत: जो चाहे अपने पालनहार की ओर (जाने का) ठिकाना बना ले।[१]

४०. हम ने तुम को समीप यातना से सवधान कर दिया जिस दिन इन्सान अपना करतूत देखेगा, और काफ़िर (विश्वास हीन) कहेगा कि काश मै मिट्टी हो जाता![२]

*****

---

[१] (३७–३९) इन आयतों में अल्लाह के न्यायालय में उपस्थिति (हाज़िरी) का चित्र दिखाया गया है। और जो इस भ्रम में पड़े है कि उन के देवी देवता आदि अभिस्तावना करेंगे उन को सावधान किया गया है कि उस दिन कोई बिना उस की आज्ञा के मुँह नही खोलेगा और अल्लाह की आज्ञा से अभिस्तावना भी करेगा तो उसी के लिये जो संसार में सत्य वचन ''ला इलाहा इल्लल्लाह'' को मानता हो। अल्लाह के द्रोही और सत्य के विरोधी किसी अभिस्तवना के योग्य नही होंगे।

[२] (४०) बात को इस चेतावनी पर समाप्त किया गया है कि जिस दिन के आने की सूचना दी जा रही है, उस का आना सत्य है, उसे दूर न समझो। अब जिस का दिल चाहे इसे मान कर अपने पालनहार की ओर मार्ग बना ले। परन्तु इस चेतावनी के होते जो इन्कार करेगा उस का किया धरा सामने आयेगा तो पछता पछता कर यह कामना करेगा कि मै संसार में पैदा ही न होता। उस समय इस संसार के बारे में उस का यह विचार होगा जिस के प्रेम आज वह परलोक से अंधा बना हुआ है।

# सूरह नाज़िआत – ७९

## सूरह नाज़िआत के संक्षिप्त विषय

**यह सूरह मक्की है, इस में ४६ आयतें हैं।**

– इस का आरंभ ''अन्नज़िआत'' शब्द से हुआ है। जिस का अर्थ है: प्राण खीचने वाले फ़रिश्ते, इसी से इस का यह नाम रखा गया है।[१]
– इस की आयत १ से १४ तक में प्रतिफल के दिन पर गवाही प्रस्तुत की गई है। फिर क़्यामत का चित्र दिखाते हुये उस का इन्कार करने वालों की आपत्ति की चर्चा की गई है।
– आयत १५ से २६ तक में फ़िरऔन के मूसा (अलैहिस्सलाम) की बात न मानने के शिक्षाप्रद परिणाम को बताया गया है जो प्रतिफल के होने का ऐतिहासिक प्रमाण है।
– आयत ३४ से ४१ तक में क़्यामत के दिन अवैज्ञाकारियों की दुर्देशा और आज्ञाकारियों के उत्तम परिणाम को दिखाया गया है।
– अन्त में क़्यामत के नकारने वालों का जवाब दिया गया है।
और जब उन्हें (मुमिनों को) देखते तो कहते थे: यही भटके हुये लोग हैं।

---

[१] इस सूरह का विषय प्रलय तथा दोबारा उठाये जाने का वर्णन है। और इस में अल्लाह के नबी सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम को नबी न मानने के दुष्परिणाम से सावधान किया गया है। और फ़रिश्तों के कार्यों की चर्चा कर के यह विश्वास दिलाया गया है कि प्रलय अवश्य आयेगी, और दूसरा जीवन हो कर रहेगा। यही फरिश्ते अल्लाह के आदेश से इस विश्व की व्यवस्था को ध्वस्त कर देंगे। यह कार्य जिस असंभव समझा जा रहा है अल्लाह के लिय अति सरल है। एक क्षण में वह संसार को विलय कर देगा और दूसरे क्षण में, सहसा दूसरे संसर में स्वंय को जीवित पाओगे।
फिर फ़िरऔन की कथा का वर्णन कर के नबियों (ईश दूतों) को न मानने का दुष्परिणाम बताया गया है जिस से शिक्षा लेनी चाहिये।
२७ से ३३ तक परलोक तथा दोबारा उठाये जाने का वर्णन है।
३४ से ४१ तक बताया गया है कि परलोक के स्थायी जीवन का निर्णय इस आधार पर होगा कि किस ने आज्ञा का उल्लंघन किया है। और माया मोह को अपने जीवन का भय किया। और मनमानी करने से बचा। यह समय अवश्य आना है। अब जिस के जो मन में आया करे। जो इसी संसार को सब कुछ समझते थे यह अनुभव करेंगे कि वह संसार में मात्र पल भर ही रहे, उस समय समझ में आयेगा कि इस पल भर के सुख के लिये उस ने सदा के लिये अपने भविष्य का विनाश कर लिया।

**अल्लाह के नाम से जो अत्यन्त कृपाशील तथा दयावान् है।**

१. शपथ है उन फ़रिश्तों की जो डूब कर (प्राण) निकालते हैं!
२. और जो सरलता से (प्राण) निकालते हैं।
३. और जो तैरते रहते हैं।
४. फिर जो आगे निकल जाते हैं।
५. फिर जो कार्य की व्यवस्था करते हैं।[1]
६. जिस दिन धरती काँपेगी।
७. जिस के पीछे ही दूसरी कम्प आ जायेगी।
८. उस दिन बहुत से दिल धड़क रहे होंगे।
९. उन की आँखें झुकी होंगी।
१०. वे कहते हैं कि क्या हम फिर पहली स्थिति में लाये जायेंगे?
११. जब हम (भुरभुरी) (खोखली) स्थियाँ (हड्डियाँ) हो जायेंगे।
१२. उन्हों ने कहा: तब तो इस वापसी में क्षति है।
१३. बस वह एक झिड़की होगी।
१४. तब वे अकस्मात धरती के ऊपर होंगे।
१५. (हे नबी) क्या तुम को मूसा का समाचार पहुँचा?[2]
१६. जब पवित्र वादी ''तुवा'' में उस उसके पालनहार ने पुकारा।
१७. फ़िरऔन के पास जाओ वह विद्रोही हो गया है।
१८. तथा उस से कहो कि क्या तुम पवित्र होना चाहोगे?
१९. और मै तुम्हें तुम्हारे पालनहार की सीधी राह दिखाऊँ तो तुम डरोगे?
२०. फिर उस को सब से बड़ा चिन्ह (चमत्कार) दिखाया।
२१. तो उस ने उसे झुठला दिया और बात न मानी।
२२. फिर प्रयास करने लगा।

---

[1] (१–५) यहाँ से बताया गया है कि प्रलय का आरंभ भारी भूकंम्प से होगा और दूसरे ही क्षण सब जीवित हो कर धरती के ऊपर होंगे।

[2] (६–१५) इन आयतों में प्रलय दिवस का चित्र पेश किया गया है। और काफ़िरों की अवस्था बतायी गई है कि वे उस दिन किस प्रकार उपने आप को एक खुले मैदान में पायेंगे।

२३. फिर लोगों को एकत्र किया फिर पुकारा।
२४. और कहाः मै तुम्हारा परम पालनहार हूँ।
२५. तो अल्लाह ने उसे संसार तथा परलोक की यातना में घेर लिया।
२६. वास्तव में इस में उस के लिये शिक्षा है जो डरता है।
२७. क्या तुम को पैदा करना कठिन है।
२८. उस की छत ऊँची की और चौरस किया।
२९. और उस की रात को अंधेरी, तथा दिन को उजाला किया।
३०. और इस के बाद धरती को फैलाया।
३१. और उस से पानी और चारा निकाला।
३२. और पर्वतों को गाड़ दिया।
३३. तुम्हारे तथा तुम्हारे पशुओं के लाभ के लिये।
३४. तो जब प्रलय आयेगी।[१]
३५. उस दिन इन्सान अपना करतूत याद करेगा।[२]
३६. और देखने वाले के लिये नरक सामने कर दी जायेगी।
३७. तो जिस ने विद्रोह किया।
३८. और सांसारिक जीवन को प्राथमिक्ता दी।
३९. तो नरक ही उस का आवास होगी।
४०. परन्तु जो अपने पालनहार की महानता से डरा तथा अपने आप को मनमानी करने से रोका।
४१. तो निश्चय ही उस का आवास स्वर्ग है।
४२. वे आप से प्रश्न करते हैं कि वह समय कब आयेगा?[३]
४३. तुम उस की चर्चा में क्यों पड़े हो?

---

[१] (२८–२७) ''बड़ी आपदा'' प्रलय को कहा गया है जो उस की घोर स्थिति का चित्रण है।

[२] (३५) यह प्रलय का तीसरा चरण होगा जब कि वह सामने होगी। उस दिन प्रत्येक व्यक्ति को अपने संसारिक कर्म याद आयेंगे और कर्मानुसर जिस ने सत्य धर्म की शिक्षा का पालन किया होगा उसे स्वर्ग का सुख मिलेगा और जिस ने सत्य धर्म और नबी सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम को नकारा और मनमानी धर्म और कर्म किया होगा वह नरक का स्थायी दुःख भोगेगा।

[३] (४२) काफ़िरों का यह प्रश्न समय जानने के लिये नही, बल्कि हंसी उड़ाने के लिये था।

४४. उस के होने के समय का ज्ञान तुम्हारे पालनहार के पास है।

४५. तुम तो उसे सावधान करने के लिये हो जो उस से डरता है।[1]

४६. वह जिस दिन उस का दर्शन करेंगे उन्हें ऐसा लगेगा कि वह संसार में एक संध्या या उस के सवेरे से अधिक नहीं ठहरे।

*****

[1] (४५) इस आयत में कहा गया है कि (हे नबी) सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम आप का दायित्त मात्र उस दिन से सावधान करना है। धर्म बल पूर्वक मनवाने के लिये नही। जो नही मानेगा उसे स्वंय उस दिन समझ में आ जायेगा कि उस ने क्षण भर के संसारिक जीवन के स्वर्थ के लिये अपना स्थायी सुख खो दिया। और उस समय पछतावे का कुछ लाभ नही होगा।

